**जिदमोहस्स दु जइया खीणो मोहो हविज्ज साहुस्स** पूर्वगाथाकथित क्रमेणजितमोहस्य सतो जातस्य यदा निर्विकल्पसमाधिकाले क्षीणो मोहो भवेत्। कस्य ? साधोः शुद्धात्मभावकस्य **तहिया हु खीणमोहो भण्णदि सो णिच्छयविदूहिं** तदा तु गुप्तिसमाधिकाले स साधुः क्षीणमोहो भण्यते। कैर्निश्चयविद्भिः परमार्थज्ञायकैर्गणधरदेवादिभिः। इयं तृतीया निश्चयस्तुतिरिति। भाव्यभावकभावाभावरूपेण कथं जाता स्तुतिरिति चेत् – भाव्यो रागादिपरिणत आत्मा, भावको रंजक उदयागतो मोहस्तयोर्भाव्यभावकयोर्भावः स्वरूपं तस्याभावः क्षयो विनाशः सा चैव तृतीया निश्चयस्तुतिरित्यभिप्रायः। एवं रागद्वेष इत्यादि दंडको ज्ञातव्यः॥ ३८॥

---

**टीकार्थ–** पूर्वगाथामें कहे हुये क्रमसे जितमोहको उत्पन्न हुअे साधुका ( याने शुद्धात्मानुभव करनेवाले साधकका ) जब निर्विकल्पसमाधिकालमें ( स्वानुभवमें ) मोह क्षीण होता है तव उस गुप्तिसमाधिकालमें उस साधक ( शुद्धात्मानुभव करनेवाले साधक ) को क्षीणमोहवाला कहते हैं।

शंका– ऐसा कौन कहते हैं ?

समाधान– निश्चयनयको जाननेवाले, परमार्थको जाननेवाले गणधरादिदेवोंद्वारा शुद्धात्मानुभवसाधकको क्षीणमोहवाला कहा जाता हैं।

इस प्रकार तीसरी निश्चयस्तुति हो गयी।

शंका– यहां भाव्यभावक के अभाव रुपसे यह स्तुति कैसे उत्पन्न हुअी ?

समाधान– भाव्य याने रागादिपरिणत आत्मा और भावक-रंजक याने उदयमें आनेवाला मोह है। सो यहां आत्मा वीतराग परिणत ( शुद्धोपयोग परिणत ) है और उसको भावक-मोह कुछ नही कर सकता, उस मोहकी संवरपूर्वक निर्जरा हो जाती है, इसलिये भाव्यभावक का अभाव हो गया। इसलिये भाव्यभावक का अभाव, क्षय अथवा विनाश होता है।

[ चतुर्थ गुणस्थान प्रगट होते समय वह आत्मा निर्विकल्प समाधिमें जाता है उस समय दर्शनमोहका अभाव होता है याने मिथ्यात्व अनंतानुबंधीरागद्वेषका अभाव होता है और क्षपकश्रेणीमें दशवे गुणस्थानके अंतमे लोभ नष्ट होता है, बारहवा गुणस्थान प्रगट होता है उसको क्षीणमोह गुणस्थान कहते हैं। यहां इस द्रव्यानुयोग ग्रंथमें चतुर्थ गुणस्थान प्रगट होनेके समय ज्ञानचेतना शुरु होती है और चतुर्थ गुणस्थानसे सिद्ध तक सबको ज्ञानचेतना ही होती है। इसलिये शुद्धात्मानुभव लेनेवाले चतुर्थ गुणस्थानसे आगेके सभी क्षीणमोहवाले है, जिन है, प्रभु है, जितेंद्रिय है। एकसे तीन गुणस्थानवाले जीव अज्ञान चेतनावाले हैं। चतुर्थ गुणस्थानके शुद्धात्मानुभूतिमें चेतनोपयोग शुद्धपारिणामिक भावसे तन्मय है, शुद्धोपयोग है, पर्याय ( अनित्य ) होनेसे शुद्धपारिणामिकभावसे तादात्म्य नहीं है क्यों कि शुद्धपारिणामिकभाव नित्य ( ध्रुव ) है। ]

यह तृतीय निश्चिय स्तुति है, ऐसा अभिप्राय है। यहां पर भी मोह के स्थानपर राग, द्वेष इ. असंख्यात विभाव भावके जो दंडक है वे लगा लेना चाहिये॥ ३८॥

इति प्रथमगाथायां पूर्वपक्षस्तदनंतरं गाथाचतुष्टये निश्चयव्यवहारसमर्थनरूपेण परिहारस्ततश्च गाथात्रये निश्चयस्तुतिकथनरूपेण च परिहार इति पूर्वपक्षपरिहारगाथाष्टकसमुदायेन षष्ठस्थलं गतं ।

अथ रागादिविकल्पोपाधिरहितं स्वसंवेदनज्ञानलक्षणप्रत्याख्यानविवरणरूपेण गाथाचतुष्टयं कथ्यते । तत्र स्वसंवेदनज्ञानमेव प्रत्याख्यानमिति कथनरूपेण प्रथमगाथा प्रत्याख्यानविषये दृष्टांतरूपेण द्वितीया चेति गाथाद्वयं । तदनंतरं मोहपरित्यागरूपेण प्रथमगाथा ज्ञेयपदार्थपरित्यागरूपेण द्वितीया ⊗ । एवं सप्तमस्थले समुदायपातनिका । तथाहि – तीर्थंकराचार्यस्तुतिर्निरर्थिका भवतीति पूर्वपक्षबलेन जीवदेहयोरेकत्वं कर्तुं नायातीति ज्ञात्वा शिष्य इदानीं प्रतिबुद्धः सन् हे भगवन् ! रागादीनां किं प्रत्याख्यानमिति पृच्छति । "इति पृच्छति" कोर्थः इति पृष्टे प्रत्युत्तरं ददाति । एवं प्रश्नोत्तररूपपातनिकाप्रस्तावे सर्वत्रेति शब्दस्यार्थो ज्ञातव्यः ।

---

इस तरह प्रथमगाथामें पूर्वपक्ष का कथन किया है तदनंतर चार गाथाओंमें निश्चयव्यवहार के समर्थनरूपसे उसका परिहार किया है । और तीन गाथाओंमें निश्चयस्तुतिके कथन रूपसे उसका परिहार किया है । इसतरह पूर्वपक्ष और उसका परिहार करके आठ गाथाओं के समूह से छठा स्थल समाप्त हो गया ।

अब रागादिविकल्पोंकी उपाधिसे रहित स्वसंवेदनज्ञान ( शुद्धात्मानुभव ) है लक्षण जिसका ऐसे प्रत्याख्यानके वर्णनसे चार गाथायें कही जाती हैं । उनमें स्वसंवेदन ज्ञान ( शुद्धात्मानुभव ) ही प्रत्याख्यान है, ऐसे कथनरूपसे प्रथमगाथा है, और प्रत्याख्यानके विषयमें दृष्टांतरूपसे दुसरी गाथा है । उसके बाद मोहके परित्याग रूपसे प्रथम गाथा है और ज्ञेयपदार्थके परित्यागरूपसे दुसरी गाथा हैं । इस प्रकार सातवे स्थलमें समुदाय पातनिका है ।

यदि जीव और शरीर को एक नहीं माना, तो तीर्थंकर और आचार्यकी जो स्तुति की गयी है वह व्यर्थ होगी इस प्रकार पूर्वपक्षके बलसे जीव और शरीरादिमें एकपना मानना ठीक नहीं है ऐसा जानकर प्रतिबुद्ध (ज्ञानी) होकर शिष्य प्रश्न करता है कि, हे भगवन् ! रागादीका प्रत्याख्यान कैसा किया जाय ? तो श्री आचार्य देव उत्तर देते है । इसप्रकार सर्वत्र प्रश्नोत्तररूपपातनिका में 'इति' शब्दका अर्थ 'प्रश्न पूछनेपर उत्तर दिया जा रहा है,' ऐसा जानना चाहिये ।

गाथार्थ– [ णाणं ] स्वसंवेदनज्ञानसे [ सव्वे भावे ] अपनेसे सब भावोंको [ परे त्ति ] पर है ऐसा [ णादूण ] जानकर उनका [ पच्चक्खाई ] प्रत्याख्यान हो जाता है [ तह्मा ] इसलिये [ णाणं ] स्वसंवेदन ( शुद्धात्मानुभूति ) ही [ णियमा ] निश्चयसे [ पच्चक्खाणं ] प्रत्याख्यान [ मुणेदव्वं ] मानना चाहिये ( जानना चाहिये ) ।

**णाणं सव्वे भावे पच्चक्खाई परेत्ति णादूण ।**
**तह्मा पच्चक्खाणं णाणं णियमा मुणेदव्वं ।। ३९ ।।**

।। आ. ख्या. ३४ ।।

**णाणं सव्वे भावे पच्चक्खाई परेत्ति णादूण** जानातीति व्युत्पत्त्या स्वसंवेदनज्ञानमात्मेति भण्यते तं ( तत् ) ज्ञानं कर्तृ मिथ्यात्वरागादिविभावं परस्वरूपमिति ज्ञात्वा प्रत्याख्याति त्यजति निराकरोति **तह्मा पच्चक्खाणं णाणं णियमा मुणेदव्वं** तस्मात्कारणात् निर्विकल्पस्वसंवेदनज्ञानमेव प्रत्याख्यानं नियमान्निश्चयात् मंतव्यं ज्ञातव्यमनुभवनीयमिति । इदमत्र तात्पर्यं– परमसमाधिकाले स्वसंवेदनज्ञानबलेन शुद्धमात्मानमनुभवति तदेवानुभवनं निश्चयप्रत्याख्यानमिति ।। ३९ ।।

अथ प्रत्याख्यानविषये दृष्टांतमाह–

**जह णाम कोवि पुरिसो परदव्वमिणं ति जाणिदुं चयदि ।**
**तह सव्वे परभावे, णाऊण विमुंचदे णाणी ।। ४० ।।** आ.ख्या. ३५।।

**जह णाम को वि पुरिसो परदव्वमिणं ति जाणिदुं चयदि** यथा नाम अहो स्फुटं वा कश्चित्पुरुषो वस्त्राभरणादिकं परद्रव्यमिदमिति ज्ञात्वा त्यजति **तह सव्वे परभावे णाऊण विमुंचदे णाणी** तथा तेन प्रकारेण सर्वान् मिथ्यात्वरागादिपरभावान् पर्यायान् स्वसंवेदनज्ञानबलेन ज्ञात्वा

---

**टीकार्थ–** 'जानाति इति ज्ञानं' इस प्रकार ज्ञान शब्दकी व्युत्पत्ति है, इस व्युत्पत्तिसे स्वसंवेदन ज्ञान ( शुद्धात्मानुभव ) ही आत्मा इस नामसे कहा जाता है। वह स्वसंवेदनज्ञान मिथ्यात्वरागादिभावको परस्वरूप है ऐसा जानकर त्यागता है, प्रत्याख्यान करता है, निराकरण करता है, छोडता है।

इसलिये निर्विकल्प स्वसंवेदनज्ञान ( शुद्धात्मानुभव ) ही नियमसे प्रत्याख्यान है ऐसा मानना चाहिये, जानना चाहिये, अनुभव करना चाहिये। इसका तात्पर्य यह है कि, परमसमाधिकालमें स्वसंवेदनज्ञान के बल से शुद्धात्माको ( शुद्धपारिणामिकद्रव्यको ) अनुभवता है। वह स्वानुभव ही निश्चय प्रत्याख्यान है। ( स्वानुभूति लेते समय विकल्पभाव अपने आप नष्ट होते हैं। ) ।। ३९ ।।

यहां प्रत्याख्यान के बारेमें दृष्टांत कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जह णाम** ] जैसे लोकमें [ **कोवि पुरिसो** ] कोई पुरुष [ **परदव्वं इणं ति जाणिदुं** ] परवस्तुको यह परवस्तु है ऐसा जानकर [ **चयदि** ] परवस्तु को त्यागता है [ **तह** ] उसी तरह [ **णाणी** ] ज्ञानी [ **सव्वे** ] सब [ **परभावे** ] परभावोंको [ **णाऊण** ] ये परभाव है ऐसा जानकर [ **विमुंचदे** ] उनको छोडता है।

**टीकार्थ–** जैसे कोई पुरुष वस्त्र आभरण आदिको यह परद्रव्य है ऐसा जानकर उसका त्याग करता है। उसी प्रकार स्वसंवेदन ज्ञानी स्वसंवेदन ज्ञानबलसे ( स्वानुभूतिसे ) सब मिथ्यात्व रागादि परभावोंके पर्यायोंको ये परकीय हैं ( अपने स्वभावमें नहीं है ) ऐसा जानकर

विशेषेण त्रिशुध्या विमुञ्चति त्यजति स्वसंवेदनज्ञानीति। अयमत्र भावार्थः यथा कश्चिद्देवदत्तः परकीयचीवरं भ्रांत्या मदीयमिति मत्वा रजकगृहादानीय परिधाय च शयानः सन् पश्चादन्येन वस्त्रस्वामिना वस्त्रांचलमादायाच्छोद्य नग्नीक्रियमाणः सन् वस्त्रलांच्छनं निरीक्ष्य परकीयमिति मत्वा तद्वस्त्रं मुंचति तथायं ज्ञानीजीवोऽप्यतिविज्ञेन निर्विण्णेन गुरुणा मिथ्यात्वरागादिविभावा एते भवदीयस्वरूपं न भवन्ति, एक एव त्वमिति प्रतिबोध्यमानः सन् परकीयानिति ज्ञात्वा मुंचति शुद्धात्मानुभूतिमनुभवतीति। एवं गाथाद्वयं गतम् ॥ ४० ॥

अथ कथं शुद्धात्मानुभूतिमनुभवतीति पृष्टे सति मोहादिपरित्यागप्रकारमाह–

**णत्थि मम कोवि मोहो बुज्झदि उवओग एव अहमिक्को।**
**तं मोहणिम्ममत्तं समयस्य वियाणया विंति ॥ ४१ ॥**

॥ आ. ख्या. ३६ ॥

---

[ **अध्यात्मभाषासे** ] स्वानुभूतिसे याने [ **आगमभाषासे** ] मनवचनकायकी विशुद्धि द्वारा छोडता है। भावार्थ यह है कि, जैसे कोई देवदत्त नामका पुरुष भ्रमसे दूसरेके वस्त्रको अपना समझकर घोबीके घरसे ले आया और पहनकर सो गया। पश्चात् उस वस्त्रके स्वामीने आकर उस वस्त्रके आंचलको खींचकर उसको नग्न करते समय उस वस्त्रके लांछनको ( चिन्हको ) निरीक्षण करके यह वस्त्र परकीय है ऐसा समझकर उसी समय वह उस वस्त्रको छोडता है। इसी प्रकार ज्ञानी जीव भी परम वैरागी ज्ञानी गुरुके द्वारा " ये मिथ्यात्वरागादिविभाव भाव अपना स्वभाव नही है एक शुद्धात्मा ही अपना स्वभाव है, ' ऐसा समझाया जानेपर उन सब परभावोंको परकीय है ऐसा जानकर तत्काल छोडता है। शुद्धात्मानुभूति को अनुभवता है।

**भावार्थ–** आत्मा को आत्मा जानना और मानना परभावको परभाव मानना यही आत्मानुभूति कहलाती है। इसीको सम्यग्दर्शन कहते हैं इसी को मोहका–परभावका त्याग कहते हैं। परभावका त्याग और आत्मस्वभावकी प्राप्ति इनका एकही समय है। आत्मा अपने पुरुषार्थसे आत्मस्वभावकी प्राप्ति करता है। उसीको परभावका त्याग कहा जाता है। परभावका त्याग करनेके लिये परमें पुरुषार्थ करना नहीं पडता है। क्यों कि आत्मा परमें पुरुषार्थ कर नही सकता है।

इस प्रकार दो गाथायें समाप्त हुई ॥ ४० ॥

अब ( अध्यात्मभाषासे ) शुद्धात्माकी अनुभूतिका अनुभव किस प्रकार होता है ऐसा पूछनेपर श्री आचार्यदेव उत्तर देते है कि मोहादिक का परित्याग याने शुद्धात्मानुभव इस प्रकार होता है–

**गाथार्थ–** [ **मोहो मम कोवि णत्थि** ] मोह मेरा कोई भी नहीं [ **इक्को** ] एक [ **उवओग एव अहं** ] उपयोग ही मैं हूँ ऐसा [ **बुज्झदि** ] जो अनुभवता है [ **तं** ] उस पुरुषको [ **समयस्स** ] सिद्धांतके अथवा स्व पर के स्वरूपको [ **वियाणया** ] जाननेवाले [ **मोहणिम्ममत्तं** ], मोहसे निर्ममत्व [ **विंति** ] समझते हैं अथवा कहते हैं।

**णत्थि मम कोवि मोहो** नास्ति न विद्यते मम शुद्धनिश्चयेन टंकोत्कीर्णज्ञायकैकस्वभावस्य सतो रागादिपरभावेन कर्तृभूतेन भावयितुं रंजयितुमशक्यत्वात्कश्चिद्द्रव्यभावरूपो मोहः । **बुज्झदि उवओग एव अहमिक्को** बुध्यते जानाति । स कः कर्त्ता । ज्ञानदर्शनोपयोगलक्षणत्वादुपयोग आत्मैव । किं बुध्यते ? यतः कारणादहमेकः ततो मोहं प्रति निर्ममत्वोऽस्मि निर्मोहो भवामि । अथवा बुध्यते जानाति । किं जानाति विशुद्धज्ञानदर्शनोपयोग एवाहमेकः । **तं मोहणिम्ममत्तं समयस्य वियाणया विंति** । तं निर्मोहशुद्धात्मभावनास्वरूपं निर्ममत्वं ब्रुवंति, वदंति, जानंति वा । के ते । समयस्य शुद्धात्मस्वरूपस्य विज्ञायकाः पुरुषा इति । किंच विशेषः यत्पूर्वं स्वसंवेदनज्ञानमेव प्रत्याख्यानं व्याख्यातं तस्यैवेदं निर्मोहत्वं विशेषव्याख्यानमिति । एवमेव च मोहपदपरिवर्त्तनेन रागद्वेषक्रोधमानमायालोभकर्मनोकर्ममनोवचनकायश्रोत्रचक्षुर्घ्राणरसनस्पर्शनसूत्राणि षोडशव्याख्येयानि । अनेन प्रकारेणान्यान्यप्यसंख्येयलोकमात्रप्रमितानि विभावपरिणामरूपाणि ज्ञातव्यानि ॥४१॥

अथ धर्मास्तिकायादिज्ञेयपदार्था अपि मम स्वरूपं न भवंतीति प्रतिपादयति—

**णत्थि मम धम्म आदी बुज्झदि उवओग एव अहमिक्को ।**
**तं धम्मणिम्ममत्तं समयस्स वियाणया विंति ॥ ४२ ॥**

॥ आ. ख्या. ३७ ॥

---

**टीकार्थ**— शुद्धनिश्चयनयसे टंकोत्कीर्ण एक ज्ञायक स्वभाववाला जो मैं इसको रागादिपरभाव के कर्तृत्वभावसे रंजायमान करने के लिये अशक्य ( असमर्थ ) है, इसलिये द्रव्य और भावरूप मोह कोई भी मेरा नहीं है । किन्तु ज्ञानदर्शन उपयोग लक्षणवाला होनेसे मेरा आत्माही है ऐसा अनुभवता है, कि, " मैं एक हूँ । इसलिये मोह के प्रति निर्ममत्व हूँ, निर्मोह हूँ । अथवा मैं एक विशुद्धज्ञानदर्शन उपयोगवाला ही हूँ ऐसा अनुभवता है ।

उस निर्मोही शुद्धात्माकी भावभासनावाले आत्माको " निर्ममत्ववाला " कहते हैं ।

शंका— ऐसा कौन कहते हैं ?

समाधान— शुद्धात्मस्वरूपको जाननेवाले पुरुष ऐसा कहते हैं कि " वह शुद्धात्मानुभववाला-निर्ममत्ववाला है । "

और कुछ विशेष कहते हैं, जो पूर्व गाथा में स्वसंवेदन ज्ञानको ही प्रत्याख्यान कहा था उसे ही यहाँ निर्मोहत्व ऐसा कहा है ।

और इस प्रकारही मोह शब्दके स्थानपर रागद्वेषक्रोधमानमायालोभकर्मनोकर्ममनवचनकायश्रोत्र, चक्षु, घ्राण, रसन, स्पर्शन ये सोलह पद परिवर्तन करके कहना चाहिये । इसी प्रकार अन्य भी जो असंख्यातलोकमात्र प्रमाण विभाव भाव है वे परिवर्तन करके जानना चाहिये ॥ ४१ ॥

यहां धर्मास्तिकायादिज्ञेयपदार्थ भी मेरा स्वरूप नहीं हैं, ऐसा कहते हैं—

**गाथार्थ**— [ **धम्म आदी मम णत्थि** ] धर्म आदि ज्ञेय पदार्थ मेरे नही हैं और [ **इक्को** ] एक [ **उवओग एव अहं** ] उपयोग ही मैं हूँ ऐसा [ **बुज्झदि** ] जो अनुभवता है [ **तं** ] उस

**णत्थि मम धम्म आदी** न संति न विद्यते धर्मास्तिकायादिज्ञेयपदार्था ममेति **बुज्झवि** बुध्यते ज्ञानी। तर्हि किमहं। **उवओग एव अहमिक्को** विशुद्धज्ञानदर्शनोपयोग एवाहं अथवा ज्ञानदर्शनोपयोगलक्षणत्वादित्यभेदेनोपयोग एवात्मा स जानाति। केन रूपेण, यतोऽहं टंकोत्कीर्णज्ञायकैकस्वभाव एकः ततो दधिखण्डशिखिरिणीवत् व्यवहारेणैकत्वेपि शुद्धनिश्चनयेन मम स्वरूपं न भवंतीति परद्रव्यं प्रति निर्ममत्वोऽस्मि **तं धम्मणिम्ममत्तं समयस्य वियाणया विंति** तं शुद्धात्मभावनास्वरूपं परद्रव्यनिर्ममत्वं समयस्य शुद्धात्मनो विज्ञायकाः पुरुषा ब्रुवंति कथयन्तीति। किञ्च इदमपि परद्रव्यनिर्ममत्वं यत्पूर्वं भणितं स्वसंवेदज्ञानमेव प्रत्याख्यानं तस्यैव विशेषव्याख्यानं ज्ञातव्यम्। इति गाथाद्वयं गतम्। एवं गाथाचतुष्टयसमुदायेन सप्तमस्थलं समाप्तम्॥ ४२॥

अथ शुद्धात्मैवोपादेय इति श्रद्धानं सम्यक्त्वं तस्मिन्नेव शुद्धात्मनि स्वसंवेदनं सम्यग्ज्ञानं तत्रैव निजात्मनि वीतरागस्वसंवेदननिश्चलरूपं चारित्रमिति निश्चयरत्नत्रयपरिणतजीवस्य कीदृशं स्वरूपं भवतीत्यावेदयन्सन् जीवाधिकारमुपसंहरति।

**अहमिक्को खलु सुद्धो दंसणणाणमइओ सदारूवी।**
**णवि अत्थि मज्झ किंचिवि अण्णं परमाणुमित्तं पि॥ ४३॥**

॥ आ. ख्या. ३८॥

---

पुरुषको [ **समयस्य** ] आत्मज्ञ अथवा सिद्धांतके स्वरूपको [ **वियाणया** ] जाननेवाले [ **धम्मणिम्ममत्तं** ] धर्मादि परद्रव्योंसे निर्ममत्व [ **विंति** ] समझते हैं ( कहते हैं )।

**टीकार्थ–** धर्मास्तिकायादिज्ञेयपदार्थ "मेरे नहीं है" ऐसा ज्ञानी अनुभवता है। मैं विशुद्धज्ञानदर्शनोपयोग ही हूँ। अथवा अभेदसे ज्ञानदर्शनोपयोगलक्षणवाला ही होनेसे उपयोग ही आत्मा है ऐसा वह जानता है, अनुभवता है।

शंका– किस रूपसे जानता है?

समाधान– मैं टंकोत्कीर्ण ज्ञायक एक स्वभाववाला हूँ एक हूँ उस कारण व्यवहारनयसे धर्म आदि परज्ञेयोंके साथ दधि, खांड आदि शिखरिणी के समान भले ही मेरे साथ एकता हो, तो भी शुद्धनिश्चयनयसे यह सब मेरा स्वरूप नहीं हैं, इसलिये मैं सब परज्ञेयपदार्थोंसे निर्मम हूँ। ऐसे उस शुद्धात्मानुभववालेको परद्रव्यसे निर्ममत्व है, ऐसा आत्मज्ञ पुरुष कहते हैं।

और कुछ विशेष कहते है पूर्वमें ( पहले ) यह जो स्वसंवेदनज्ञान ही प्रत्याख्यान है ऐसा कहा था उसका ही यह परद्रव्यसे निर्ममत्व का कथन विशेष स्पष्टीकरण है ऐसा जानना चाहिये। इस प्रकार दो गाथाये हो गयी। इस तरह चार गाथाओंके समुदायसे सप्तम ( सातवां ) स्थल समाप्त हुआ॥ ४२॥

यहां शुद्धात्मा ही उपादेय है ऐसा श्रद्धान सम्यक्त्व है; उस ही शुद्धात्मामें स्वसंवेदन सम्यग्ज्ञान है और उसी स्व आत्मामें ( स्वभावमें ) वीतरागस्वानुभव निश्चलता ही चारित्र है, इसप्रकार निश्चयसम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रमय परिणत जीवका स्वरूप किस प्रकार है यह बताते हुए जीवाधिकारका उपसंहार करते हैं–

**अहं** अनादिदेहात्मैक्य भ्रांत्याऽज्ञानेन पूर्वमप्रतिबुद्धोपि करतलविन्यस्तसुप्तविस्मृतपश्चान्निद्राविनाशस्मृतचामीकरावलोकनन्यायेन परमगुरुप्रसादेन प्रतिबुद्धो भूत्वा शुद्धात्मनि रतो यः सोऽहं वीतरागश्चिन्मात्रं ज्योतिः पुनरपि कथंभूतः । **इक्को** यद्यपि व्यवहारेण नरनारकादिरूपेणानेकस्तथापि शुद्धनिश्चयेन टंकोत्कीर्णज्ञायकैकस्वभावत्वादेकः । **खलु** स्फुटं । पुनरपि किंरूपः । **सुद्धो** व्यावहारिकनवपदार्थेभ्यः शुद्धनिश्चयनयेन भिन्नः अथवा रागादिभावेभ्यो भिन्नोऽहमिति शुद्धः । पुनरपि किंविशिष्ट **दंसणणाणमइओ** केवलदर्शनज्ञानमयः । पुनरपि किंरूपः । **सदारूवी** निश्चयनयेन रूपरसगंधस्पर्शाभावात्सदाप्यमूर्त्तः । **णवि अत्थि मज्झ किंचिवि अण्णं परमाणुमित्तं पि** इत्थंभूतस्य सतः नैवास्ति ममान्यंत्परमाणुमात्रमपि परद्रव्यं किमपि । यदेकत्वेन रंजकत्वेन ज्ञेयत्वेन वा पुनरपि मम मोहमुत्पादयति । कस्मात् ? परमविशुद्धज्ञानपरिणतत्वात् ॥ ४३ ॥

इति समयसारव्याख्यायां शुद्धात्मानुभूतिलक्षणायां तात्पर्यवृत्तौ स्थलसप्तकेन **जो पस्सदि अप्पाणमित्यादि** ~~सप्तविंशतिगाथाभिर्जीवाधिकारः~~ समाप्तः । इति प्रथमरंगः ।

---

**गाथार्थ–** [ **अहं** ] मैं [ **इक्को** ] एक हूँ [ **सुद्धो** ] शुद्ध हूँ [ **दंसणणाणमइओ** ] दर्शनज्ञानमय हूँ [ **सदारूवी खलु** ] निश्चयसे सदा अरूपी हूँ [ **अण्णं** ] अन्य परद्रव्य [ **परमाणु मित्तं पि** ] परमाणुमात्र भी [ **मज्झ** ] मेरा [ **किंचिवि** ] कुछ भी [ **ण वि अत्थि** ] नही लगता है, यह निश्चय है ।

**टीकार्थ–** अनादिकालसे देह और आत्मा के एकत्व की मान्यता कर भ्रान्तीसे–अज्ञानभावसे जो पहले अप्रतिबुद्ध ( अज्ञानी ) था लेकिन जिस प्रकार हाथमें रखे हुए सुवर्णको भूल जाता है, या निद्रामें मग्न होकर सो जाता है और फिर निद्राके दूर हो जानेपर उस सुवर्णका स्मरण आ जानेसे प्रसन्न हो जाता है, वैसे ही परमगुरुके प्रसादसे प्रतिबुद्ध होकर जो स्वभाव शुद्धात्मामें रत होता हूँ वह मैं वीतराग चिन्मात्र ज्योति हूँ, ऐसा अनुभवता है ।

शंका– और कैसा अनुभवता है ?

समाधान– यद्यपि व्यवहारनयसे नरनारकादि अनेक पर्यायरूप हूँ, तो भी शुद्धनिश्चयनयसे टंकोत्कीर्णज्ञायक एक स्वभाववाला होनेसे एक हूँ । स्पष्टतासे, निश्चयसे शुद्ध हूँ । व्यवहारिक नवपदार्थोंसे शुद्धनिश्चयनयसे भिन्न हूँ । अथवा मैं रागादिभावोंसे भिन्न हूँ । ऐसा मैं शुद्ध हूँ । और केवलदर्शनज्ञानमय हूँ । और निश्चयनयसे रूपरसगंधस्पर्शरहित होनेसे सदैव अमूर्तिक हूँ ।

इस प्रकार परम विशुद्ध ज्ञान से परिणतपना होनेसे पररूप परमाणुमात्र भी परद्रव्य कुछ भी मेरा नहीं हो सकता है कि जिससे एकत्व बुद्धिसे उपरंजक होकर अथवा ज्ञेयके साथ एकत्व मानकर उत्पन्न होनेवाला मोह मुझे फिरसे उत्पन्न हो ( याने मैं निर्ममत्व हूँ ) ।

इस प्रकार श्री जयसेनाचार्यजी के द्वारा बनाई हुवी शुद्धात्मानुभूतिलक्षणवाली, समयसारकी व्याख्यारूप तात्पर्यवृत्ति में सात स्थलोंसे "**जो पस्सदि अप्पाणं इत्यादि**" २७ गाथा और उपसंहार की एक गाथा याने सब मिलकर २८ गाथाओंसे जीवाधिकार समाप्त हुआ । इसप्रकार प्रथमरंग समाप्त हुआ ॥ ४३ ॥

अथानंतरं श्रृंगारसहितपात्रवज्जीवाजीवावेकीभूतौ प्रविशतः। तत्र स्थलत्रयेण त्रिंशद्गाथापर्यंतमजीवाधिकारः कथ्यते। तेषु प्रथमस्थले शुद्धनयेन देहरागादिपरद्रव्यं जीवस्वरूपं न भवतीति निषेधमुख्यत्वेन अप्पाणमयाणंता इत्यादिगाथामादिं कृत्वा पाठक्रमेण गाथादशकपर्यंतं व्याख्यानं करोति। तत्र गाथादशकमध्ये परद्रव्यात्मवादे पूर्वपक्षमुख्यत्वेन गाथापंचकं तदनंतरं परिहारमुख्यत्वेन सूत्रमेकं। अथाष्टविधं कर्मपुद्गलद्रव्यं भवतीति कथनमुख्यत्वेन सूत्रमेकं। ततश्च व्यवहारनयसमर्थनद्वारेण गाथात्रयं कथ्यत इति समुदायपातनिका।

तद्यथा अथ देहरागादिपरद्रव्यं निश्चयेन जीवो भवतीति पूर्वपक्षं करोति–

**अप्पाणमयाणंता मूढा दु परप्पवादिणो केई।**
**जीवं अज्झवसाणं कम्मं च तहा परूविंति ॥ ४४ ॥**

॥ आ. ख्या. ३९ ॥

**अवरे अज्झवसाणेसु तिव्वमंदाणुभागगं जीवं।**
**मण्णंति तहा अवरे णोकम्मं चावि जीवो त्ति ॥ ४५ ॥**

॥ आ. ख्या. ४० ॥

**कम्मस्सुदयं जीवं अवरे कम्माणुभागमिच्छंति।**
**तिव्वत्तणमंदत्तणगुणेहिं जो सो हवदि जीवो ॥ ४६ ॥**

॥ आ. ख्या. ४१ ॥

---

अब इसके बाद श्रृंगारसहित पात्रके समान जीव और अजीव दोनों एकरूप होकर प्रवेश करते हैं। वहां तीन स्थलोंसे तीस गाथापर्यंत अजीवाधिकार कहा जायेगा। उनमें पहले स्थलमें शुद्धनिश्चयनयसे देह और रागादिभाव-परद्रव्य जीवद्रव्य का स्वभाव नहीं होता है इस तरह निषेधकी मुख्यतासे "अप्पाणमयाणंता" इत्यादि गाथासे शुरु करके दस गाथा तक व्याख्यान करते हैं। उन दस गाथाओंमे परद्रव्यको आतमा माननेवालोंकी पूर्वपक्षकी मुख्यतासे पांच गाथायें हैं, तदनंतर उसका परिहार करनेकी मुख्यतासे एक गाथा है। और फिर व्यवहारनयके समर्थनरूपसे तीन गाथायें कही गयी हैं। इसतरह समुदाय पातनिका हुओ।

यहाँ देह और रागादि परद्रव्यको जीव है ऐसा निश्चयनय से कहनेवाले के पूर्वपक्ष का कथन करते हैं–

**गाथार्थ–** जो [ **अप्पाणमयाणंता** ] आतमा को न जाननेवाले [ **दु** ] किन्तु [ **परप्पवादिणो** ] परको आतमा कहनेवाले [ **केई मूढा** ] कोई मोही अज्ञानी तो [ **अज्झवसाणं** ] अध्यवसानको [ **तहा च** ] और कोई [ **कम्मं** ] कर्मको [ **जीवं** ] जीव [ **परूविंति** ] कहते हैं [ **अवरे** ] अन्य कोई [ **अज्झवसाणेसु** ] अध्यवसानोंमें [ **तिव्वमंदाणुभागगं** ] तीव्रमंद अनुभागको [ **जीवं** ] जीव [ **मण्णंति** ] मानते हैं। [ **तहा** ] और [ **अवरे** ] अन्य कोई [ **णोकम्मं चावि** ]

जीवो कम्मं उहयं दोण्णिवि खलु केवि जीवमिच्छंति ।
अवरे संजोगेण दु कम्माणं जीवमिच्छंति ॥ ४७ ॥

॥ आ. ख्या. ४२ ॥

एवंविहा बहुविहा परमप्पाणं वदंति दुम्मेहा ।
तेण दु परप्पवादी णिच्छयवादीहिं णिद्दिट्ठा ॥ ४८ ॥ द्दि

॥ आ. ख्या. ४३ ॥

**अप्पाणमयाणंता मूढा दु परप्पवादिणो केई** आत्मानमजानंतः मूढास्तु परद्रव्यमात्मानं वदंतीत्येवंशीलाः केचन परात्मवादिनः **जीवं अज्झवसाणं कम्मं च तहा परूविंति** यथांगारात् कार्ष्ण्यं भिन्नं नास्ति तथा रागादिभ्यो भिन्नो जीवो नास्तीति रागाद्यध्यवसानं कर्म च जीवं वदंतीति । अथ **अवरे अज्झवसाणेसु तिव्वमंदाणुभागगं जीवं मण्णंति** अपरे केचनैकांतवादिनः रागाद्यध्यवसानेषु तीव्रमंदतारतम्यानुभावस्वरूपं शक्तिमाहात्म्यं गच्छतीति तीव्रमंदानुभावगस्तं जीवं मन्यंते । **तहा अवरे णोकम्मं चावि जीवो त्ति** तथैवापरे चार्वाकादयः कर्मनोकर्मरहितपरमात्मभेदविज्ञानशून्याः शरीरादिनोकर्म चापि जीवं मन्यंते । अथ **कम्मस्सुदयं जीवं अवरे** अपरे कर्मण उदयं जीवमिच्छंति **कम्माणुभागमिच्छंति** अपरे च कर्मानुभागं लतादार्वस्थिपाषाणरूपं

---

नोकर्मको भी [ **जीवो त्ति** ] जीव मानते हैं [ **अवरे** ] अन्य कोई [ **कम्मस्सुदयं** ] कर्म के उदय को [ **जीवं** ] जीव मानते हैं, कोई [ **कम्माणुभागं** ] कर्म के अनुभाग को [ **जो** ] जो अनुभाग [ **तिव्वत्तणमंदत्तणगुणेहिं** ] तीव्रमंदरूप गुणोंसे भेदको प्राप्त होता है [ **सो** ] वह [ **जीवो हवदि** ] जीव है [ **इच्छंति** ] ऐसा इष्ट करते हैं [ **केवि** ] कोई [ **जीवो कम्मं उहयं** ] जीव और कर्म [ **दोण्णि वि** ] दोनो मिले हुए को [ **खलु** ] ही [ **जीवमिच्छंति** ] जीव मानते हैं [ **दु** ] और [ **अवरे** ] अन्य कोई [ **कम्माणं संजोगेण** ] कर्मोके संयोगसे ही [ **जीवमिच्छंति** ] जीव मानते हैं [ **एवंविहा** ] इसप्रकार तथा [ **बहुविहा** ] अन्य भी बहुत प्रकार [ **दुम्मेहा** ] दुर्बुद्धि मिथ्यादृष्टि जीव [ **परं** ] परको [ **अप्पाणं** ] आत्मा [ **वदंति** ] कहते हैं [ **तेण दु परप्पवादी** ] इस कारणसे वे परको आत्मा करनेवाले हैं, इसतरह [ **णिच्छयवाईहिं** ] निश्चयवादियोंने [ **णिद्दिट्ठा** ] कहा हैं ।

**टीकार्थ–** जो आत्माको तो जानते नहीं है लेकिन परद्रव्यको ही आत्मा कहते हैं ऐसे कोई परात्मवादी ( अज्ञानी ) जीव है जैसे अंगारसे कालापन कोई भिन्न ( वस्तु ) नहीं है, ऐसा रागादि अध्यवसानको और कर्मको ही जीव है ऐसा कहते हैं । अन्य कोई एकांतवादी लोग रागादि अध्यवसानोंमें जो तीव्रता मंदतारूप तारतम्यको लिए हुओे अनुभव-अनुभाग होता है उस शक्ति माहात्म्यके स्वरूपको प्राप्त होनेवाला ही जीव है ऐसा कहते हैं । उसी तरह चार्वाकादि जो कर्म और नोकर्मसे रहित पर और आत्मा के भेदविज्ञानसे रहित है ऐसे वे वादी शरीरादि

जीवमिच्छंति कथंभूतः स चानुभागः **तिव्वत्तणमंदत्तणगुणेहिं जो सो हवदि जीवो** तीव्रत्वमंदत्व-गुणाभ्यां वर्त्तते यःस जीवो भवतीति अथ जीवो **कम्मं उहयं दोण्णिवि खलु केवि जीवमिच्छंति** जीवकर्मोभयं द्वे अपि जीवकर्मणी शिखिरिणीवत् खलु स्फुटं जीवमिच्छंति । **अवरे संजोगेण दु कम्माणं जीवमिच्छंति** अपरे केचन अष्टकाष्ठखट्वावदष्टकर्मणां संयोगेनापि जीवमिच्छंति । कस्मात् । अष्टकर्मसंयोगादन्यस्य शुद्धजीवस्यानुपपत्तेः । अथ **एवंविहा बहुविहा परमप्पाणं वदंति दुम्मेहा** एवंविधा बहुविधा बहुप्रकारा देहरागादिपरद्रव्यमात्मानं वदंति दुर्मेधसो दुर्बुद्धयः **तेण दु परप्पवादी णिच्छयवादीहिं णिद्दिट्ठा** तेन कारणेन तु पुनः देहरागादिकं परद्रव्य-मात्मानं वदंतीत्येवंशीलाः परात्मवादिनो निश्चयवादिभिः सर्वज्ञैर्निर्दिष्टा इति पंचगाथाभिः पूर्वपक्षः कृतः ॥ ४४, ४५, ४६, ४७, ४८ ॥

अथ परिहारं वदति–

**एदे सव्वे भावा पुग्गलदव्वपरिणामणिप्पण्णा ।**
**केवलिजिणेहिं भणिया कह ते जीवो त्ति वुच्चंति ॥ ४९ ॥**

॥ आ. ख्या. ४४ ॥

---

नोकर्मको ही जीव मानते हैं । दुसरे कोई कर्मके उदयको ही जीव कहते हैं । अन्य कोई लता, दारु, अस्थि, और पाषाणरूप जो कर्मोंका फल है उसको ही जीव ऐसा कहते हैं ।

शंका– वह अनुभाग कैसा है ?

समाधान– वह अनुभाग तीव्र मंदत्व गुणोंसे जो वर्तता है उसको ही वे जीव ऐसा कहते हैं । कोई जीव और कर्म इन दोनोंको शिखरिणीके समान मिले हुओ को ही जीव कहते हैं । और कोई लोक, जैसे आठ काठोंका परस्पर संयोग होकर एक खाट बन जाती है वैसे ही आठ कर्मोंके संयोग से भी जीव हो जाता है ऐसा मानते हैं । क्योंकि आठ कर्मोंके संयोगसे भिन्न शुद्ध जीव की उपलब्धि नही है । इसी प्रकार और भी अनेक प्रकारकी कल्पना करनेवाले-दुर्बुद्धिवाले देहरागादिपरद्रव्यको " आत्मा " ऐसा कहते हैं । इसलिये निश्चयवादी-सर्वज्ञभगवानने ऐसा कहा हैं कि, " ये लोग देहरागादिरूप परद्रव्यको ही आत्मा कहनेवाले परात्मवादी हैं । " इस तरह पांच गाथाओंद्वारा पूर्वपक्षका कथन हुआ ॥ ४४ से ४८ ॥

पीछेकी पांच गाथाओंद्वारा पूर्वपक्ष कथन किया था, उसका परिहार करते हैं–

**गाथार्थ–** [ **एदे** ] ये पूर्वमें कहे हुओ अध्यवसान आदिक [ **सव्वे भावा** ] सब ही भाव [ **पुग्गलदव्वपरिणामणिप्पण्णा** ] पुद्गलद्रव्यके परिणमनसे उत्पन्न हुओं है ऐसा [ **केवलिजिणेहिं** ] केवली सर्वज्ञजिनदेवने [ **भणिया** ] कहा हैं [ **ते जीवो** ] उनको जीव [ **त्ति कह वुच्चंति** ] ऐसा कैसे कह सकते हैं ? अर्थात् नहीं कह सकते हैं ।

**टीकार्थ–** ये सभी देहरागादिक, कर्मजनितपर्यायें पुद्गलद्रव्य कर्मोदयके परिणामसे निष्पन्न हैं । वे कर्मजनित पर्यायें हैं, ऐसा सर्वज्ञभगवानसे कहा गया हैं । निश्चयनयसे वे सब भाव जीवके किसी भी प्रकारसे नहीं हो सकते हैं ।

**एदे सव्वे भावा पुग्गलदव्वपरिणामणिप्पण्णा** एते सर्वे देहरागादयः कर्मजनितपर्यायाः पुद्गलद्रव्यकर्मोदयपरिणामेन निष्पन्नाः **केवलिजिणेहिं भणिया कह ते जीवो त्ति वुच्चंति** केवलिजिनैः सर्वज्ञैः कर्मजनिता इति भणिताः कथं ते निश्चयनयेन जीवा इत्युच्यन्ते न कथमपि। किंच विशेषः। अंगारात् कार्ष्ण्यवद्रागादिभ्यो भिन्नो जीवो नास्तीति यद्भणितं तदयुक्तं। कथमिति चेत्। रागादिभ्यो भिन्नः शुद्धजीवोऽस्तीति पक्षः परमसमाधिस्थपुरुषैः शरीररागादिभ्यो भिन्नस्य चिदानंदैकस्वभावशुद्धजीवस्योपलब्धेरिति हेतुः। किट्टकालिकास्वरूपात् सुवर्णवदिति दृष्टांतः। किंच अंगारदृष्टांतोपि न घटते। कथमिति चेत्। यथा सुवर्णस्य पीतत्वं अग्नेरुष्णत्वं स्वभावस्तथांगारस्य कृष्णत्वस्वभावस्य तु पृथक्त्वं कर्तुं नायाति। रागादयस्तु विभावाः स्फटिकोपाधिवत्

---

और कुछ विशेष कहते हैं जैसे अंगारसे कालापन भिन्न नहीं है वैसे वे सभी भाव जीवसे भिन्न नहीं है ऐसा जो पूर्वपक्ष स्थापन किया था वह गलत कहा है। शुद्ध जीव रागादि भावोंसे भिन्न है, यह पक्ष है। क्योंकि परमसमाधिस्थ ( स्वानुभूतिवाले ) पुरुषोंके द्वारा शरीरसे और रागादिसे भिन्न ऐसे चिदानंद एक स्वभाव शुद्ध जीवकी उपलब्धि ( प्राप्ति ) देखी जाती है– यह हेतु है।

उदाहरणार्थ– जैसे कीट कालिमादिसे सुवर्ण भिन्न है। और विशेष यह है कि, अंगारसे कालापन भिन्न नहीं है यह दृष्टांत भी यहाँ ठीक नही बैठता।

शंका– कैसे ?

समाधान– जैसे सुवर्णका पीतत्व, अग्निका उष्णत्व स्वभाव है क्योंकि द्रव्यसे स्वभाव भिन्न नहीं है। इसी तरह अंगारसे कालापन स्वभाव भिन्न नहीं है। स्वभावको द्रव्यसे भिन्न नहीं किया जा सकता है। लेकिन स्फटिकमें आई हुओ उपाधिके समान रागादिक के विभाव भाव है। इसलिये निर्विकार शुद्धात्मानुभूतिके बलसे रागादिक भावको पृथक् किया जा सकता है।

इसी प्रकार और यह जो कहा गया है कि, आठ काठोंके संयोगसे खाट बन जाती है उसी प्रकार आठ कर्मोंके संयोगसे जीव बन जाता ( उत्पन्न होता ) है सो भी ठीक नहीं है। क्योंकि अष्टकर्मसंयोगसे भिन्न शुद्ध जीव द्रव्य है– यह पक्षवचन है।

शंका– अष्टकर्मसंयोगसे भिन्न जीव है यह कैसे जाना जाता है ?

समाधान– इसका हेतु परमसमाधिस्थ ( शुद्धात्मानुभूतिवाले ) पुरुषोंके द्वारा आठ कर्मोंके संयोगसे पृथक्भूत ( भिन्न ) शुद्ध बुद्ध एक स्वभाव जीवकी उपलब्धि ( अनुभूति याने प्राप्ति ) देखी जाती है।

उदाहरणार्थ– जैसे आठ काठके संयोगसे बनी हुओ खाट पर सोनेवाला पुरुष उससे भिन्न होता है। और कहते हैं देह और आत्मामें अत्यंत भेद है– यह पक्ष है। इसका हेतु– देह

ततस्तेषां निर्विकारशुद्धात्मानुभूतिबलेन पृथक्त्वं कर्त्तुं शक्यते इति। यदप्युक्तमष्टकाष्ठसंयोगखट्वावदष्टकर्मसंयोग एव जीवस्तदप्यनुचितं अष्टकर्मसंयोगात् भिन्नः शुद्धजीवोस्तीति पक्षवचनं अष्टकाष्ठसंयोगखट्वाशायिनः पुरुषस्येव परमसमाधिस्थपुरुषैरष्टकर्मसंयोगात् पृथग्भूतस्य शुद्धवुद्धैकस्वभावजीवस्योपलब्धेरिति दृष्टांतसहितहेतुः। किंच देहात्मनोरत्यंतं भेदः इति पक्षः भिन्नलक्षणलक्षितत्वादिति हेतुः जलानलवदिति दृष्टान्तः। इति परिहारगाथा गता॥ ४९॥

अथ चिद्रूपप्रतिभासेऽपि रागाद्यध्यवसानादयः कथं पुद्गलस्वभावा भवंतीति चेत्–

**अट्ठविहं पि य कम्मं सव्वं पुग्गलमयं जिणा विंति।**
**जस्स फलं तं वुच्चदि दुक्खं ति विपच्चमाणस्स॥ ५०॥**

॥ आ. ख्या. ४५॥

---

अचेतन लक्षणवाला है और आत्मा चेतन लक्षणवाला है। इस तरह भिन्न लक्षणसे लक्षित होनेसे देह और आत्मामें भेद है।

उदाहरणार्थ– जल शीतस्वभाववाला है, और अग्नि उष्ण स्वभाववाला है इसलिये जल और अग्नि भिन्न है।

इसतरह देहरागादिक को ही जीव कहनेवाले पूर्व पक्षका परिहार करनेवाली गाथा समाप्त हो गयी॥ ४९॥

रागादि अध्यवसानभाव चैतन्यके प्रतिभास में होते हैं, तो भी रागादि अध्यवसानादि पुद्गलस्वभाववाले कैसे होते हैं? इस शंकाका उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ–** [ **अट्ठविहं पि य** ] आठ प्रकारके [ **कम्मं** ] कर्म हैं वे [ **सव्वं** ] सभी [ **पुग्गलमयं** ] पुद्गल स्वरूप है ऐसा [ **जिणा** ] जिनेंद्र भगवान [ **विंति** ] कहते हैं [ **जस्स विपच्चमाणस्स** ] जो पककर उदयमें आनेवाले कर्मका [ **फलं** ] फल [ **तं** ] प्रसिद्ध [ **दुक्खं** ] दुःख है [ **ति वुच्चदि** ] ऐसा कहा है।

**टीकार्थ–** जिनदेव, वीतराग सर्वज्ञ भगवान कहते हैं कि, "आठ प्रकारके सब कर्म पुद्गलमय होते हैं।"

शंका– वे आठ प्रकारके कर्म पुद्गलमय कैसे हैं?

समाधान– जिन कर्मोंका फल व्याकुलत्वस्वभाववाला होनेसे दुःख है ऐसा प्रसिद्ध है ऐसा कहा गया है।

शंका– किस प्रकारके कर्मोंका फल दुःख है?

समाधान– विशेषतासे उदयमें आये हुअे कर्मोंका फल दुःख है। इसका तात्पर्य यह

**अट्ठविहं पि य कम्मं सव्वं पुग्गलमयं जिणा विंति** सर्वमष्टविधमपि कर्म पुद्‌गलमयं भवतीति जिना **वीतरागसर्वज्ञा** ब्रुवंति कथयंति । कथंभूतं यत्कर्म **जस्स फलं तं वुच्चदि दुक्खं ति विपच्चमाणस्स** यस्य कर्मणः फलं तत्प्रसिद्धमुच्यते किं व्याकुलत्वस्वभावत्वाद्‌दुःखमिति । कथंभूतस्य कर्मणः । विशेषेण पच्यमानस्योदयागतस्य । इदमत्र तात्पर्यं अष्टविधकर्मपुद्‌गलस्य कार्यमनाकुलत्वोत्पादकदुःखलक्षणास्ततः कारणात्पुद्‌गलकार्यत्वात् शुद्धनिश्चयनयेन पौद्‌गलिका इति । अष्टविधं कर्म पुद्‌गलद्रव्यमेवेति कथनरूपेण गाथा गता ।। ५० ।।

अथ यद्यध्यवसानादयः पुद्‌गलस्वभावास्तर्हि रागी द्वेषी मोही जीव इति कथं जीवत्वेन ग्रंथांतरे प्रतिपादिता इति प्रश्ने प्रत्युत्तरं ददाति–

**ववहारस्स दरीसणमुवएसो वण्णिदो जिणवरेहिं ।**
**जीवा एदे सव्वे अज्झवसाणादओ भावा ।। ५१ ।।**

।। आ. ख्या. ४६ ।।

**ववहारस्स दरीसणं** व्यवहारनयस्य स्वरूपं दर्शितं यत्किं कृतं । **उवएसो वण्णिओ जिणवरेहिं** उपदेशो वर्णितः कथितो जिनवरैः । कथंभूतः । **जीवा एदे सव्वे अज्झवसाणादओ भावा** जीवा

---

है कि, आठ प्रकारके पुद्‌गलमय कर्मोंका कार्य, अनाकुलता लक्षणवाले पारमार्थिक सुख से विलक्षण आकुलता उत्पन्न करनेवाला दुःख है और रागादिभाव भी आकुलता उत्पन्न करनेवाला दुःख लक्षणरूप है । इस कारणसे रागादिक भाव भी पुद्‌गलके ही कार्य है, इसलिये शुद्धनिश्चयनयसे पौद्‌गलिक हैं । इस प्रकार आठ प्रकारके कर्मोंको पुद्‌गलमय है ऐसा बतानेवाली गाथा हुओ ।। ५० ।।

कोई शंका उठाता है कि, यदि अध्यवसानादिभाव पुद्‌गल स्वभावमय है तो फिर "जीव रागी, द्वेषी, मोही है" इसप्रकार अन्य ग्रंथोंमे इनको जीवस्वरूप कैसे प्रतिपादन किया है इसका उत्तर यहाँ देते हैं–

**गाथार्थ–** [ **एदे सव्वे** ] ये सब [ **अज्झवसाणादओ भावा** ] अध्यवसानादिक भाव [**जीवा**] वे जीव हैं ऐसा [ **जिणवरेहिं** ] जिनवरदेवद्वारा [ **ववहारस्स दरीसणं** ] व्यवहारनयका मत है ऐसा [ **उवएसो वण्णिदो** ] उपदेश वर्णन किया है ।

**टीकार्थ–** व्यवहारनयका मत या व्यवहारनयका स्वरूप दिखाया है ।

शंका– किसने दिखाया हैं ?

समाधान– जिनवरोंद्वारा उपदेश वर्णन किया गया है ।

एते सर्वे अध्यवसानादयो भावाः परिणामा भण्यंत इति। किंच विशेषः यद्यप्ययं व्यवहारनयो बहिर्द्रव्यावलंबनत्वेनाभूतार्थस्तथापि रागादिबहिर्द्रव्यावलंबनरहितविशुद्धज्ञानदर्शनस्वभावस्वावलंबनसहितस्य परमार्थस्य प्रतिपादकत्वाद्दर्शयितुमुचितो भवति। यदा पुनर्व्यवहारनयो न भवति तदा शुद्धनिश्चयनयेन त्रसस्थावरजीवा न भवंतीति मत्वा निःशंकोपमर्दनं कुर्वंति जनाः। ततश्च पुण्यरूपधर्माभाव इत्येकं दूषणं। तथैव शुद्धनयेन रागद्वेषमोहरहितः पूर्वमेव मुक्तो जीवस्तिष्ठतीति मत्वा मोक्षार्थमनुष्ठानं कोपि न करोति। ततश्च मोक्षाभाव इति द्वितीयं च दूषणं। तस्माद्व्यवहारनयव्याख्यानमुचितं भवतीत्यभिप्रायः ॥ ५१ ॥

अथ केन दृष्टांतेन प्रवृत्तो व्यवहार इत्याख्याति–

**राया हु णिग्गदो त्ति य एसो बलसमुदयस्स आदेसो।**
**ववहारेण दु उच्चदि तत्थेक्को णिग्गदो राया ॥ ५२ ॥**

॥ आ. ख्या. ४७ ॥

---

शंका– किस प्रकार का उपदेश वर्णन किया है ?

समाधान– ये सब अध्यवसानादिक भाव परिणाम जीव स्वरूप कहते हैं।

और कुछ विशेष कहते हैं– यद्यपि व्यवहारनय बाह्यद्रव्यके आलंबनसे अभूतार्थ है तथापि रागादि बहिर्द्रव्यके आलंबनसे रहित और विशुद्धज्ञानदर्शनस्वभावके आलंबनसे सहित ऐसे परमार्थका प्रतिपादक होनेसे उसका कथन करना उचित ( योग्य ) है। यदि व्यवहारनय नहीं है तो शुद्धनिश्चयनयसे त्रस स्थावर जीव नहीं हैं ऐसा मानकर लोक निःशंक होकर त्रसस्थावरों के मर्दनमें प्रवृत्ति करते हैं ( करने लगेंगे ) इसलिये पुण्यरूपधर्मका अभाव होता है (हो जायगा) यह एक दूषण है। तथा शुद्धनिश्चयनयसे तो जीव रागद्वेषमोहरहित पहले से ही है इसलिये मुक्त ही है ऐसा मानकर फिर मोक्ष के लिये कोई भी अनुष्ठान नहीं करता है इसलिये मोक्षका अभाव यह दूसरा दूषण आता है। इसलिये व्यवहारनयका कथन उचित है ऐसा अभिप्राय है ॥ ५१ ॥

अब व्यवहार नय किसतरह प्रवृत्त होता है, यह दृष्टांतद्वारा बताते हैं–

**गाथार्थ**– जैसे [ **बलसमुदयस्स** ] सेना के समूहको [ **राया णिग्गदो** ] जैसे राजा निकला [ **त्ति य एसो हु आदेसो** ] ऐसा जो आदेश है वह [ **ववहारेण दु उच्चदि** ] व्यवहारनयसे कहा जाता है [ **तत्थ** ] उस सेना में तो वास्तवमे [ **एक्को** ] एक [ **राया णिग्गदो** ] ही राजा निकला है [ **एमेव य** ] इसी तरह [ **अज्झवसाणादिअण्णभावाणं** ] इन अध्यवसान आदि अन्य भावों को [ **सुत्ते** ] परमागममें [ **जीवो त्ति** ] ये जीव हैं ऐसा [ **ववहारो कदो** ] व्यवहारनय से कहा है [ **तत्थ णिच्छिदो** ] निश्चयसे विचारा जाय तो उन भावोंमे [ **जीवो एक्को** ] जीव तो एक ही है।

**एमेव य ववहारो अज्झवसाणादिअण्णभावाणं ।**
**जीवो त्ति कदो सुत्ते तत्थेक्को णिच्छिदो जीवो ।। ५३ ।।**

।। आ. ख्या. ४८ ।।

**राया हु णिग्गदो त्ति य एसो बलसमुदयस्स आदेसो** राजा हु स्फुटं निर्गत एव बलसमुदयस्यादेशः कथनं **ववहारेण दु उच्चदि तत्थेक्को णिग्गदो राया** बलसमूहं दृष्ट्वा पंचयोजनानि व्याप्य राजा निर्गत इति व्यवहारेणोच्यते । निश्चयनयेन तु तत्रैको राजा निर्गत इति दृष्टांतो गतः । इदानीं दार्ष्टांतमाह **एमेव य ववहारो अज्झवसाणादि अण्णभावाणं** एवमेव राजदृष्टांत प्रकारेणैव व्यवहारः । केषां । अध्यवसानादीनां जीवाद्भिन्नभावादीनां रागादिपर्यायाणां **जीवो त्ति कदो सुत्ते** कथंभूतो व्यवहारः । रागादयो भावाः व्यवहारेण जीव इति कृतं भणितं सूत्रे परमागमे **तत्थेक्को णिच्छिदो जीवो** तत्र तेषु रागादिपरिणामेषु मध्ये निश्चितो ज्ञातव्यः । कोऽसौ । जीवः । कथंभूतः । शुद्धनिश्चयनयेनैको भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्मरहितः शुद्धबुद्धैकस्वभावो जीवपदार्थः । इति व्यवहारनयसमर्थनरूपेण गाथात्रयं गतं । एवमजीवाधिकारमध्ये शुद्धनिश्चयनयेन देहरागादिपरद्रव्यं जीवस्वरूपं न भवतीति कथनमुख्यतया गाथादशकेन प्रथमोत्तराधिकारो व्याख्यातः ।। ५२, ५३ ।।

अथानंतरं वर्णरसादिपुद्गलस्वरूपरहितोऽनंतज्ञानादिगुणस्वरूपश्च शुद्धजीव एव उपादेय इति भावनामुख्यतया द्वादशगाथापर्यंतं व्याख्यानं करोति । तत्र द्वादशगाथासु मध्ये परमसामायिकभावनापरिणताभेदरत्नत्रयलक्षणनिर्विकल्पसमाधिसमुत्पन्नपरमानंदसुखसमरसीभावपरिणत शुद्धजीव एवोपादेय इति मुख्यत्वेन *अरसमरूवं* इत्यादिसूत्रगाथैका । *अथाभ्यंतरे रागादयो बहिरंगे* वर्णादयश्च शुद्धजीवस्वरूपं न भवतीति तस्यैव गाथासूत्रस्य विशेषविवरणार्थं **जीवस्स णत्थि**

---

**टीकार्थ–** राजा के साथ जाती हुअी और पांच योजनतक फैली हुअी सेनाको देखकर सब सेनाको ही यह राजा जा रहा है ऐसा व्यवहारसे कहा जाता है । लेकिन निश्चयनयसे वहाँ तो एक ही राजा जा रहा है (अन्य पुरुष राजा नहीं है) यह दृष्टांत हो गया । इसका दार्ष्टांत यह है कि, अध्यवसानादिभाव सेनाके स्थानपर और राजाके स्थानपर जीव इसतरह व्यवहारसे अध्यवसानादि जीवसे भिन्न भावोकों याने रागादी पर्यायोंको जीव ऐसा सूत्रमें, परमागममें, ( आगमग्रंथोमें ) कहा है । लेकिन उन पर्यायोंमें शुद्धनिश्चयनयसे भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्मरहित, शुद्धबुद्धएकस्वभाववाला एक जीवद्रव्य है ।

इस तरह व्यवहारनयके समर्थन रूपसे तीन गाथायें हो गयी । इस तरह अजीव अधिकारमें शुद्धनिश्चयनयसे देहरागादि परद्रव्य जीवस्वरूप नहीं है इस कथनकी मुख्यतासे दस गाथाओंद्वारा प्रथम उत्तर अधिकारका व्याख्यान हो गया ।। ५२, ५३ ।।

इसके बाद वर्णरसादिपुद्गलस्वरूपरहित और अनंतज्ञानादिगुणमय शुद्धजीव ही उपादेय है ऐसी भावभासनाकी मुख्यतासे १२ गाथापर्यंत व्याख्यान करते हैं । उन १२ गाथाओंमें परमसामायिकभावनापरिणतअभेदरत्नत्रयलक्षणवाले निर्विकल्पसमाधिसे समुत्पन्न परमानंदसुखसमरसीभाव से परिणत शुद्धजीव ही उपादेय है, इस मुख्यतासे **'अरसमरूवं इत्यादि'** एक

**वण्णो** इत्यादिसूत्रषट्कं। ततः परं त एव रागादयो वर्णादयश्च व्यवहारेण संति शुद्धनिश्चयनयेन न सन्तीति परस्परसापेक्षनयद्वयविवरणार्थं **ववहारेण दु** इत्यादि सूत्रमेकं तदनंतरमेतेषां रागादीनां व्यवहारनयेनैव जीवेन सह क्षीरनीरवत्संबंधो न च निश्चयनयेनेति समर्थनरूपेण **एदेहिं य संबंधो** इत्यादि सूत्रमेकं। ततश्च तस्यैव व्यवहारनयस्य पुनरपि व्यक्त्यर्थं दृष्टांत-दार्ष्टांतसमर्थनरूपेण **'पंथे मुस्संतं'** इत्यादि गाथात्रयं। इति द्वितीयस्थले समुदाय पातनिका।

तद्यथा— अथ यदि निश्चयेन रागादिरूपो जीवो न भवति तर्हि कथंभूतः शुद्धजीव उपादेयस्वरूप इत्यत्राह—

**अरसमरूवमगंधं अव्वत्तं चेदणागुणमसद्दं**
**जाण अलिंगग्गहणं जीवमणिद्दिट्ठसंठाणं ॥ ५४ ॥**

॥ आ ख्या. ४९ ॥

**अरसमरूवमगंधं अव्वत्तं चेदणागुणमसद्दं** निश्चयनयेन रसरूपगंधस्पर्शशब्दरहितं मनोगतकामक्रोधादिविकल्परहितत्वेनाव्यक्तं सूक्ष्मं पुनरपि किं विशिष्टं। शुद्धचेतनागुणं। पुनश्च किं

---

गाथा है। उसके वाद अभ्यंतर में रागादिभाव और वहिरंगमें वर्णादि जो भाव है वे शुद्धजीवका स्वरूप नही है इसतरह उसकाही विशेष कथन करने के लिए **जीवस्स णत्थि वण्णो** इत्यादि ६ गाथायें हैं। इसके बाद वे रागादि और वर्णादिक भाव व्यवहारसे जीवके हैं शुद्धनिश्चयनयसे रागादी और वर्णादिक भाव जीवके नहीं हैं इसतरह परस्पर सापेक्ष दो नयोंके विवरणके लिये **"ववहारेण दु इत्यादि"** एक गाथा है। तदनंतर व्यवहारनयसेही इन रागादिकों का जीवके साथ क्षीरनीरकी तरह संबंध है, निश्चयनयसे रागादिका जीवके साथ कुछ भी संबंध नहीं है इसके समर्थनरूपसे **'एदेहिं य संबंधो इत्यादि'** एक गाथा है। इसके आगे उस व्यवहार नयकाही फिरसे अर्थ व्यक्त करनेके लिये दृष्टांत—दार्ष्टांत के समर्थन रूप से **'पंथे मुस्संतं'** इत्यादि तीन गाथायें हैं। यह द्वितीय स्थलकी समुदाय पातानिका है।

यदि निश्चयनयसे जीव रागादिरूप नहीं है, तो उपादेयस्वरूप शुद्ध जीव कैसा होता है. यह कहते हैं—

**गाथार्थ—** हे भव्य ! तू [ **जीवं** ] जीवको [ **अरसम्** ] रसरहित [ **अरूवम्** ] रूपरहित [ **अगन्धम्** ] गन्धरहित [ **अव्वत्तं** ] अव्यक्त [ **चेदनागुणम्** ] चेतनागुणवाला [ **असद्दं** ] शब्दरहित [ **अलिंगग्गहणं** ] किसी चिन्हसे ग्रहण न होनेवाला और [ **अणिद्दिट्ठसंठाणं** ] जिसका कोई आकार नहीं कहा जाता है ऐसा [ **जाण** ] जान।

**टीकार्थ—** निश्चयनयसे रसरूपगंधस्पर्शशब्दरहित और मनोगतकामक्रोधादि विकल्परहित होनेसे, अव्यक्त, सूक्ष्म है और शुद्धचेतनागुणवाला है, और निश्चयनयसे स्वसंवेदनज्ञानका विषय होनेसे अलिंगग्रहणस्वरूपवाला है, और समचतुरस्रादिषट्संस्थानरहित है ऐसा जो पदार्थ

रूपं। जाण अलिंगग्गहणं जीवमणिद्दिट्ठसंठाणं निश्चयनयेन स्वसंवेदनज्ञानविषयत्वादलिंगग्रहणं समचतुरस्रादिषट्संस्थानरहितं च यं पदार्थं तमेवं गुणविशिष्टं शुद्धजीवमुपादेयमिति हे शिष्य जानीहि। इदमत्र तात्पर्यं। शुद्धनिश्चयनयेन सर्वपुद्गलद्रव्यसंबंधिवर्णादिगुणशब्दादिपर्यायरहितः सर्वद्रव्येंद्रियभावेंद्रियमनोगतरागादिविकल्पाविषयो धर्माधर्माकाशकालद्रव्यशेषजीवांतरभिन्नोऽनंतज्ञानदर्शनसुखवीर्यश्च यः स एव शुद्धात्मा समस्तपदार्थसर्वदेशसर्वकालब्राह्मणक्षत्रियादिनानावर्णभेदभिन्नजनसमस्तमनोवचनकायव्यापारेषु दुर्लभः स एवापूर्वः स चैवोपादेय इति मत्वा निर्विकल्पनिर्मोहनिरंजननिजशुद्धात्मसमाधिसंजातसुखामृतरसानुभूतिलक्षणे गिरिगुहागह्वरे स्थित्वा सर्वतात्पर्येण ध्यातव्य इति। एवं सूत्रगाथा गता ॥ ५४ ॥

अथ बहिरंगे वर्णाद्यभ्यंतरे रागादिभावाः पौद्गलिकाः शुद्धनिश्चयेन जीवस्वरूपं न भवंतीति प्रतिपादयति—

**जीवस्स णत्थि वण्णो णवि गंधो णवि रसो ण वि य फासो।**
**ण वि रूवं ण सरीरं ण वि संठाणं ण संहणणं ॥ ५५ ॥**

॥ आ. ख्या. ५० ॥

**जीवस्स णत्थि रागो ण वि दोसो णेव विज्जदे मोहो।**
**णो पच्चया ण कम्मं णोकम्मं चावि से णत्थि ॥ ५६ ॥**

॥ आ. ख्या. ५१ ॥

---

है उस गुणविशिष्ट उपादेयस्वरूप शुद्धजीवको ही जानो। इसका तात्पर्य यह है कि, शुद्धनिश्चयनयसे सब पुद्गलद्रव्यसंबंधिवर्णादि, गुणशब्दादिपर्यायोंसे रहित, सब द्रव्येंद्रियोंसे रहित, सब भावेंद्रियोंसे रहित, सब मनोगतरागादिविकल्पोंसे रहित, धर्म, अधर्म, आकाश, काल, और इतर जीवोंसे भिन्न, और अनंतज्ञानदर्शनसुखवीर्यवाला ऐसा जो शुद्धात्मा है वह सब पदार्थ, सब देश, सब काल, ब्राह्मण क्षत्रियादि नानावर्ण भेदसे भिन्न जनोंके समस्तमनोवचनकायके व्यापारोंमें ( बाह्यक्रियाकांडोंमें ) यह शुद्धात्मा दुर्लभ है, वह जीव ( शुद्धात्मा ) अपूर्व है, और वह शुद्धात्माही उपादेय है, ऐसा जानकर निर्विकल्प-निर्मोह-निरंजन-निजशुद्धात्मसमाधि से प्रगट होनेवाले सुखामृतरसानुभूति लक्षणवाले शुद्धात्मामें स्थिर होकर शुद्धात्मानुभव करना चाहिये। और ( आगमभाषासे ) गिरिगुफा और दराडमें—एकांतस्थानमें रहकर ध्यान करना चाहिये। इसतरह यह सूत्र गाथा हो गई ॥ ५४ ॥

अब बाह्यमें वर्णादि और अभ्यंतरमें रागादि भाव पुद्गलके है, शुद्धनिश्चयनयसे जीवका स्वरूप नहीं है ऐसा कहते हैं—

**गाथार्थ—** [ **जीवस्स** ] जीवके [ **वण्णो** ] वर्ण, [ **णत्थि** ] नहीं है [ **ण वि गंधो** ] गंध भी नहीं है [ **ण वि रसो** ] रस भी नहीं है [ **ण वि फासो** ] स्पर्श भी नहीं है [ **ण वि रूवं** ] रूप भी नहीं है [**ण सरीरं**] शरीर नहीं है [ **ण वि संठाणं** ] संस्थान भी नहीं हैं [**ण संहणणं**]

जीवस्स णत्थि वग्गो ण वग्गणा णेव फड्ढया केई।
णो अज्झप्पट्ठाणा णेव य अणुभायठाणाणि ॥ ५७ ॥

॥ आ. ख्या. ५२ ॥

जीवस्स णत्थि केई जोयट्ठाणा ण बंधठाणा वा।
णेव य उदयट्ठाणा ण मग्गणट्ठाणया केई ॥ ५८ ॥

॥ आ. ख्या. ५३ ॥

णो ठिदिबंधट्ठाणा जीवस्स ण संकिलेसठाणा वा।
णेव विसोहिट्ठाणा णो संजमलद्धिठाणा वा ॥ ५९ ॥

॥ आ. ख्या. ५४ ॥

---

संहनन भी नहीं है। [ जीवस्स ] तथा जीवके [ रागो णत्थि ] राग भी नहीं है [ ण वि दोसो ] द्वेष भी नहीं है [मोहो णेव विज्जदे] मोह भी विद्यमान नहीं है [पच्चया णो] आस्रव भी नहीं है [ ण कम्मं ] कर्म भी नहीं है [ णोकम्मं चावि ] और नोकर्म भी [ से णत्थि ] उसके नहीं है। तथा [ जीवस्स ] जीवके [ णत्थि वग्गो ] वर्ग नहीं है [ ण वग्गणा ] वर्गणा नहीं है [ केई फड्ढया णेव ] कोई स्पर्द्धक भी नहीं है [ णो अज्झप्पट्ठाणा ] अध्यात्मस्थान नहीं है [ य ] और [ णेव अणुभायठाणाणि ] अनुभागस्थान भी नहीं हैं [ जीवस्स ] जीवके [ केइ जोयट्ठाणा णत्थि ] कोई योगस्थान नहीं हैं [ वा ] अथवा [ बंधठाणा ] बंधस्थान [ ण ] नहीं है [ य ] और [ णेव उदयट्ठाणा ] उदयस्थान भी नहीं है [ केई मग्गणट्ठाणया ण ] कोई मार्गणास्थान नहीं है। [ जीवस्स ] जीवके [ णो ठिदिबंधट्ठाणा ] स्थितिबंधस्थान भी नहीं है [ वा ] अथवा [ संकिलेसठाणा ] संक्लेशस्थान [ ण ] नहीं है [ विसोहिट्ठाणा णेव ] विशुद्धिस्थान भी नहीं है [ वा ] अथवा [ णो संजमलद्धिठाणा ] संयमलब्धिस्थान नही [ य ] और [ जीवस्स ] जीवके [ जीवट्ठाणा ] जीवस्थान [ णेव ] भी नहीं है [ गुणट्ठाणा ण ] गुणस्थान भी नहीं [ दु जेण ] क्योंकि [ एदे सव्वे ] ये सब [ पुद्गलदव्वस्स ] पुद्गलद्रव्यके [ परिणामा ] परिणाम [ अत्थि ] हैं।

**टीकार्थ–** रूप शब्दसे कहे जानेवाले वर्ण, गंध, रस और स्पर्श तथा स्पर्शरसगंधवर्णवाली मूर्ति और औदारिकादि पांच शरीर, समचतुरस्त्रादि छहसंस्थान, वज्रवृषभनाराच आदि छह संहनन है। ये सभी वर्णादिक धर्मी शुद्धनिश्चयनयसे जीवके नहीं हैं यह ( वाक्य ) साध्य धर्म है धर्म धर्मिका समुदाय यह पक्ष, ( आस्था, संधा, प्रतिज्ञा ) का लक्षण है, इसका हेतु ( कारण ) यह है कि, ( वर्णादिक ) पुद्गलद्रव्यके परिणाम होनेसे शुद्धात्मानुतिसे भिन्न है।

इस व्याख्यानमें पक्ष और हेतु दो अंगका अनुमान जानना चाहिये।

णेव य जीवट्ठाणा ण गुणट्ठाणा य अत्थि जीवस्स ।
जेण दु एदे सव्वे पुग्गलदव्वस्स परिणामा ॥ ६० ॥ ( षट्कम् )

॥ आ. ख्या. ५५ ॥

वर्णगंधरसस्पर्शास्तु रूपशब्दवाच्या: स्पर्शरसगंधवर्णवती मूर्त्तिश्च औदारिकादिपंचशरीराणि, समचतुरस्रादिषट्संस्थानानि वज्रर्षभनाराचादिषट्संहननानि चेति। एते वर्णादयो धर्मिण: शुद्धनिश्चयनयेन जीवस्य न संतीति साध्यो धर्मश्चेति धर्मधर्मिसमुदायलक्षण: पक्ष:, आस्था संधा प्रतिज्ञेति यावत् पुद्गलद्रव्यपरिणाममयत्वे सति शुद्धात्मानुभूतेर्भिन्नत्वादिति हेतु: । एवमत्र व्याख्याने पक्षहेतुरूपेणांगद्वयमनुमानं ज्ञातव्यं। अथ रागद्वेषमोहमिथ्यात्वाविरतिप्रमादकषाययोगरूपपंचप्रत्ययमूलोत्तरप्रकृतिभेदभिन्नज्ञानावरणाद्यष्टविधकर्मौदारिकवैक्रियकाहारकशरीरत्रयाहारदिषट्पर्याप्तिरूपनोकर्माणि इति से तस्य जीवस्य शुद्धनिश्चयनयेन सर्वाण्येतानि न सन्ति कस्मात्पुद्गलपरिणाममयत्वे सति शुद्धात्मानुभूतेर्भिन्नत्वात् । अथ परमाणोरविभागपरिच्छेदरूपशक्तिसमूहो वर्ग इत्युच्यते । वर्गाणां समूहो वर्गणा भण्यते । वर्गणासमूहलक्षणानि स्पर्द्धकानि च कानिचिन्न संति । अथवा कर्मशक्ते: क्रमेण विशेषवृद्धि: स्पर्द्धकलक्षणं। तथा चोक्तं वर्गवर्गणास्पर्द्धकानां त्रयाणां लक्षणं–

" वर्ग: शक्तिसमूहोऽणोर्बहूनां वर्गणोदिता। वर्गणानां समूहस्तु स्पर्द्धकं स्पर्द्धकापहै: ॥ "

शुभाशुभरागादिविकल्परूपाध्यवसानानि भण्यन्ते तानि च न सन्ति। लतादार्वस्थिपाषाणशक्तिरूपाणि घातिकर्मचतुष्टयानुभागस्थानानि भण्यन्ते। गुडखंडशर्करामृतसमानानि शुभाघातिकर्मानुभागस्थानानि भण्यन्ते। निंवकांजीरविषहालाहलसदृशान्यशुभाघातिकर्मानुभागस्थानानि

---

अब राग, द्वेष, मोह और मिथ्यात्व, अविरति प्रमाद, कषाय, योग ये पांच प्रत्यय, और मूल और उत्तर प्रकृतिके भेदसे भिन्न किये जानेवाले ज्ञानावरणादि अष्टविध कर्म, और औदारिक, वैक्रियक, आहारक तीन शरीर, आहारादि षट् पर्याप्तिरूप नोकर्म, ये सब शुद्धनिश्चयनयसे जीवके नही हैं क्योंकि ये सभी पुद्गल परिणाम होनेसे शुद्धात्मानुभूतिसे भिन्न है ।

अब परमाणुके अविभाग प्रतिच्छेदरूप शक्ति समूहको वर्ग कहते है, वर्गोंके समूहको वर्गणा कहते है, वर्गणा समूहको स्पर्द्धक कहते हैं, ये सभी जीवके नहीं हैं । अथवा कर्मशक्ति की क्रमसे जो विशेषवृद्धि है उसे स्पर्धकका लक्षण कहते हैं। वर्ग वर्गणा और स्पर्धकका लक्षण कहते हैं । वर्ग वर्गणा और स्पर्धकका लक्षण आगममें इस तरह कहा है कि, अणुकी शक्ति के समूहका नाम वर्ग और बहुत वर्गोके समूहका नाम वर्गणा और वर्गणाओंके समूहका नाम स्पर्द्धक है यह कथन ऐसे स्पर्धकोंके नष्ट करनेवालों द्वारा कहा गया है। इस प्रकार शुभ अशुभरागादिविकल्पको अध्यवसान कहते हैं । वे भी जीवके नहीं हैं ।

लता, दारु, हड्डी और पाषाण जैसी शक्तिको लिये हुअे चार घातिया कर्मोके अनुभाग स्थान होते हैं । गुड, खांड, शर्करा और अमृत समान जो शुभरूप अघातिकर्म है उनके अनुभागस्थान कहे जाते है । नीम, कांजी, विष और हलाहल ये अनुभागस्थान अशुभ अघातिकर्मोंके कहे जाते है ये सभी अनुभागस्थान शुद्धनयसे जीवके नहीं हैं क्योंकि ये सब पुद्गलद्रव्यके परिणाम होनेसे शुद्धात्मानुभूतिसे भिन्न हैं ।

च तान्येतानि सर्वाण्यपि शुद्धनिश्चयनयेन जीवस्य न सन्ति। कस्मात्? पुद्गलद्रव्यपरिणाममयत्वे सति शुद्धात्मानुभूतेर्भिन्नत्वात्। अथ वीर्यांतरायक्षयोपशमजनितमनोवचकायवर्गणावलंबन-कर्मादानहेतुभूतात्मप्रदेशपरिस्पंदलक्षणानि योगस्थानानि प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशरूपचतुर्विध-वंधस्थानानि सुखदुःखफलानुभवरूपाण्युदयस्थानानि गत्यादिमार्गणास्थानानि च सर्वाण्यपि शुद्ध-निश्चयनयेन जीवस्य न सन्ति। कस्मात्? पुद्गलद्रव्यपरिणाममयत्वे सति शुद्धात्मानुभूतेर्भिन्न-त्वात्। अथ जीवेन सह कालांतरावस्थानरूपाणि स्थितिवंधस्थानानि कषायोद्रेकरूपाणि संक्लेश-स्थानानि कषायमंदोदयरूपाणि विशुद्धिस्थानानि कषायक्रमहानिरूपाणि संयमलब्धिस्थानानि च सर्वाण्यपि शुद्धनिश्चयनयेन जीवस्य न सन्ति। कस्मात्? पुद्गलद्रव्यपरिणाममयत्वे सति शुद्धात्मानुभूतेर्भिन्नत्वात्। अथ जीवस्य शुद्धनिश्चयनयेन 'बादरसुहमेइंदी वितिचउरिंदी असण्णि-सण्णीणं। पज्जत्तापज्जत्ता एवं ते चउदसा होंति' इति गाथाकथितक्रमेण वादरैकेंद्रियादिचतुर्दश-जीवस्थानानि मिथ्यादृष्ट्यादिचतुर्दशगुणस्थानानि च सर्वाण्यपि न सन्ति पुद्गलद्रव्यपरिणाममयत्वे सति शुद्धात्मानुभूतेर्भिन्नत्वात्। कुतः इति चेत्, यतः कारणादेते वर्णादिगुणस्थानांताः परिणामाः शुद्धनिश्चयनयेन पुद्गलद्रव्यस्य पर्याया इति। अयमत्र भावार्थः सिद्धांतादिशास्त्रेषु अशुद्धपर्याया-र्थिकनयेनाभ्यंतरे रागादयो बहिरंगे शरीरवर्णापेक्षया वर्णादयो जीवाः इत्युक्ताः। अत्र पुनरध्या-त्मशास्त्रे शुद्धनिश्चयनयेन निषिद्धा इत्युभयत्रापि नयविभागविवक्षया नास्ति विरोध इति वर्णाद्यभावस्य विशेषव्याख्यानरूपेण सूत्रषट्कं गतम्॥ ५५, ५६, ५७, ५८, ५९, ६०॥

---

अब वीर्यांतरायके क्षयोपशमसे उत्पन्न होनेवाले मन, वचन, कायके वर्गणा के आल-म्बनसे कर्मग्रहण करनेको हेतुभूत जो आत्मप्रदेशोंका परिस्पन्दन है लक्षण जिसका ऐसे योगस्थान, प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेशरूप चार प्रकारके वंधस्थान, सुखदुःखरूप फलको अनुभवरूप उदयस्थान और गति आदि मार्गणास्थान, ये सभी भी शुद्धनिश्चयनयसे जीवके नही हैं। क्योंकि ये सब पुद्गलद्रव्यके परिणाम होनेसे शुद्धात्मानुभूतिसे भिन्न हैं।

जैसा कि गोम्मटसार जीवकांड गाथा नं. ७२ में यह जो कहा है कि, "बादर एकेन्द्रिय सूक्ष्मएकेंद्रिय, दोइन्द्रिय, तेइन्द्रिय, चौइन्द्रिय असैनी पंचेन्द्रिय, सैनी पंचेन्द्रिय ये सात पर्याप्त और सात अपर्याप्त के भेदसे चौदह जीवसमास है" तथा मिथ्यादृष्टि आदि चौदह गुणस्थान ये सभी शुद्धनिश्चयनयसे जीवके नहीं हैं। क्योंकि ये सभी पुद्गलद्रव्यके परिणाम होनेसे शुद्धात्मानुभूतिसे भिन्न हैं।

शंका– ये वर्णादिकसे गुणस्थानतक के भाव जीवके नही है तो किस कारणसे नही है?

समाधान– ये वर्णादिकसे गुणस्थानके अंतपर्यंतके भाव (परिणाम) शुद्धनिश्चयनयसे पुद्गलद्रव्यकी पर्यायें हैं। इसका तात्पर्य यह है कि, अभ्यंतरमें रागादिकभावको जीव और वहिरंगमें शरीर के वर्णकी अपेक्षासे वर्णादिकको भी जीव है ऐसा अशुद्धपर्यायार्थिक नयसे सिद्धांतशास्त्रमें कहा गया हैं। और यहां अध्यात्मशास्त्रमें शुद्धनिश्चयनयसे रागादिकभावोंका और शरीरादिवर्णादिकोंका निषेध किया है इसप्रकार सिद्धांत शास्त्रमे (आगमभाषामें) और अध्यात्मशास्त्रमें (अध्यात्म भाषामें) नयविभागकी विवक्षासे विरोध नहीं हैं। इसप्रकार वर्णादिक के अभावका विशेष व्याख्यानरूपसे छह गाथायें हो गयी॥ ५५, ५६, ५७, ५८, ५९, ६०॥

अथ यदुक्तं पूर्वं सिद्धांतादौ जीवस्य वर्णादयो व्यवहारेण कथिताः अत्र तु प्राभृतग्रंथे निश्चयनयेन निषिद्धाः तमेवार्थं दृढयति–

**ववहारेण दु एदे जीवस्स हवंति वण्णमादीया।**
**गुणठाणंता भावा ण दु केई णिच्छयणयस्स ।। ६१ ।।**

।। आ. ख्या. ५६ ।।

व्यवहारनयेन त्वेते जीवस्य भवन्ति वर्णाद्या गुणस्थानान्ता भावाः पर्याया न तु केऽपि निश्चयनयेनेति। एवं निश्चयव्यवहारसमर्थनरूपेण गाथा गता ।। ६१ ।।

अथ कस्माज्जीवस्य निश्चयेन वर्णादयो न सन्तीति पृष्टे प्रत्युत्तरं ददाति–

**एदेहिं य संबंधो जहेव खीरोदयं मुणेदव्वो।**
**ण य हुंति तस्स ताणि दु उवओगगुणाधिगो जह्मा ।। ६२ ।।**

।। आ. ख्या. ५७ ।।

**एदेहिं य संबंधो जहेव खीरोदयं मुणेदव्वो** एतैः वर्णादिगुणस्थानांतैः पूर्वोक्तपर्यायैः सह

---

सिद्धांतादिग्रंथोंमें वर्णादिक जीवके हैं यह व्यवहारनयसे कहा गया था लेकिन इस प्राभृतग्रंथमें निश्चयनयसे उनका निषेध किया है यह जो पूर्वमें बताया था उसी अर्थको दृढ करते हैं–

**गाथार्थ–** [ **एदे** ] ये [ **वण्णमादीया गुणठाणंता भावा** ] वर्णादि गुणस्थानपर्यंत भाव कहे गये हैं वे [ **ववहारेण दु** ] व्यवहारनयसे तो [ **जीवस्स** ] जीवके [ **हवंति** ] हैं [ **दु** ] परन्तु [ **णिच्छयणयस्स** ] निश्चयनयसे [ **केई ण** ] इनमेंसे कोई भी जीवके नहीं है

**टीकार्थ–** व्यवहारनयसे वर्ण से शुरु करके गुणस्थानके अंततक के ये सब भाव-पर्याय जीवके हैं लेकिन निश्चयनयसे इनमेंसे कोई भी जीवके नहीं हैं। इस प्रकार निश्चयव्यवहारके समर्थन रूपसे गाथा हो गयी ।। ६१ ।।

निश्चयनयसे वर्णादिक जीवके क्यों नहीं हैं ऐसा पूछनेपर उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ–** [ **एदेहिं संबंधो** ] इन वर्णादिक भावोंके साथ जीवका संबंध [ **खीरोदयं जहेव** ] जल और दूध के एक क्षेत्रावगाह रूप संबंध सदृश [ **मुणेदव्वो** ] जानना [ **य** ] और [ **ताणि** ] वे [ **तस्स दु ण हुंति** ] उस जीवके नहीं हैं [ **जह्मा** ] क्योंकि जीव [ **उवओग-गुणाधिगो** ] इन से उपयोग गुण के कारण अधिक है।

**टीकार्थ–** इन पूर्वोक्त कथित पर्यायस्वरूप वर्णादि से लेकर गुणस्थान के अंतपर्यंत भावोंके साथ जीवका वैसाही संश्लेष संबंध है जैसा कि परस्परमें दूध और जल का होता है

संबंधो यथैव क्षीरनीरसंश्लेषस्तथा मंतव्यः । न चाग्न्युष्णत्वयोरिव तादात्म्यसंबंधः । कुत इति चेत् ण य हुंति तस्स ताणि दु न च भवन्ति तस्य जीवस्य ते तु वर्णादिगुणस्थानांता भावाः पर्यायाः । कस्मात् उवओगगुणाधिगो जह्मा यस्मादुष्णगुणेनाग्निरिव केवलज्ञानदर्शनगुणेनाधिकः परिपूर्ण इति । ननु वर्णादयो बहिरंगास्तत्र व्यवहारेण क्षीरनीरवत् संश्लेषसंबंधो भवतु न चाभ्यंतराणां रागादीनां तत्राशुद्धनिश्चयेन भवितव्यमिति । नैवं, द्रव्यकर्मबंधापेक्षया योऽसौ असद्भूतव्यवहार-स्तदपेक्षया तारतम्यज्ञापनार्थं रागादीनामशुद्धनिश्चयो भण्यते । वस्तुतस्तु शुद्धनिश्चयापेक्षया पुनरशुद्धनिश्चयोपि व्यवहार एवेति भावार्थः ॥ ६२ ॥

अथ तर्हि कृष्णवर्णोयं धवलवर्णोयं पुरुष इति व्यवहारो विरोधं प्राप्नोतीत्येवं पूर्वपक्षे कृते सति व्यवहाराविरोधं दर्शयतीत्येका पातनिका । द्वितीया तु तस्यैव पूर्वोक्तव्यवहारस्यविरोधं, लोकप्रसिद्धदृष्टांतद्वारेण परिहरति–

**पंथे मुस्संतं पस्सिदूण लोगा भणंति ववहारी ।**
**मुस्सदि एसो पंथो ण य पंथो मुस्सदे कोई ॥ ६३ ॥**

॥ आ. ख्या. ५८ ॥

---

वैसा मानना योग्य है लेकिन अग्नि और उष्णताका जैसा तादात्म्य संबंध है वैसा तादात्म्य संबंध वर्णादिकसे गुणस्थानतक के भावोंका और जीवका नहीं है ।

शंका– तादात्म्य संबंध किस कारण नही है ?

समाधान– वर्णादिकसे गुणस्थान के अंतपर्यंत के भाव-पर्याय जीवके नहीं हैं क्योंकि जैसे अग्नि उष्णतासे परिपूर्ण है वैसे जीव केवलज्ञानदर्शनगुणसे अधिक है, परिपूर्ण है ।

शंका– वहाँ बहिरंग वर्णादिक जो है उनका जीव के साथ व्यवहार से संबंध है । जैसे दुध और जल का संबंध है यह ठीक है लेकिन अभ्यन्तरमें होनेवाले रागादिक भावोंका संबंध क्यों नही हो सकता ?

समाधान– रागादिभावोंके ( रागादिपर्यायोंके ) साथ भी जीवका संबंध नहीं है । द्रव्य-कर्मका जीव के साथ जो संबंध है वह असद्भूतव्यवहारनयकी अपेक्षा है, उसकी अपेक्षासे तारतम्यताके दिखलानेके लिए ऐसा कहा है रागादिभावका ( रागादिपर्यायोंका ) जीवके साथ जो संबंध है वह अशुद्धनिश्चयसे कहा जाता है । लेकिन वस्तुतः शुद्धनिश्चयनयकी अपेक्षासे अशुद्धनिश्चयनय भी व्यवहारही है । ऐसा भावार्थ है ॥ ६२ ॥

यहाँ कृष्णवर्णवाला पुरुष, धवलवर्णवाला पुरुष ऐसा कहना फिर विरोध को प्राप्त होता है ऐसा पूर्वपक्ष उठानेवालेको कहते हैं कि व्यवहारका विरोध नहीं है यह दिखाते हैं यह प्रथम पातनिका है। और द्वितीय पातनिका– उस पूर्वोक्त व्यवहारका विरोध लोकप्रसिद्ध दृष्टांतद्वारसे परिहार करते हैं–

**जीवे कम्मं बद्धं पुट्ठं चेदि ववहारणयभणिदं** जीवेऽधिकरणभूते बद्धसंश्लेषरूपेण क्षीरनीरवत्संबद्धं स्पृष्टं योगमात्रेण लग्नं च कर्मेति व्यवहारनयपक्षो व्यवहारनयाभिप्रायः **सुद्धणयस्स दु जीवे अबद्धपुट्ठं हवइ कम्मं** शुद्धनयस्याभिप्रायेण पुनर्जीवेधिकरणभूते अबद्धस्पृष्टं कर्म इति निश्चयव्यवहारनयद्वयविकल्परूपं शुद्धात्मस्वरूपं न भवतीति भावार्थः ।। १४९ ।।

अथ यस्माद्बद्धाबद्धादिविकल्परूपं नयस्वरूपमुक्तं तस्माच्छुद्धपारिणामिकपरमभावग्राहकेण शुद्धद्रव्यार्थिकनयेन बद्धाबद्धादिनयविकल्परूपो जीवो न भवतीति प्रतिपादयति–

**कम्मं बद्धमबद्धं जीवे एवं तु जाण णयपक्खं ।**
**पक्खातिक्कंतो पुण भण्णदि जो सो समयसारो ।। १५० ।।**

।। आ. ख्या. १४२ ।।

**कम्मं बद्धमबद्धं जीवे एवं तु जाण णयपक्खं** जीवेऽधिकरणंभूते कर्मं बद्धमबद्धं चेति योऽसौ विकल्पः स उभयोऽपि नयपक्षपातः स्वीकार इत्यर्थः **पक्खातिक्कंतो पुण भण्णदि जो सो समयसारो** नयपक्षातिक्रांतो भण्यते यः स समयसारः शुद्धात्मा । तद्यथा-व्यवहारेण बद्धो जीव इति नयविकल्पः शुद्धजीवस्वरूपं न भवति निश्चयेनाबद्धो जीव इति च नयविकल्पः शुद्धजीवस्वरूपं न भवति निश्चयव्यवहाराभ्यां बद्धाबद्धजीव इति वचनविकल्पः शुद्धजीवस्वरूपं न भवति ।

---

**टीकार्थ–** कर्म जीवके अधिकरणमें क्षीर और नीर की तरह एकक्षेत्रावगाह (बद्धसंश्लेषरूप) होकर संबद्ध और स्पृष्ट है तथा योगमात्रसे आत्मामें लगे हैं, ऐसा व्यवहारनयका पक्ष ( अभिप्राय ) है । शुद्धनिश्चयनय से जीवके अधिकरणमें कर्म अबद्धस्पृष्ट है । ऐसा निश्चयव्यवहाररूप दोनों नयोंका पक्ष (विकल्प) शुद्धात्मस्वरूप नहीं है (शुद्धात्मस्वरूप निर्विकल्प है) ऐसा भावार्थ है ।। १४९ ।।

अब जिस कारणसे व्यवहारनयसे बद्ध और निश्चयनयसे अबद्ध है ऐसा विकल्परूप नयका स्वरूप कहा है, इसलिए शुद्ध पारिणामिकपरमभावग्राहक-शुद्धद्रव्यार्थिकनयसे बद्धाबद्धादिनयविकल्परूप जीव नहीं है, ऐसा प्रतिपादन करते हैं ।

**गाथार्थ–** [ **जीवे** ] जीवमें [ **कम्मं** ] कर्म [ **बद्धं** ] बंधे हुअे हैं अथवा [ **अबद्धं** ] नहीं बंधे हुअे हैं [ **एवं तु** ] इस प्रकारका तो [ **णयपक्खं** ] नयपक्ष [ **जाण** ] जानो [ **पुण** ] और [ **जो** ] जो [ **पक्खातिक्कंतो** ] पक्षसे दूरवर्ती [ **भण्णदि** ] कहा जाता है [ **सो** ] वह [ **समयसारो** ] समयसार है ( निर्विकल्प शुद्ध आत्मतत्त्व है ) ।

**टीकार्थ–** अधिकरणभूत जीवमें कर्म बद्ध अथवा अबद्ध है । ये दोनों विकल्प हैं । वे दोनों भी पक्षपात है ऐसा स्वीकार किया है । जो नयपक्षसे अतिक्रांत है, वह शुद्धात्मा समयसार है । जैसे व्यवहारनयसे जीव बद्ध है, ऐसा जो नयविकल्प है वह शुद्धजीवका स्वरूप नहीं है । और निश्चयनयसे जीव अबद्ध है ऐसा जो नयविकल्प है वह शुद्ध जीवका स्वरूप नहीं है ।

शंका– यह कैसे ?

कस्मादिति चेत् ? "श्रुतविकल्पा नया" इति वचनात् । श्रुतज्ञानं च क्षायोपशमिकं क्षायोपशमस्तु ज्ञानावरणीयक्षयोपशमजनितत्वात् । यद्यपि व्यवहारनयेन छद्मस्थापेक्षया जीवस्वरूपं भण्यते तथापि केवलज्ञानापेक्षयाशुद्धजीवस्वरूपं न भवति । तर्हि कथंभूतं जीवस्वरूपमिति चेत् ? योसौ नयपक्षपातरहितस्वसंवेदनज्ञानी तस्याभिप्रायेण वद्धावद्धमूढामूढादिनयविकल्परहितं चिदानंदैकस्वभावं जीवस्वरूपं भवतीति । तथाचोक्तं– ( आत्मख्याति कलश–६९-७० )

य एव मुक्त्वा नयपक्षपातं स्वरूपगुप्ता निवसंति नित्यं ।
विकल्पजालच्युतशांतचित्तास्त एव साक्षादमृतं पिवंति ।। ६९ ।।
एकस्यबद्धो न तथा परस्य चितिद्वयोर्द्वाविति पक्षपातौ ।
यस्तत्त्ववेदी च्युतपक्षपातस्तस्यास्ति नित्यं खलु चिच्चिदेव ।। ७० ।।
समयाख्यानकाले या बुद्धिर्नयद्वयात्मिका ।
वर्तते बुद्धतत्त्वस्य सा स्वस्थस्य निवर्तते ।।
हेयोपादेयतत्वे तु विनिश्चित्य नयद्वयात् ।
त्यक्त्वा हेयमुपादेयेऽवस्थानं साधुसम्मतं ।। ।। १५० ।।

---

समाधान– "श्रुतविकल्प ही नय हैं," ऐसा वचन है । और श्रुतज्ञान क्षायोपशमिक-ज्ञान है । और क्षयोपशमज्ञान ज्ञानावरण के क्षयोपशममें उत्पन्न होता है ।

यद्यपि व्यवहारनयसे छद्मस्थकी अपेक्षासे यह जीवस्वरूप है ऐसा कहा जाता है, तथापि (केवलज्ञानकी अपेक्षासे अशुद्धता जीवका स्वरूप नहीं है अथवा) केवलज्ञानकी अपेक्षासे शुद्ध जीव का स्वरूप नहीं है ।

शंका– तो जीव का किस प्रकार का स्वरूप है ?

समाधान– यह जो नयपक्षपातरहित स्वसंवेदनज्ञानी है उसके अभिप्रायसे वद्धावद्धमूढामूढादिनयविकल्परहित चिदानंद एक स्वभाव ऐसा जीवका स्वरूप है ।

उसी तरह आत्मख्याति ६९ कलशमें कहा है कि–जो पुरुष नयके पक्षपातको छोडकर अपने स्वरूपमें गुप्त होकर निरंतर स्थिर होते हैं, वे ही पुरुष विकल्पके जालसे रहित शांतचित्त हुये साक्षात् अमृतको पीते हैं ।

कलश नंबर–७०–एक नयका तो ऐसा पक्ष है कि यह चिन्मात्र जीव कर्मसे बंधा हुआ है और दूसरे नयका पक्ष ऐसा है कि, जीवमें बंध नहीं है। ये दो नयपक्ष हैं वे पक्षपात है। जो तत्त्ववेदी (स्वानुभव करनेवाला) पक्षपातसे रहित है, उसका चैतन्यात्मा निश्चयसे नित्य चैतन्यमय ही है।

द्रव्यके या आगमके व्याख्यानके समय मनुष्य की बुद्धि निश्चयनय और व्यवहारनय इन दोनों नयोंको लेकर चलती है, किन्तु तत्त्वको जाननेवाले-निर्विकल्पवाले जीव की बुद्धि दो नयपक्षपातसे निवृत्त ( दोनों नयोंके पक्षपातसे रहित ) स्वस्थ होती है ।

निश्चयनय और व्यवहारनयोंके द्वारा हेय और उपादेय तत्त्वका निर्णय कर लेनेपर हेयका त्याग करके उपादेय तत्त्वमें रहना साधुको सम्मत है ।। १५० ।।

अथ नयपक्षातिक्रांतस्य शुद्धजीवस्य किं स्वरूपमिति पृष्टे सति पुनर्विशेषेण कथयति—

**दोण्हवि णयाण भणियं जाणइ णवरं तु समयपडिबद्धो।**
**ण दु णयपक्खं गिण्हदि किंचिवि णयपक्खपरिहीणो ॥ १५१ ॥**

॥ आ. ख्या. १४३ ॥

योऽसौ नयपक्षपातरहितः स्वसंवेदनज्ञानी तस्याभिप्रायेण बद्धाबद्धमूढामूढादिनयविकल्परहितं चिदानंदैकस्वभावं। **दोण्हवि णयाण भणियं जाणइ** यथा भगवान् केवली निश्चयव्यवहाराभ्यां द्वाभ्यां भणितमर्थं द्रव्यपर्यायरूपं जानाति। **णवरं तु समयपडिबद्धो** तथापि नवरि केवलं सहजपरमानंदैकस्वभावस्य समयस्य प्रतिबद्ध आधीनः सन् **णयपक्खपरिहीणो** सततमुल्लसन् केवलज्ञानरूपतया श्रुतज्ञानावरणीयक्षयोपशमजनितविकल्पजालरूपान्नयद्वयपक्षपाताद्दूरीभूतत्वात् **ण दु णयपक्खं गिण्हदि किंचिवि** न तु नयपक्षं विकल्पं किमप्यात्मरूपतया गृह्णाति तथायं गणधरदेवादिछद्मस्थजनोपि नयद्वयोक्तं वस्तुस्वरूपं जानाति तथापि नवरि केवलं चिदानंदैकस्वभावस्य समयस्य प्रतिबद्ध आधीनः सन् श्रुतज्ञानावरणीयक्षयोपशमजनितविकल्पजालरूपान्नयद्वयपक्षपातात् शुद्धनिश्चयेन दूरीभूतत्वान्नयपक्षपातरूपं स्वीकारं विकल्पं निर्विकल्पसमाधिकाले शुद्धात्मस्वरूपतया न गृह्णाति ॥ १५१ ॥

---

अब "नयपक्षातिक्रांत शुद्धजीवका क्या स्वरूप है?" ऐसा प्रश्न पूछनेपर फिरसे विशेषतासे कहते हैं—

**गाथार्थ—** जो पुरुष [ **समयपडिबद्धो** ] अपने शुद्धात्मासे प्रतिबद्ध है आत्माको जानता है वह [ **दोण्णवि** ] दोनों ही [ **णयाण** ] नयोंके [ **भणियं** ] कथनको [ **णवरं** ] केवल [ **जाणइ तु** ] जानता ही है [ **दु** ] लेकिन [ **णयपक्खं** ] नयपक्षको [ **किंचिवि** ] कुछ भी [ **ण गिण्हदि** ] नहीं ग्रहण करता क्योंकि वह [ **णयपक्खपरिहीणो** ] नयके पक्षसे रहित है।

**टीकार्थ—** जो यह नयपक्षपातरहित स्वसंवेदनज्ञानी है, उसके अभिप्रायसे बद्धाबद्धमूढामूढादिनयविकल्परहित चिदानंद एक स्वभावको इसप्रकार जानता है, जैसे भगवान् केवली निश्चयनय और व्यवहारनय के द्वारा कहे हुये अर्थको-द्रव्यपर्यायको जानते हैं। तथापि केवल सहजपरमानंद एक स्वभावमय आत्मा के आधीन ( प्रतिबद्ध ) होकर नित्य उल्लसित होकर केवलज्ञानसे श्रुतज्ञानावरणीयक्षयोपशमजनितविकल्पजालवाले दोनों नयपक्ष से दूर रहनेसे नयपक्षविकल्पको कुछ भी आत्मस्वभावरूपसे ग्रहण नहीं करते हैं, वैसे गणधरदेवादिछद्मस्थजन भी दोनों नयों के द्वारा कहा हुआ वस्तुस्वरूप जानते हैं, तथापि केवल चिदानंदैकस्वभावमय आत्माके आधीन (प्रतिबद्ध) होकर श्रुतज्ञानावरणीयक्षयोपशमजनितविकल्पजालवाले दो नयपक्षपातसे शुद्धनिश्चयके द्वारा दूर रहनेसे निर्विकल्पसमाधिकालमें शुद्धात्मस्वभावसे नयपक्षपातवाले विकल्पको स्वीकाररूप ग्रहण नहीं करते हैं।

**भावार्थ—** अव्रतीसम्यक्त्वीसे सिद्धतक के सभी जीव स्वशुद्धात्मानुभूतिके समय नयपक्षपातसे दूर रहकर एक चिदानंदस्वभावको ग्रहण करते हैं, वे विकल्परहित हैं। ( याने निर्विकल्प हैं ) ॥ १५१ ॥

अथ शुद्धपारिणामिकपरमभावग्राहकेण शुद्धद्रव्यार्थिकनयेन नयविकल्पस्वरूपसमस्तपक्षपातेनातिक्रांत एव समयसार इत्येव तिष्ठति–

**सम्मद्दंसणणाणं एदं लहदि त्ति णवरि ववदेसं ।**
**सव्वणयपक्खरहिदो भणिदो जो सो समयसारो ॥ १५२ ॥**

॥ आ. ख्या. १४४ ॥

**सव्वणयपक्खरहिदो भणिदो जो सो समयसारो** इंद्रियानिंद्रियजनितवहिर्विषयसमस्तमतिज्ञानविकल्परहितः सन् बद्धाबद्धादिविकल्परूपनयपक्षपातरहितः समयसारमनुभन्नेव निर्विकल्पसमाधिस्थैः पुरुषैर्दृश्यते ज्ञायते च यत आत्मा ततः कारणात् **सम्मद्दंसणणाणं एदं लहदित्ति णवरि ववदेसं** नवरि केवलं सकलविमलकेवलदर्शनज्ञानरूपंव्यपदेशं संज्ञां लभते । न च बद्धावद्धादिव्यपदेशाविति । एवं निश्चयव्यवहारनयद्वयपक्षपातरहितशुद्धसमयसारव्याख्यानमुख्यतया गाथाचतुष्टयेन नवमोंतराधिकारः समाप्तः ॥ १५२ ॥

इत्यनेन प्रकारेण '**जाव ण वेदि विसेसं**' इत्यादिगाथामादिं कृत्वा पाठक्रमेणाज्ञानिसज्ञानिजीवयोः संक्षेपसूचनार्थं गाथाषट्कं । तदनंतरमज्ञानिसज्ञानिजीवयोर्विशेषव्याख्यानरूपेणैकादश गाथाः । ततश्चेतनाचेतनकार्ययोरेकोपादानकर्तृत्वलक्षणद्विक्रियावादिनिराकरणमुख्यत्वेन गाथापंच-

---

अब, शुद्धपारिणामिकपरमभावग्राहक शुद्धद्रव्यार्थिकनयसे नयविकल्पस्वरूपसमस्तपक्षपातसे अतिक्रांत ( रहित ) ही समयसार होता है, ऐसा ही कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जो** ] जो [ **सव्वणयपक्खरहिदो** ] सब नयपक्षोंसे रहित है [ **सो** ] वही [ **समयसारो** ] समयसार है, ऐसा [ **भणिदो** ] कहा है । [ **एदं** ] यह समयसार ही [ **णवरि** ] केवल [ **सम्मद्दंसणणाणं** ] सम्यग्दर्शनज्ञान [ **त्ति** ] ऐसे [ **ववदेसं** ] नामको [ **लहदि** ] पाता है ।

**टीकार्थ–** (आगमभाषासे) आत्मा, निर्विकल्पसमाधिस्थपुरुषोंद्वारा इंद्रियानिंद्रियजनित वाह्यविषयक समस्त मतिज्ञानके विकल्पोंसे रहित होकर ( और अध्यात्मभाषासे ) बद्धावद्धादि विकल्परूपनयपक्षपातसे रहित होकर समयसारका अनुभव करता हुआ ही देखा और जाना जाता है, इस कारणसे केवल सकलविमलकेवलदर्शनज्ञान संज्ञाको ( नामको ) प्राप्त होता है लेकिन बद्धावद्धादिव्यपदेशको प्राप्त नही होता है । इस प्रकार निश्चयव्यवहारनयोंके पक्षपातसे रहित शुद्धसमयसारके व्याख्यानकी मुख्यतासे चार गाथाओंद्वारा नवमा अधिकार पूर्ण हुआ ॥ १५२ ॥

इसप्रकारसे '**जाव ण वेदि विसेसं**' इत्यादिगाथासे शुरू करके पाठक्रमसे अज्ञानी और सज्ञानी ( सम्यक्ज्ञानी ) जीवकी संक्षेपसे सूचनाके लिये छः गाथायें हैं । तदनंतर अज्ञानी और सम्यग्ज्ञानी जीवका विशेष कथन करनेवाली ११ गाथायें है । फिर चेतन और अचेतन इन दोनों कार्योंका एक उपादान कर्ता है, ऐसा माननेवाले द्विक्रियावादीके निराकरणकी मुख्यतासे

~~२५ गाथायें है। इसके बाद मिथ्यात्वादि प्रत्यय ही कर्म करते हैं, इसका समर्थन करनेवाली सात~~
विंशतिः। तदनंतरं प्रत्यया एव कर्म कुर्वंतीति समर्थनद्वारेण सूत्रसप्तकं। ततश्च जीवपुद्गलकथंचित्परिणामित्वस्थापनमुख्यत्वेन सूत्राष्टकं। ततः परं ज्ञानमयाज्ञानमयपरिणामकथनमुख्यतया गाथानवकं। तदनंतरमज्ञानमयभावस्य मिथ्यात्वादिपंचप्रत्ययभेदप्रतिपादनरूपेण गाथापंचकं। ततश्च जीवपुद्गलयोः परस्परोपादानकर्तृत्वनिषेधमुख्यत्वेन गाथात्रयं। ततः परं नयपक्षपातरहितशुद्धसमयसारकथनरूपेण गाथाचतुष्टयं चेति समुदायेनाष्टाधिकसप्ततिगाथाभिर्नवभिरंतराधिकारैः। कर्ताकर्ममहाधिकारः समाप्तः। तत्रैवं सति जीवाजीवाधिकाररंगभूमौ नृत्यानंतरं श्रृंगारपात्रयोः परस्परपृथग्भाववत् शुद्धनिश्चयेन जीवाजीवौ कर्तृकर्मवेषविमुक्तौ निष्क्रान्ताविति।

इति श्री जयसेनाचार्यकृतायां समयसारव्याख्यायां शुद्धात्मानुभूतिलक्षणायां तात्पर्यवृत्तौ पुण्यपापादिसप्तपदार्थानां संबंधी पीठिकारूपस्तृतीयो महाधिकारः समाप्तः॥ ३॥

---

२५ गाथायें (x) कहीं हैं। इसके अनंतर जीव और पुद्गल इनका कथंचित् परिणामित्व सिद्ध करनेकी मुख्यतासे आठ गाथायें कही हैं। इसके आगे ज्ञानमय और अज्ञानमय परिणामोंकी मुख्यता रखकर कथन करनेवाली नौ गाथायें कही हैं। इसके आगे अज्ञानमय भावके मिथ्यात्वादि पांच प्रत्ययके भेदको कथन करनेवाली पांच गाथायें कही हैं। इसके अनंतर जीव और पुद्गलोंका परस्पर (एक दूसरेके) उपादान कर्तृत्वका निषेध करने की मुख्यतासे तीन गाथायें कहीं हैं। इसके आगे नयपक्षपातरहित शुद्धसमयसारका कथन करनेवाली चार गाथायें कही हैं। इस प्रकार समस्त ७८ गाथा और नौ अंतराधिकारों के द्वारा कर्ताकर्म महाधिकार समाप्त हुआ।

इस प्रकार वहां जीवाजीवाधिकारकी रंगभूमिमें नृत्य करने के बाद शुद्धनिश्चयनयसे श्रृंगार और पात्र दोनोंके परस्पर पृथक् पृथक् भावकी तरह जीव और अजीव ये दोनों कर्तृकर्मभेषसे रहित होकर निष्क्रान्त हो गये (चले गये)।

इसतरह श्रीजयसेनाचार्यजीकृत समयसारकी व्याख्या करनेवाली, शुद्धात्मानुभूति लक्षणवाली तात्पर्यवृत्ति में पुण्यपापादिसप्तपदार्थोंके संबंधमें पीठिकारूपतृतीय महाधिकार समाप्त हुआ॥ ३॥



# पुण्यपापाधिकारः ॥ ४ ॥

अथानंतरं निश्चयेनैकमपि पुद्‌गलकर्म व्यवहारेण द्विपदीभूतपुण्यपापरूपेण प्रविशति। **कम्ममसुहं कुसीलं** इत्यादि गाथामादि कृत्वा क्रमेणैकोनविंशतिसूत्रपर्यंतं पुण्यपापव्याख्यानं करोति। तत्र यद्यपि पुण्यपापयोर्व्यवहारेण भेदोऽस्ति तथापि निश्चयेन नास्ति इति व्याख्यानमुख्यत्वेन सूत्रषट्कं तरनंतरमध्यात्मभाषया शुद्धात्मभावनां विना आगमभाषया तु वीतरागसम्यक्त्वं विना व्रतदानादिकं पुण्यबंधकारणमेव न च मुक्तिकारणं। सम्यक्त्वसहितं पुनः परंपरया मुक्तिकारणं च भवति इति मुख्यतया '**परमट्ठो खलु**' इत्यादिसूत्रचतुष्टयं। ततः परं निश्चयव्यवहारमोक्ष-मार्गमुख्यत्वेन '**जीवादीसद्दहणं**' इत्यादि गाथानवमं कथयतीति पुण्यपापपदार्थाधिकारसमुदाय-पातनिका।

---

अब, उसके बाद निश्चयनयसे पुद्‌गलकर्म एक है, तो भी व्यवहारनयसे वही पुद्‌गलकर्म पुण्य और पाप रूपसे दो रूप होकर रंगभूमिमें प्रवेश करता है।

'**कम्ममसुहं कुसीलं**' इत्यादि गाथासे शुरू करके क्रमसे १९ गाथाओंतक पुण्यपापका व्याख्यान करते हैं। वहां यद्यपि व्यवहारनयसे पुण्य और (x) पापमें भेद नहीं हैं। इस कथनकी मुख्यतासे छः गाथायें हैं। तदनंतर

| अध्यात्मभाषासे | आगमभाषासे |
|---|---|
| १) शुद्धात्मानुभूतिके विना व्रतदानादिक पुण्यबंधकेही कारण है, मुक्तिके कारण नहीं है। | १) वीतराग सम्यक्त्व (निश्चयसम्यक्त्व) के विना व्रतदानादिक पुण्यबंधके ही कारण है, मुक्तिके कारण नहीं है। |
| २) शुद्धात्मानुभूतिके साथ जो व्रतदानादिक है, वहां जो शुद्धोपयोग या शुद्धपरि-णति है वह शुद्धोपयोग मुक्तिका कारण है। | २) सम्यक्त्व (निश्चय सम्यक्त्व) के साथ जो व्रतदानादिक है, उसको परंपरासे मुक्तिका कारण कहते हैं। |

[ इस कथनसे यह सिद्ध होता है कि, चतुर्थ गुणस्थानवाला मोक्षमार्गस्थ होनेसे अव्रती सम्यक्त्वीका सम्यक्त्व वीतराग सम्यक्त्व ( निश्चय सम्यक्त्व ) है। क्योंकि अव्रती सम्यक्त्वीको जो प्रथमोपशम या क्षयोपशम और क्षायिक सम्यक्त्व है, वहां करणानुयोगकी अपेक्षासे प्रथमो-पशम सम्यक्त्वमें सात प्रकृतिका उपशम है और क्षयोपशम सम्यक्त्वमें छः प्रकृतिका उदय नही है और क्षायिक सम्यक्त्वमें सात प्रकृतिका क्षय है। ]

इसकी मुख्यतासे '**परमट्ठो खलु**' इत्यादि चार गाथायें हैं।

इसके आगे निश्चयव्यवहारमोक्षमार्गकी मुख्यतासे '**जीवादीसद्दहणं**' इत्यादि ९ गाथायें कहते हैं। यह पुण्यपापपदार्थके अधिकारकी समुदाय पातनिका है।

तद्यथा– ब्राह्मण्याः पुत्रद्वयं जातं तत्रैक उपनयनवशाद्ब्राह्मणो जातः द्वितीयः पुनरुपनयाभावाच्छूद्र इति। तथैकमपि निश्चयनयेन पुद्गलकर्म शुभाशुभजीवपरिणामनिमित्तेन व्यवहारेण द्विधा भवतीति कथयति–

**कम्ममसुहं कुसीलं सुहकम्मं चावि जाणह सुसीलं।**
**किह तं होदि सुसीलं जं संसारं पवेसेदि ॥ १५३ ॥**

॥ आ. ख्या. १४५ ॥

**कम्ममसुहं कुसीलं सुहकम्मं चावि जाणह सुसीलं** कर्माशुभं कुत्सितं कुशीलं हेयमिति। शुभकर्म सुशीलं शोभनमुपादेयमिति केषांचिद् व्यवहारिणां पक्षः सन् निश्चयरूपेण पक्षांतरेण बाध्यते। **किह तं होदि सुसीलं जं संसारं पवेसेदि** निश्चयवादी ब्रूते कथं तत्पुण्यकर्म सुशीलं शोभनं भवति? यज्जीवं संसारे प्रवेशयति। हेतुस्वभावानुभवबंधरूपाश्रयाणां निश्चयेनाभेदात् कर्मभेदो नास्तीति। तथाहि हेतुस्तावत्कथ्यते, शुभाशुभपरिणामो हेतुः। स च शुद्धनिश्चयेनाशुभत्वं प्रति एक एव द्रव्यं पुण्यपापरूपं पुद्गलद्रव्यस्वभावः। सोऽपि निश्चयेन पुद्गलद्रव्यं

---

अब, किसी एक ब्राह्मणीको दो पुत्र हुअे उसमें से एक का उपनयन संस्कार हो जानेसे वह ब्राह्मण हो गया। किन्तु दूसरेका उपनयन संस्कार नहीं हुआ अतः वह शूद्र हो गया। इसी प्रकार निश्चयनयसे पुद्गलकर्म एक ही है तो भी व्यवहारसे जीवके शुभाशुभपरिणामके निमित्तसे दो प्रकारके हैं ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **कम्ममसुहं** ] अशुभ कर्म तो [ **कुसीलं** ] पाप स्वभाव है [ **चावि** ] और [ **सुहकम्मं** ] शुभकर्म [ **सुसीलं** ] पुण्य स्वभाव है, ऐसा जगत् [ **जाणह** ] जानता है। परन्तु परमार्थ दृष्टिसे कहते हैं कि, [ **जं** ] जो [ **संसारं** ] प्राणी को संसारमें ही [ **पवेसेदि** ] प्रवेश कराता है [ **तं** ] वह कर्म [ **सुसीलं** ] शुभ-अच्छा [ **किह** ] कैसे [ **होदि** ] हो सकता है?

**टीकार्थ–** अशुभ कर्म कुत्सित् कुशील होनेसे हेय है। शुभकर्म सुशील है, अच्छा है–उपादेय है ऐसा कोई व्यवहारिजनोंका पक्ष होता है लेकिन निश्चयसे ( याने दूसरे पक्षसे ) वह पक्ष बाधित है ( निषेध किया जाता है )। निश्चयवादी कहता है कि, वह पुण्यकर्म सुशील या अच्छा कैसे हो सकता है, जो पुण्यकर्म संसारमें प्रवेश कराता है? ( संसार दुःखमय है )। कर्मके हेतु, स्वभाव, अनुभव, बंधरूप आश्रय इन का जब विचार किया जाय तो वे निश्चयसे अभेद होनेसे उन शुभाशुभ कर्मोमें भेद नहीं है। अब हेतुका कथन करते हैं-कर्मका हेतु (जीवका) शुभाशुभ परिणाम है, और वह शुद्धनिश्चयसे एक अशुद्धरूप ही है। और द्रव्य भी पुण्यपापरूप पुद्गलस्वभावमय है। वह भी निश्चयनयसे एक पुद्गलमय जड़ही है, और उसका फल

प्रति, एक एव तत्फलं सुखदुःखरूपं स च फलरूपानुभवः। सोप्यात्मोत्थनिर्विकारसुखानंदापेक्षया दुःखरूपेणैक एव आश्रयस्तु शुभाशुभबंधरूपः। सोऽपि बंधं प्रत्येक एव हेतु इति हेतुस्वभावानुभवाश्रयाणां सदाप्यभेदात्। यद्यपि व्यवहारेण भेदोऽस्ति तथापि निश्चयेन शुभाशुभकर्मभेदो नास्ति इति व्यवहारवादिनां पक्षो बाध्यत एव ॥ १५३ ॥

अथोभयं कर्म, अविशेषेण बंधकारणं साधयति–

**सौवण्णियं पि णियलं बंधदि कालायसं पि जह पुरिसं।**
**बंधदि एवं जीवं सुहमसुहं वा कदं कम्मं ॥ १५४ ॥**

॥ आ. ख्या. १४६ ॥

यथा सुवर्णनिगलं लोहनिगलं च अविशेषेण पुरुषं बध्नाति तथा शुभमशुभं वा कृतं कर्म अविशेषेण जीवं बध्नातीति। किं च भोगाकांक्षानिदानरूपेण रूपलावण्यसौभाग्यकामदेवेन्द्राहमिंद्रख्यातिपूजालाभादिनिमित्तं यो व्रततपश्चरणदानपूजादिकं करोति, स पुरुषः तक्रनिमित्तं रत्नविक्रयवत्, भस्मनिमित्तं रत्नराशिदहनवत्, सूत्रनिमित्तं हारचूर्णवत्, कोद्रवक्षेत्रवृत्तिनिमित्तमगुरुवनच्छे-

---

सुखदुःख है और वह फलरूप अनुभव है। वह सुखदुःखरूप अनुभव भी स्वात्मोत्थनिर्विकारसुखानंदकी अपेक्षासे एक दुःखरूप ही है, और आश्रय शुभाशुभबंधरूप है, वह भी बंध की अपेक्षासे एक ही है। क्यों कि पुण्यकर्म और पापकर्म के हेतु, स्वभाव, अनुभव और आश्रयमें सदा अभेद ही है। यद्यपि व्यवहारसे भेद है तथापि निश्चयनयसे शुभाशुभकर्ममें भेद नहीं है। इस तरह व्यवहारवादीयोंका पक्ष बाधित ही है ॥ १५३ ॥

सामान्यसे शुभ और अशुभ दोनों कर्मबंध के कारण है, यह सिद्ध करते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जह** ] जैसे [ **कालायसं णियलं** ] लोहे की बेडी [ **पुरिसं** ] पुरुषको [ **बंधदि** ] बांधती है [ **पि** ] और [ **सौवण्णियं** ] सुवर्ण की [ **पि** ] भी बांधती है [ **एवं** ] इसी प्रकार [ **सुहमसुहं वा** ] शुभ तथा अशुभ [ **कदं कम्मं** ] किया हुआ कर्म [ **जीवं** ] जीवको [ **बंधदि** ] बांधता ही है।

**टीकार्थ–** सामान्यसे जैसे सुवर्णकी बेडी और लोहे की बेडी पुरुषको बंधनमे रखती है वैसे किया हुआ शुभ अथवा अशुभ कर्म सामान्यरुपसे जीवको बांधता है। और कुछ विशेष कहते हैं- भोगाकांक्षानिदानसे रूप, लावण्य, सौभाग्य, कामदेव, इंद्र, अहमिंद्र, ख्याति, पूजा, लाभ इत्यादि के लिये जो व्रततपश्चरणदानपूजादि करता है, वह पुरुष व्रतादिक को वृथा ( व्यर्थ ) खोता है जैसे छाछके लिए रत्न बेचता है, या भस्म के लिये रत्नराशि जलाता है,

दनवत् । वृथैव व्रतादिकं नाशयति । यस्तु शुद्धात्मभावनासाधनार्थं बहिरंगव्रततपश्चरणदानपूजादिकं करोति स परंपरया मोक्षं लभते इति भावार्थः ॥ १५४ ॥

अथोभयकर्माविशेषेण मोक्षमार्गविषये निषेधयति–

**तह्मा दु कुसीलेहिय रायं मा कुणह मा व संसग्गं ।**
**साधीणो हि विणासो कुसीलसंसग्गरायेण ॥ १५५ ॥**

॥ आ. ख्या. १४७ ॥

**तह्मा दु कुसीलेहिय रायं मा कुणह मा व संसग्गं** तस्मात् कारणात् कुशीलैः कुत्सितैः शुभाशुभकर्मभिः सह चित्तगतरागं मा कुरु। बहिरंगवचनकायगतसंसर्गं च मा कुरु। कस्मात् ? इति चेत् । **साधीणो हि विणासो कुसीलसंसग्गरायेण** कुशीलसंसर्गरागाभ्यां स्वाधीनो नियमेन विनाशः निर्विकल्पसमाधिविघातरूपः स्वार्थभ्रंशो हि स्फुटं भवति अथवा स्वाधीनस्यात्मसुखस्य विनाश इति ॥ १५५ ॥

---

सूत्र के लिये मोतीयोंके हारको तोडता है (मोतीयोंको नष्ट करता है), या कोदो धान्य को बोनेके लिये चंदनके वन को काटता है ।

लेकिन जो शुद्धात्मानुभूतिकी साधना के लिए बहिरंग व्रततपश्चरणदानपूजादिक करता है (विकल्पकी भूमिकामें सम्यग्दृष्टि व्रतादि दानादि क्रिया करते हुए दिखाअी देता है) और परंपरासे वह मोक्ष पाता है । ऐसा भावार्थ है ॥ १५४ ॥

अब, मोक्षमार्गमें सामान्यसे शुभ और अशुभ कर्मोंका निषेध करते हैं–

**गाथार्थ–** [**तह्मा**] इसलिये [**कुसीलेहिय**] उन दोनों कुशीलोंसे [**रायं**] प्रीति [**मा कुणह**] मत करो [**वा**] अथवा [**संसग्गं दु**] संसर्ग भी [**मा**] मत करो [**हि**] क्योंकि निश्चयसे [**कुसीलसंसग्गरायेण**] कुशीलके संसर्गसे और रागसे [**साधीणो विणासो**] अपनी स्वाधीनताका विनाश होता है ।

**टीकार्थ–** इसलिये कुशीलवाले शुभाशुभकर्मोंके साथ मानसिक राग मत करो। वहिरंगवचनकायगत भी संसर्ग मत करो ।

शंका– क्यों ?

समाधान– क्योंकि कुशीलके साथ संसर्ग और प्रीति करनेसे नियमसे अपनी स्वतंत्रताका नाश होता है, निर्विकल्प समाधिका नाश होता है, स्पष्टरूपसे अपना प्रयोजनभूत कार्य नष्ट होता है अथवा स्वाधीन आत्मसुखका नाश होता है ॥ १५५ ॥

अथोभयकर्म प्रति निषेधं स्वयमेव श्रीकुन्दकुन्दाचार्यदेवा दृष्टांतदार्ष्टांताभ्यां समर्थयंति ।

**जह णाम कोवि पुरिसो, कुच्छियसीलं जणं वियाणित्ता ।**
**वज्जेदि तेण समयं संसग्गं रायकरणं च ।। १५६ ।।**

।। आ. ख्या. १४८ ।।

**एमेव कम्मपयडी सीलसहावं हि कुच्छिदं णादुं ।**
**वज्जंति परिहरंति य तस्संसग्गं सहावरदा ।। १५७ ।।**

।। आ. ख्या. १४९ ।।

**जह णाम कोवि पुरिसो, कुच्छियसीलं जणं वियाणित्ता** यथा नाम स्फुटमहो वा कश्चित्पुरुषः कुत्सितशीलं जनं ज्ञात्वा **वज्जेदि तेण समयं संसग्गं रायकरणं च** तेन समकं सह वहिरंगवचनकायगतं संसर्गं मनोगतं रागं च वर्जयतीति दृष्टांतः । **एमेव कम्मपयडी सीलसहावं हि कुच्छिदं णादुं** एवमेव पूर्वोक्तदृष्टान्तन्यायेन कर्मणः प्रकृतिशीलंस्वभावं कुत्सितं हेयं ज्ञात्वा **वज्जंति परिहरंति य तं संसग्गं सहावरदा** इह जगति वर्जयन्ति तत्संसर्गं वचनकायाभ्यां परिहरन्ति मनसा रागं च तस्य कर्मणः । के ते ? समस्तद्रव्यभावगतपुण्यपापपरिणामपरिहारपरि-

---

अब, उभय कर्मोंका निषेध स्वयं ही श्री कुंदकुंदाचार्यदेव दृष्टांतदार्ष्टांतसे करते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जह णाम** ] जैसे [ **कोवि** ] कोई [ **पुरिसो** ] पुरुष [ **कुच्छियसीलं** ] निंदित स्वभाववाले [ **जणं** ] किसी पुरुषको [ **वियाणित्ता** ] जानकर [ **तेण समयं** ] उसके साथ अपना [ **संसग्ग च रायकरणं** ] संसर्ग और राग करना [ **वज्जेदि** ] छोड देता है [ **एमेव** ] इसीतरह ज्ञानी जीव [ **कम्मपयडी सीलसहावं** ] कर्म प्रकृतियोंके शील-स्वभावको [ **कुच्छिदं णादुं** ] निन्दनीय जानकर [ **वज्जंति** ] उससे राग छोड देते हैं [ **हि** ] और [ **तं संसग्गं** ] उसकी संगति भी [ **परिहरंति** ] छोड देते हैं [ **य** ] और [ **सहावरदा** ] अपने स्वभावमें लीन हो जाते हैं ।

**टीकार्थ–** जैसे कोई पुरुष किसीको कुत्सितशीलवाला जानकर उसके साथ वहिरंगवचनकायगत संसर्ग और मनोगत राग छोडता है, यह दृष्टांत है । इस दृष्टांत न्यायसे ( उसी दृष्टांत की तरह ) कर्म के प्रकृति-स्वभाव को कुत्सित-हेय जानकर इस जगतमें कायवचनसे उसका संसर्ग छोडते हैं और मनसे उन कर्मोंका राग छोडते हैं ।

शंका– वे कौन हैं ?

समाधान– समस्त द्रव्यभावगतपुण्यपापपरिणामरहित ऐसी परिणतिवाले अभेदरत्नत्रयलक्षणरूप निर्विकल्पसमाधिवाले-अपने स्वभावमें रत रहनेवाले जो जीव है, वे साधना करनेवाले

णताभेदरत्नत्रयलक्षणनिर्विकल्पसमाधिस्वभावरताः साधव इति दार्ष्टांतः ॥ १५६, १५७ ॥

अथोभयं कर्म शुद्धनिश्चयेन केवलं बंधहेतुः न केवलं बंधहेतुं प्रतिषेध्यं चागमेन साधयति–

**रत्तो बंधदि कम्मं मुंचदि जीवो विरागसंपण्णो ।**
**एसो जिणोवदेसो तह्मा कम्मेसु मा रज्ज ॥ १५८ ॥**

॥ आ. ख्या. १५० ॥

**रत्तो बंधदि कम्मं मुंचदि जीवो विरागसंपण्णो** यस्मात् कारणात् रक्तः सन् कर्माणि बध्नाति । मुच्यते जीवः कर्मजनितभावेषु विरागसंपन्नः **एसो जिणोवदेसो तह्मा कम्मेसु मा रज्ज** एष प्रत्यक्षीभूतो जिनोपदेशः कर्ता, किं करोति ? उभयं कर्म बंधहेतुं न केवलं बंधहेतुं प्रतिषेध्यं हेयं च कथयति तस्मात्कारणात् शुभाशुभसंकल्पविकल्परहितत्वेन स्वकीयशुद्धात्मभावनोत्पन्ननिर्विकारसुखामृतरसस्वादेन तृप्तो भूत्वा शुभाशुभकर्माणि मा रज्यस्व रागं मा कुर्विति । एवं यद्यप्यनुपचरितासद्भूतव्यवहारेण द्रव्यपुण्यपापयोर्भेदोऽस्ति अशुद्धनिश्चयेन पुनस्तद्द्वयजनितेंद्रियसुखदुःखयोर्भेदोऽस्ति तथापि शुद्धनिश्चयनयेन नास्ति इति व्याख्यानमुख्यत्वेन गाथाषट्कं गतं ॥ १५८ ॥

---

जीव उभय कर्मोंकी संगति और राग छोडते हैं ।

भावार्थ– चतुर्थ गुणस्थानसे सिद्धतक के सभी जीव दोनों कर्मोंको हेय जानते हैं और अपने स्वभावमें रत होते हैं ॥ १५६, १५७ ॥

अब दोनों ही कर्म शुद्धनिश्चयनयसे केवल बंधके कारण है और केवल बंध हेतु है इतना ही नहीं तो निषेध करने योग्य है, ऐसा आगमसे सिद्ध करते हैं–

**गाथार्थ**– [ **रत्तो** ] रागी [ **जीवो** ] जीव तो [ **कम्मं** ] कर्मोंको [ **बंधदि** ] बांधता है [ **विरागसंपण्णो** ] तथा वैराग्य को प्राप्त हुआ जीव [ **मुंचदि** ] कर्मसे छूट जाता है [ **एसो** ] यह [ **जिणोवदेसो** ] जिनभगवान का उपदेश है [ **तह्मा** ] इस कारण भो भव्य जीवो ! तुम [ **कम्मेसु** ] कर्मोंमें [ **मा रज्ज** ] रागी मत होतो, प्रीति मत करो ।

**टीकार्थ**– जिस कारणसे रागी होकर कर्मोंको बांधता है। कर्मजनितभावोंमें विरागसंपन्न जीव मुक्त होता है । यह स्पष्ट रूप से जिनभगवानका उपदेश है कि, उभय कर्म बंध के हेतु है और केवल बंधहेतु ही नहीं तो निषेध करने योग्य है, हेय है, त्याज्य है । इसलिये शुभाशुभसंकल्पविकल्परहितपनासे-स्वकीयशुद्धात्मभावनासे उत्पन्न निर्विकार सुखामृतरसस्वादसे तृप्त होकर शुभाशुभकर्मोंमें राग मत कर । इसप्रकार यद्यपि अनुपचरित असद्भूत व्यवहारनयसे द्रव्यपुण्यपापोंमें भेद है और अशुद्धनिश्चयनयसे उन दोंनोंसे उत्पन्न सुखदुःखमें भेद है, तथापि शुद्धनिश्चयनयसे उनमें भेद नहीं है, इस कथन की मुख्यतासे छः गाथायें समाप्त हुई ॥ १५८ ॥

अथ विशुद्धज्ञानशब्दवाच्यं परमात्मानं मोक्षकारणं कथयति-

**परमट्ठो खलु समओ सुद्धो जो केवली मुणी णाणी ।**
**तह्मि ट्ठिदा सहावे मुणिणो पावंति णिव्वाणं ।। १५९ ।।**

।। आ. ख्या. १५१ ।।

**परमट्ठो खलु समओ** उत्कृष्टार्थः परमार्थः स कः ? परमात्मा अथवा धर्मार्थ-काममोक्षलक्षणेषु परमार्थेषु परम उत्कृष्टो मोक्षलक्षणोर्थः परमार्थः सोऽपि स एव । अथवा मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलज्ञानभेदरहितत्वेन निश्चयेनैकः परमार्थः सोऽपि परमात्मैव खलु स्फुटं **समओ** सम्यगयति गच्छति शुद्धगुणपर्यायान् परिणमतीति समयः । अथवा सम्यगयः संशयादिरहितो बोधो ज्ञानं यस्य भवति स समयः । अथवा समित्येकत्वेन परमसमरसीभावेन स्वकीयशुद्धस्वरूपे अयनं गमनं परिणमनं समयः सोऽपि स एव **शुद्धो** रागादिभावकर्मरहितो यः सोऽपि स एव **केवली** परद्रव्यरहितत्वेनासहायः केवली सोऽपि स एव **मुणी** मुनिः स एव **णाणी** विशुद्धज्ञानमस्यास्तीति ज्ञानी सोऽपि परमात्मैव । **तह्मि ट्ठिदा सहावे मुणिणो पावंति णिव्वाणं**

---

विशुद्धज्ञान शब्दसे जो वाच्य परमात्मा वा परमात्मतत्त्व वा कारण परमात्मा है, वह मोक्षका कारण है, ऐसा कहते हैं-

**गाथार्थ-** [ **जो** ] जो [ **खलु** ] निश्चयसे [ **परमट्ठो** ] परमतत्त्व है वह [ **समओ** ] आत्मा है, [ **सुद्धो** ] शुद्ध है, [ **केवली** ] केवली है, [ **मुणी** ] मुनि है, [ **णाणी** ] ज्ञानी है [ **तह्मि सहावे** ] उसी स्वभावमें [ **ट्ठिदा** ] स्थित रहनेवाले [ **मुणिणो** ] मुनि [ **णिव्वाणं** ] निर्वाणको [ **पावंति** ] प्राप्त करते हैं ( प्राप्त होते हैं ) ।

**टीकार्थ-** जो उत्कृष्ट अर्थ है, परमार्थ है ( परमात्मतत्त्व है ) वह परमात्मा ही है। अथवा धर्म, अर्थ, काम, मोक्षलक्षणवाले परमार्थोंमे जो परम उत्कृष्ट है वह मोक्षलक्षणवाला अर्थ है, वह परमार्थ है, वह वह ही हैं। अथवा मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यय और केवलज्ञान पर्यायोंसे रहित ऐसा निश्चयनयसे एक जो परमार्थ है, वह भी परमात्मा ही स्पष्ट है ( ध्रुवस्वभावमय कारण-परमात्मा ही परमात्मा है ) । एक ही साथ, १) युगपत् जो जानना और २) पर्यायरूप बदलना ( युगपत् 'जानन और गच्छन' जो करता है ) वह शुद्धगुणपर्यायोंके स्वरूप परिणमन करता है वह समय है । अथवा जो सम्यक् जानता है, संशयादिरहित ज्ञान जिसका है, वह समय है । अथवा जो सं याने एकत्वसे-परमसमरसीभावसे स्वकीय शुद्धस्वभावमें जाना-गमन करना-परिणमन करना है वह समय है वह ही रागादिभावकर्मरहित शुद्ध जो है वह भी वही है, वह ही परद्रव्य-रहितपनासे असहाय केवली है वह भी वह ही है, वह ही मुनि है, वह ही जिसका विशुद्धज्ञान है ऐसा ज्ञानी है, वह भी प्रत्यक्षज्ञानी है, वह भी परमात्मा ही है । उस परमात्मस्वभावमें

तस्मिन् परमात्मस्वभावे स्थिता वीतरागस्वसंवेदनज्ञानरता मुनयस्तपोधना निर्वाणं प्राप्नुवंति लभंत इत्यर्थः ।। १५९ ।।

अथ तस्मिन्नेव परमात्मनि स्वसंवेदनज्ञानरहितानां व्रततपश्चरणादिकं पुण्यबंधकारण-मेवेति प्रतिपादयति–

**परमट्ठम्मि य अठिदो जो कुणदि तवं वदं च धारयदि ।**
**तं सव्वं बालतवं बालवदं विंति सव्वहृणू ।। १६० ।।**

।। आ. ख्या. १५२ ।।

**परमट्ठम्मि य अठिदो जो कुणदि तवं वदं च धारयदि** तस्मिन्नेव पूर्वसूत्रोक्तपरमार्थ-लक्षणे परमात्मस्वरूपे अस्थितो रहितो यस्तपश्चरणं करोति व्रतादिकं च धारयति **तं सव्वं बालतवं बालवदं विंति सव्वहृणू** तत्सर्वं बालतपश्चरणं बालव्रतं ब्रुवंति कथयंति । के ते ? सर्वज्ञाः । कस्मात् ? इति चेत्, पुण्यपापोदयजनितसमस्तेंद्रियसुखदुःखाधिकारपरिहारपरिणता-भेदरत्नत्रयलक्षणेन विशिष्टभेदज्ञानेन रहितत्वात् इति ।। १६० ।।

---

रहनेवाले, वीतराग स्वसंवेदनज्ञानमें रत रहनेवाले ऐसे मुनि-तपोधन निर्वाण पाते हैं, प्राप्त करते हैं ।

भावार्थ– जो भी जीव वस्तुस्वरूप को जानकर अपने स्वभावमें रहता है, स्वानुभव लेता है, ऐसे अव्रती सम्यक्त्वीसे सिद्धतक के जीव निर्वाणसुख पाते हैं । उनको परमार्थ, समय, शुद्ध, केवली, मुनि, ज्ञानी शब्दोंसे कहा हैं । उस परमतत्त्वको मोक्षका कारण बताया है ।।१५९।।

अब, उसी परमात्मस्वभावके स्वसंवेदनज्ञानसे रहित रहनेवालोंके व्रततपश्चरणादिक पुण्यबंधका ही कारण है, ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जो** ] जो [ **परमट्ठम्मि** ] परमार्थमें-स्वभावमें [ **अठिदो** ] स्थित नहीं हैं [ **य** ] और [ **तवं** ] तप [ **कुणदि** ] करता है [ **च** ] और [ **वदं धारयदि** ] व्रत धारण करता है [ **तं सव्वं** ] उस सब तप-व्रतको [ **सव्वहृणू** ] सर्वज्ञदेव [ **बालतवं** ] बालतप [ **बालवदं** ] अज्ञानव्रत [ **विंति** ] कहते हैं ।

**टीकार्थ–** पहले सूत्रमें कहे हुअे उसही परमार्थलक्षणवाले परमात्मस्वभावमें अस्थित रहनेवाले जो तपश्चरण करते हैं और व्रतादिकोंको धारण करते हैं । उन सब तपव्रतको बाल-तपश्चरण ( अज्ञानतप ) और बालव्रत ( अज्ञानव्रत ) ऐसा सर्वज्ञ देव कहते हैं ।

शंका– वे अज्ञानतप और अज्ञानव्रत कैसे हैं ?

समाधान– वह व्रततप पुण्यपापोदयजनित सभी इंद्रिय सुख-दुःखसे रहित ऐसे परिणतिवाले-अभेदरत्नत्रयलक्षणवालेविशिष्टभेदज्ञानसे रहित होनेसे अज्ञानतप और अज्ञान-व्रत है ।। १६० ।।

अथ स्वसंवेदनज्ञानं तथैवाज्ञानं चेति यथाक्रमेण मोक्षवंघहेतू दर्शयति–

**वदणियमाणि घरंता सीलाणि तहा तवं च कुव्वंता ।**
**परमट्ठवाहिरा जेण तेण ते होंति अण्णाणी ।। १६१ ।।**

।। आ. ख्या. १५३ ।।

**वदणियमाणि घरंता सीलाणि तहा तवं च कुव्वंता** त्रिगुप्तसमाधिलक्षणाद्भेदज्ञानाद् वाह्या ये ते व्रतनियमान् धारयंतः, शीलानि तपश्चरणं च कुर्वाणा अपि मोक्षं न लभंते। कस्मादिति चेत्, **परमट्ठवाहिरा जेण तेण ते होंति अण्णाणी** येन कारणेन पूर्वोक्तभेदज्ञानाभावात् परमार्थ-वाह्यास्तेन कारणेन ते भवंत्यज्ञानिनः। अज्ञानिनां तु कथं मोक्षः ? ये तु परमसमाधिलक्षण-भेदज्ञानसहितास्ते तु व्रतनियमानधारयन्तोऽपि शीलानि तपश्चरणं वाह्यद्रव्यरूपमकुर्वाणा अपि मोक्षं लभंते। तदपि कस्माद्, येन कारणेन पूर्वोक्तभेदज्ञानसद्भावात् परमार्थादवाह्यास्तेन कारणेन ते च ज्ञानिनो भवंति। ज्ञानिनां तु मोक्षो भवत्येवेति। किंच विस्तरः। व्रतनियमशील-वहिरंगतपश्चरणादिकं विनापि यदि मोक्षो भवति इति तर्हि संकल्पविकल्परहितानां विषय-व्यापारेऽपि पापं नास्ति, तपश्चरणाभावेऽपि मोक्षो भवतीति सांख्यशैवमतानुसारिणो वदन्तीति

---

अव स्वसंवेदनज्ञान ( स्वानुभुति ) को मोक्ष का कारण और अज्ञानको वंध का कारण दिखाते हैं–

गाथार्थ– [ **जेण** ] जिस कारणसे जो लोक [ **वदणियमाणि** ] व्रत और नियमोंको [ **घरंता** ] धारण करते हैं [ **तहा** ] उसी प्रकार [ **सीलाणि च तवं कुव्वंता** ] शील और तपको करते हैं लेकिन [ **परमट्ठवाहिरा** ] परमार्थस्वरूप शुद्धात्मानुभव से वाह्य है, [ **तेण** ] इसलिये [ **ते** ] वे [ **अण्णाणी** ] अज्ञानी [ **होंति** ] होते हैं।

**टीकार्थ–** त्रिगुप्तिसमाधिलक्षणवाले भेदज्ञानसे जो वाह्य है वे व्रतनियमोंको धारण करते हैं, और शील तथा तपश्चरण करते हैं तो भी मोक्ष प्राप्त नहीं होता है।

शंका– क्यों ?

समाधान– पहले कहे हुये स्वानुभूतिलक्षणवाले भेदज्ञानके अभावसे-परमार्थवाह्य होनेसे वे अज्ञानी हैं। अज्ञानीको मोक्ष कैसे प्राप्त हो सकता है ? अर्थात् नहीं। जो परमसमाधिलक्षण-वाले भेदज्ञानसे सहित है लेकिन वाह्यद्रव्यरूप व्रतनियमशीलतपश्चरणादिक नहीं करते हैं, तो भी मोक्ष प्राप्त करते हैं। क्योंकि पूर्वोक्त भेदज्ञानका सद्भाव है और उस परमार्थसे वाह्य नहीं है ( परमार्थसे रहित नहीं है ), इसलिये वे ज्ञानी हैं। और सम्यग्ज्ञानी को मोक्ष प्राप्त होता ही है। और कुछ विशेष कहते हैं–

शंका– व्रतनियमशीलवहिरंगतपश्चरणादिक के विना भी यदि मोक्ष होता है तो संकल्पविकल्परहितवालोंको विषयव्यापारमें रहना भी पाप नहीं है, और तपश्चरणके अभावमें भी मोक्ष होता है इसप्रकार से जो सांख्यशैवमतानुसारी कहते हैं, तो उनके मतकी सिद्धि होती है ?

तेषामेव मतं सिद्धमिति नैवं, निर्विकल्पत्रिगुप्तिसमाधिलक्षणभेदज्ञानसहितानां मोक्षो भवतीति विशेषेण बहुधा भणितं तिष्ठति। एवंभूतभेदज्ञानकाले शुभरूपा ये मनोवचनकायव्यापार: परंपरया मुक्तिकारणभूतास्तेऽपि न संति। ये पुनरशुभविषयकषायव्यापाररूपास्ते विशेषेण न संति। न हि चित्तस्थे रागभावे विनष्टे सति बहिरंगविषयव्यापारो दृश्यते। तंदुलस्याभ्यंतरे तुषे गते सति बहिरंगतुष इव। तदपि कस्मात्? इति चेत्, निर्विकल्पसमाधिलक्षणभेदज्ञानविषयकषायव्यापारयोर्द्वयोः परस्परं विरुद्धत्वात् शीतोष्णवदिति ॥ १६१ ॥

अथ वीतरागसम्यक्त्वरूपां शुद्धात्मभावनां विहाय तेन पुण्यमेवैकांतेन मुक्तिकारणं ये वदंति तेषां प्रतिबोधनार्थं पुनरपि दूषणं ददाति–

---

समाधान– आपका कहना ठीक नहीं है। क्योंकि अनेक बार विशेषरूपसे[1] जो कहा गया है कि, निर्विकल्पत्रिगुप्तिसमाधिलक्षणभेदज्ञानसहित जीवों को ( स्वानुभूतिवालोंको ) मोक्ष होता हैं। एवंभूतनयसे ( जिस समयमें ) भेदज्ञान ( शुद्धात्मानुभव अथवा स्वानुभव ) है उसी कालमें ( समयमें ) जो शुभरूप मनोवचनकायका व्यापार परंपरासे मुक्तिका कारण माना जाता है, वे शुभभाव भी ( शुभव्यापार भी ) नहीं रहते हैं। और जो अशुभविषयकषायव्यापाररूप हैं वे कुछ भी नहीं होते हैं। निश्चयसे चित्तमें रागभाव नष्ट होनेसे बहिरंगविषयव्यापार नहीं दिखाई देता है ( अथवा जिसके चित्तमें रागभाव नष्ट नहीं हुआ है, उसके बहिरंगविषयव्यापार दिखायी देते हैं ) जैसे कि तंदुलके अभ्यंतरका छिलका ( ललाई) जहां चली गयी वहाँ बहिरंग छिलका नहीं रहता है।

शंका– यह कैसे ? कुछ और समझाओ।

समाधान– जैसे शीत और उष्ण दो विरुद्ध पर्यायें हैं। जहाँ शीत है वहाँ उष्णता नहीं रहती है अथवा जहाँ उष्णता है वहां शीतता नहीं रहती है। उसी तरह निर्विकल्पसमाधिलक्षणवाला भेदज्ञान और विषयकषायव्यापार ये दोनों विरुद्ध पर्यायें हैं। जिस समयमें स्वानुभूति है उसी समयमें शुभाशुभ विषयकषायका व्यापार नहीं रहता है। यह एवंभूतनयकी अपेक्षासे कथन है ॥ १६१ ॥

अब वीतरागसम्यक्त्ववाली शुद्धात्मानुभूति को छोडकर एकांतसे उस पुण्यको ही जो मुक्तिका कारण कहते हैं, उनको संबोधन करनेके लिये और भी दूषण देते हैं–

---

१) अव्रती सम्यक्त्वी की शुद्धात्मानुभूति, देशविरत सम्यक्त्वी की शुद्धात्मानुभूति और भावलिंगी सकलसंयमीकी शुद्धात्मानुभूति जाति अपेक्षासे समान है लेकिन गुणस्थानकी अपेक्षासे, दृढता की अपेक्षासें और स्थिरताकी अपेक्षासे भेद है।

परमट्ठबाहिरा जे ते अण्णाणेण पुण्णमिच्छंति ।
संसारगमणहेदुं वि मोक्खहेउं अजाणंता ॥ १६२ ॥

॥ आ. ख्या. १५४ ॥

इह हि केचन सकलकर्मक्षयमोक्षमिच्छंतोऽपि निजपरमात्मभावनापरिणताभेदरत्नत्रयलक्षणं परमसामायिकं पूर्वं दीक्षाकाले प्रतिज्ञायापि चिदानंदैकस्वभावशुद्धात्मसम्यक्श्रद्धानपरिज्ञानानुष्ठानसामर्थ्याभावात्पूर्वोक्तपरमसामायिकमलभमानाः परमार्थबाह्याः संतः संसारगमनहेतुत्वेन बंधकारणमप्यज्ञानभावेन कृत्वा पुण्यमिच्छंति । किं कुर्वंतः? अभेदरत्नत्रयात्मकं मोक्षकारणमजानंतः । अथवा द्वितीयव्याख्यानं, बंधहेतुमपि पुण्यं मोक्षहेतुमिच्छंति । किं कुर्वन्तः? पूर्वोक्तमभेदरत्नत्रयात्मकपरमसामायिकं मोक्षकारणमजानन्तः संतः इति । किंच निर्विकल्पसमाधिकाले व्रताव्रतस्य स्वयमेव प्रस्तावो नास्ति । अथवा निश्चयव्रतं तदेवेत्यभिप्रायः । इति

---

**गाथार्थ–** [ **जे** ] जो जीव [ **परमट्ठबाहिरा** ] परमार्थ से बाह्य हैं, परमार्थस्वभावमय अपने आत्माका अनुभव नहीं करते हैं, [ **ते** ] वे जीव [ **अण्णाणेण** ] अज्ञानसे [ **पुण्णं** ] पुण्य को [ **इच्छंति** ] चाहते हैं वह पुण्य [ **संसारगमणहेदुं वि** ] संसारमें गमन करनेका कारण होता हुआ भी [ **अजाणंता** ] नहीं जाननेवाले उसे [ **मोक्खहेउं** ] मोक्ष का कारण मानते हैं ।

**टीकार्थ–** इस जगतमें कितने ही ऐसे जीव हैं, जो सकल कर्म के क्षय रूप मोक्षकी इच्छा करते हैं तो भी और आरंभमें-दीक्षाके समय निजपरमात्मभावनापरिणतअभेदरत्नत्रयलक्षणवाले परमसामायिककी प्रतिज्ञा करते हुअे भी चिदानंद एक स्वभावशुद्धात्मसम्यक्श्रद्धानज्ञान और अनुष्ठान की ( स्वस्वानुभूति की ) जानकारी ( अनुभूति ) के सामर्थ्य के अभावसे पूर्वोक्त परमसामायिकको प्राप्त नहीं करानेवाले वे परमार्थसे बाह्य रहनेवाले होकर संसारमें परिभ्रमण करानेवाले कारणरूप अज्ञानभावसे बंधकारणको करके पुण्यकी इच्छा करते हैं ।

शंका– पुण्य की इच्छा कैसे करते हैं ?

समाधान– अभेदरत्नत्रयात्मक मोक्षकारणको न जानते हुअे पुण्य की इच्छा करते हैं । अथवा बंधहेतुवाले पुण्यको भी मोक्षहेतु मानकर पुण्य की इच्छा करते हैं ।

शंका– कैसे करते हैं ?

समाधान– पहले कहे हुअे अभेदरत्नत्रयात्मकपरमसामायिक को मोक्षका कारण हैं ऐसा न जाननेसे पुण्यको मोक्षका कारण मानते हैं, पुण्यको चाहते हैं ।

और विशेष यह है कि, निर्विकल्पसमाधिकालमें ( स्वानुभूतिकालमें ) व्रत और अव्रतका विकल्प नहीं है । स्वानुभूति ही निश्चयव्रत है, ऐसा अभिप्राय है । इसतरह वीतराग-

वीतरागसम्यक्त्वरूपां शुद्धात्मोपादेयभावनां विना व्रततपश्चरणादिकं पुण्यकारणमेव भवति तद्भावनासहितं पुनर्बहिरंगसाधकत्वेन परम्परया मुक्तिकारणं चेति व्याख्यानमुख्यत्वेन गाथा-चतुष्टयं गतं। एवं गाथादशकेन पुण्याधिकारः समाप्तः ॥ १६२ ॥

अथ सविकल्पत्वात्पराश्रितत्वाच्च निश्चयेन पापव्याख्यानमुख्यत्वेन, अथवा निश्चय-व्यवहारमोक्षमार्गमुख्यत्वेन '**जीवादीसद्दहण**' मित्यादिसूत्रद्वयं। तदनंतरं मोक्षहेतुभूतो योऽसौ सम्यक्त्वादिजीवगुणस्तत्प्रच्छादनमुख्यत्वेन '**वत्थस्स सेदभावो**' इत्यादि गाथात्रयं। ततः परं पापं पुण्यं च बंधकारणमेवेतिमुख्यतया '**सो सव्वणाण**' इत्यादि सूत्रमेकं। ततश्च मोक्षहेतुभूतो योसौ जीवो गुणी तत्प्रच्छादनमुख्यतया '**सम्मत्त**' इत्यादि गाथात्रयमिति समुदायेन सूत्रनवक-पर्यंतं तृतीयस्थले व्याख्यानं करोति। अथ तेषामज्ञानिनां निश्चयमोक्षहेतुं दर्शयति—

**जीवादीसद्दहणं सम्मत्तं तेसिमधिगमो णाणं।**
**रागादीपरिहरणं चरणं एसो दु मोक्खपहो ॥ १६३ ॥**

॥ आ. ख्या. १५५ ॥

**जीवादीसद्दहणं सम्मत्तं** जीवादिनवपदार्थानां विपरीताभिनिवेशरहितत्वेन श्रद्धानं सम्यग्दर्शनं

---

सम्यक्त्वमय ( स्वानुभूतिमय ) शुद्धात्मा उपादेय है, ऐसी भावभासना के विना व्रततप-श्चरणादिक पुण्यके ही कारण है। उसी शुद्धात्मानुभूतिके साथ किये हुओ व्रततपको ( बहिरंग साधनको ) उपचारसे मुक्ति का कारण कहते हैं। इस कथन की मुख्यतासे चार गाथायें पूर्ण हुओ। इस तरह ११ गाथाओंद्वारा पुण्याधिकार समाप्त हुआ ॥ १६२ ॥

अब ( वह पुण्य भी ) सविकल्प और पराश्रित होनेसे निश्चयसे पाप ( शुभाशुभरूप अशुद्ध ) है इस कथनकी मुख्यतासे अथवा निश्चयव्यवहाररूप मोक्षमार्गकी मुख्यतासे '**जीवा-दीसद्दहणं**' इत्यादि दो सूत्र हैं। उसके आगे '**वत्थस्स सेदभावो**' इत्यादि तीन गाथायें हैं जो कि मोक्षके कारणभूत सम्यक्त्वादिजीवके गुण हैं उनके आवरण की मुख्यतासे कथन करनेवाली हैं। इसके आगे पुण्य और पाप बंधकेही कारण है, इसकी मुख्यतासे '**सो सव्वणाण**' इत्यादी एक गाथा है उसके बाद मोक्षका हेतुभूत यह जो जीवद्रव्य है उसके आच्छादनकी मुख्यतासे '**सम्मत्त**' इत्यादि तीन गाथायें है। इस तरह तृतीय स्थलमें नौ गाथाओंकी यह समुदाय पातनिका है।

अब उन अज्ञानीजीवोंको निश्चयसे मोक्षका कारण दिखाते हैं—

**गाथार्थ—** [ **जीवादीसद्दहणं** ] जीवादिकपदार्थोंका श्रद्धान [ **सम्मत्तं** ] सम्यक्त्व है और [ **तेसिमधिगमो** ] इन जीवादिपदार्थोंका अधिगम वह [ **णाणं** ] ज्ञान, स्वसंवेदज्ञान ( स्वानुभव-ज्ञान ) ही सम्यग्ज्ञान है, तथा [ **रागादीपरिहरणं चरणं** ] रागादिपरिहरणमय चारित्र है [ **एसो दु** ] यह ही [ **मोक्खपहो** ] मोक्षमार्ग है।

**टीकार्थ—** जीवादिनवपदार्थों का विपरीत अभिनिवेशरहित रूपसे जो श्रद्धान है, वह

**तेसिमधिगमो णाणं** तेषामेव संशयविमोहविभ्रमरहितत्वेनाधिगमो निश्चयः परिज्ञानं सम्यग्ज्ञानं **रागादीपरिहरणं चरणं** तेषामेव संबंधित्वेन रागादिपरिहारश्चारित्रं **एसो दु मोक्खपहो** इत्येव व्यवहारमोक्षमार्गः। अथवा तेषामेव भूतार्थेनाधिगतानां पदार्थानां शुद्धात्मनः सकाशात् भिन्नत्वेन सम्यगवलोकनं निश्चयसम्यक्त्वं। तेषामेव सम्यक्परिच्छित्तिरूपेण शुद्धात्मनो भिन्नत्वेन निश्चयः सम्यग्ज्ञानं। तेषामेव शुद्धात्मनो भिन्नत्वेन निश्चयं कृत्वा रागादिविकल्परहितत्वेन स्वशुद्धात्मन्यवस्थानं निश्चयचारित्रमिति निश्चयमोक्षमार्गः ॥ १६३ ॥

अथ निश्चयमोक्षमार्गहेतोः शुद्धात्मस्वरूपाद् यदन्यच्छुभाशुभमनोवचनकायव्यापाररूपं कर्म तन्मोक्षमार्गो न भवति इति प्रतिपादयति–

**मोत्तूण णिच्छयट्ठं ववहारे ण विदुसा पवट्ठंति।**
**परमट्ठमासिदाणं दु जदीण कम्मक्खओ होदि ॥ १६४ ॥**

॥ आ. ख्या. १५६ ॥

---

सम्यग्दर्शन है। उनका ही संशयविमोहविभ्रमरहितपनासे अधिगम निश्चयपरिज्ञान-सम्यग्ज्ञान है। उनके ही संबंधसे ( स्वानुभवसे ) रागादिपरिहाररूप चारित्र है ऐसा ही व्यवहार मोक्षमार्ग है। अथवा भूतार्थसे ( निश्चयनयसे ) अधिगत पदार्थोंको शुद्धस्वभावमय आत्मासे भिन्नत्वरूपसे सम्यक् अवलोकन करना निश्चयसम्यक्त्व है। उन ही पदार्थो को शुद्धात्मा से भिन्नत्वरूपसे सम्यक् जानना निश्चय सम्यग्ज्ञान है। उनको ही ( जीवादिनवपदार्थोंको ही ) शुद्धात्मासे भिन्नपनासे निश्चय करके रागादिविकल्परहित रूपसे स्वस्वभावमय शुद्धात्मामें रहना निश्चयचारित्र है, ऐसा निश्चय मोक्षमार्ग है।

**भावार्थ–** यह निश्चयमार्ग अव्रतिसम्यक्त्वीसे शुरू होता है ॥ १६३ ॥

अब, निश्चयमोक्षमार्गका कारण शुद्धात्मस्वरूप है, उस शुद्धात्मानुभवसे अन्य जो शुभाशुभमनवचनकायमय परिणति है वह मोक्षमार्ग नहीं है, ऐसा प्रतिपादन करते हैं–

**गाथार्थ–** [ **विदुसा** ] सम्यग्ज्ञानी [ **णिच्छयट्ठं मोत्तूण** ] निश्चयनयको अथवा भूतार्थको अथवा स्वानुभूतिको अथवा स्वपरमशुद्धपारिणामिकभावको छोडकर [ **ववहारे** ] व्यवहारमें [ **ण पवट्ठंति** ] प्रवेश नहीं करते हैं [ **दु** ] इसलिये [ **परमट्ठमासिदाणं जदीण** ] परमार्थको आश्रय करनेवाले भेदज्ञानीओंका [ **कम्मक्खओ** ] कर्मक्षय [ **होदि** ] होता हैं।

**टीकार्थ–** निश्चयार्थको छोडकर व्यवहारविषयमें विद्वान-ज्ञानी लोग प्रवेश नहीं करते हैं।

**मोत्तूण णिच्छयट्ठं ववहारे** निश्चयार्थं मुक्त्वा व्यवहारविषये **ण विदुसा पवट्ठंति** विद्वांसो ज्ञानिनो न प्रवर्तंते। कस्मात्? **परमट्ठमासिदाणं दु जदीण कम्मक्खओ होदि** सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रैकाग्र्यपरिणतिलक्षणं निजशुद्धात्मभावनारूपं परमार्थमाश्रितानां तु यतीनां कर्मक्षयो भवतीति यतः कारणादिति। एवं मोक्षमार्गकथनरूपेण गाथाद्वयं गतं ॥ १६४ ॥

अथ मोक्षहेतुभूतानां सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणां जीवगुणानां वस्त्रस्य मलेनेव मिथ्यात्वादिकर्मणा प्रतिपक्षभूतेन प्रच्छादनं दर्शयति—

**वत्थस्स सेदभावो जह णासेदि मलमेलणासत्तो।**
**मिच्छत्तमलोच्छण्णं तह सम्मत्तं खु णायव्वो ॥ १६५ ॥**
॥ आ. ख्या. १५७ ॥

**वत्थस्स सेदभावो जह णासेदि मलमेलणासत्तो।**
**अण्णाणमलोच्छण्णं तह णाणं होदि णायव्वं ॥ १६६ ॥**
॥ आ. ख्या. १५८ ॥

**वत्थस्स सेदभावो जह णासेदि मलमेलणासत्तो।**
**कसायमलोच्छण्णं तह चारित्तं पि णादव्वं ॥ १६७ ॥**
॥ आ. ख्या. १५९ ॥

---

शंका— वे प्रवेश क्यों नहीं करते हैं?

समाधान— सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रमय अभेदपरिणतिलक्षणवाले— निजस्वभावशुद्धात्मावाले-परमार्थका आश्रय करनेवाले यतियोंका कर्मक्षय होता हैं, इसलिये ज्ञानी व्यवहारमें प्रवेश नहीं करते हैं। इस तरह मोक्षमार्गका कथन करनेवाली दो गाथायें समाप्त हुअी ॥ १६४ ॥

अब, मोक्षके कारणभूत सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्र इन जीवके गुणोंके प्रतिपक्षभूत मिथ्यात्वादिकर्मोंके द्वारा आच्छादन होता है, जैसे मैलसे वस्त्रके श्वेतगुणका आच्छादन होता है, यह दिखाते हैं,—

**गाथार्थ—** [ **जह** ] जैसे [ **वत्थस्स** ] वस्त्रकी [ **सेदभावो** ] सफेदी [**मलमेलणासत्तो**] मलके मिलनेसे लिप्त हुअी [ **णासेदि** ] नष्ट हो जाती है [ **तह** ] उसी प्रकार [ **मिच्छत्तमलोच्छण्णं** ] मिथ्यात्वमलसे व्याप्त हुआ [ **सम्मत्तं** ] आत्माका सम्यक्त्व [ **खु** ] निश्चयसे [**णायव्वो**] आच्छादित हो रहा है, ऐसा जानना चाहिये। [ **जह** ] जैसे [ **वत्थस्स सेदभावो** ] वस्त्रकी सफेदी [ **मलमेलणासत्तो** ] मलके मेलसे लिप्त हुअी [ **णासेदि** ] नष्ट हो जाती है। [ **तह** ] उसी प्रकार [ **अण्णाणमलोच्छण्णं** ] अज्ञानमलसे व्याप्त हुआ [ **णाणं** ] आत्माका ज्ञान [ **णादव्वं होदि** ] आच्छादित होता है, ऐसा जानना चाहिये [ **जह** ] जैसे [ **वत्थस्स सेदभावो** ] वस्त्र की सफेदी [ **मलमेलणासत्तो** ] मल के मिलनेसे व्याप्त हुअी [ **णासेदि** ] नष्ट हो जाती है [ **तह** ] उसी तरह [**कसायमलोच्छण्णं** ] कषायमलसे व्याप्त हुआ [ **चारित्तंपि** ] आत्मा का चारित्र भी [ **णादव्वं** ] आच्छादित हो जाता है, ऐसा जानना चाहिये।

वस्त्रस्य श्वेतभावो यथा नश्यति मलविमेलना, मलस्य विशेषेण मेलना सम्बन्धस्तेनाच्छन्नः। तथैव मिथ्यात्वमलेनाच्छन्नो मोक्षहेतुभूतो जीवस्य सम्यक्त्वगुणो नश्यतीति ज्ञातव्यं। वस्त्रस्य श्वेतभावो यथा नश्यति मलविमेलना, मलस्य विशेषेण मेलना संबंधस्तेनच्छन्नः। तथैवाज्ञानमलेनोच्छन्नो मोक्षहेतुभूतो जीवस्य ज्ञानगुणो नश्यतीति ज्ञातव्यं। वस्त्रस्य श्वेतभावो यथा नश्यति मलविमेलना, मलस्य विशेषेण मेलना संबंधस्तेन च्छन्नः। तथा कषायकर्ममलेनावच्छन्नः मोक्षहेतुभूतो जीवस्य चारित्रगुणो नश्यतीति ज्ञातव्यं। इति मोक्षहेतुभूतानां सम्यक्त्वादिगुणानां मिथ्यात्वाज्ञानकषायप्रतिपक्षैः प्रच्छादनकथनरूपेण गाथात्रयं गतं॥ १६५,१६६, १६७॥

अथ कर्म स्वयमेव बंधरूपं कथं मोक्षकारणं भवतीति कथयति–

**सो सव्वणाणदरिसी कम्मरएण णियेणवच्छण्णो।**
**संसारसमावण्णो ण विजाणदि सव्वदो सव्वं॥ १६८॥**

॥ आ. ख्या. १६०॥

**सो सव्वणाणदरिसी कम्मरयेण णियेणवच्छण्णो** स शुद्धात्मा निश्चयेन समस्तपरिपूर्णज्ञानदर्शनस्वभावोऽपि निजकर्मरजसोवच्छन्नो झंपितः सन्। **संसारसमावण्णो ण वि जाणदि सव्वदो**

---

**टीकार्थ–** जैसे वस्त्रकी सफेदी विशेष मैलके संबंधमें आच्छादित होकर नष्ट होती है वैसे मिथ्यात्वके संबंधमें मोक्षहेतुभूत जीवका सम्यक्त्वगुण आच्छादित होता है, ऐसा जानो। जैसे वस्त्रकी सफेदी मैलके संबंधमें आच्छादित होकर नष्ट होती है, वैसे अज्ञानके संबंधमें मोक्षहेतूभूत जीवका ज्ञानगुण आच्छादित होता है ऐसा जानना चाहिये। जैसे वस्त्रकी सफेदी मैलके संबंधमें आच्छादित होकर नष्ट होती है वैसे कषायकर्ममलके संबंधमें मोक्षहेतुभूत जीवका चारित्र गुण भी आच्छादित होता है, ऐसा जानना चाहिये।

इसतरह मोक्षके हेतूभूतसम्यक्त्वादिगुणोंके प्रतिपक्षभूत मिथ्यात्व, अज्ञान और कषायद्वारा होनेवाले आच्छादनका कथन करनेवाली तीन गाथायें समाप्त हुओ ॥ १६५, १६६, १६७॥

अब, कर्म स्वयम् ही बंधरूप है तो वह मोक्षका कारण कैसे हो सकता है? ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **सो** ] वह आत्मा स्वभावसे [ **सव्वणाणदरिसी** ] सबका जाननेवाला और देखनेवाला है [ **वि** ] तो भी [ **णियेणवच्छण्णो** ] अपने कर्मरूपी रजसे आच्छादित हुआ [ **संसारसमावण्णो** ] ससारको प्राप्त होता हुआ [ **सव्वदो** ] सब प्रकारसे [ **सव्वं** ] सब वस्तुको [ **ण जाणदि** ] नहीं जानता है।

**टीकार्थ–** निश्चयनयसे वह शुद्धात्मा समस्तपरिपूर्णज्ञानदर्शनस्वभाववाला है, तो भी

सव्वं संसारसमापन्नः संसारे पतितः सन् नैव जानाति सर्वं वस्तु सर्वतः सर्वप्रकारेण। ततो ज्ञायते कर्म कर्तृ जीवस्य स्वयमेव बंधरूपं कथं मोक्षकारणं भवतीति। एवं पापवत्पुण्यं बंधकारणमेवेति कथनरूपेण गाथा गता ॥ १६८ ॥

अथ पूर्वं मोक्षहेतूभूतानां सम्यक्त्वादिजीवगुणानां मिथ्यात्वादिकर्मणा प्रच्छादनं भवतीति कथितं इदानीं तद्गुणाधारभूतो गुणी जीवो मिथ्यात्वादिकर्मणा प्रच्छाद्यते इति प्रकटीकरोति—

**सम्मत्तपडिणिबद्धं मिच्छत्तं जिणवरेहिं परिकहियं।**
**तस्सोदयेण जीवो मिच्छादिट्ठी त्ति णायव्वो ॥ १६९ ॥**
॥ आ. ख्या. १६१ ॥

**णाणस्स पडिणिबद्धं अण्णाणं जिणवरेहिं परिकहियं।**
**तस्सोदयेण जीवो अण्णाणी होदि णायव्वो ॥ १७०॥**
॥ आ. ख्या. १६२ ॥

**चारित्तपडिणिबद्धं कसायं जिणवरेहिं परिकहियं।**
**तस्सोदयेण जीवो अचरित्तो होदि णायव्वो ॥ १७१ ॥**
॥ आ. ख्या. १६३ ॥

---

निजकर्मरजसे आच्छादित होकर, संसारको प्राप्त होकर संसारमें पतित होकर सवप्रकारसे सव वस्तुको जानता ही नहीं है।

इससे यह सिद्ध हुआ कि जीवका कर्म स्वयं ही बंधरूप है, वह कर्म मोक्षका कारण कैसे हो सकता है? अर्थात् नहीं हो सकता है।

इसप्रकार पापकी तरह पुण्य भी बंधका ही कारण है इस कथन की मुख्यतासे गाथा समाप्त हुअी ॥ १६८ ॥

अभी तक यह बतलाया गया कि, मोक्षके हेतुवाले जीवके सम्यक्त्वादिगुणोंको मिथ्यात्वादिककर्मों के द्वारा आच्छादन होता है, अब उन गुणोंका आधारवाला गुणी-जीवद्रव्य मिथ्यात्वादि कर्मोके द्वारा आच्छादित किया जाता है, ऐसा प्रगट करते हैं—

**गाथार्थ—** [ **सम्मत्तपडिणिबद्धं** ] सम्यक्त्वको रोकनेवाला [ **मिच्छत्तं** ] मिथ्यात्वकर्म है, ऐसा [ **जिणवरेहिं** ] जिनवरदेवने [ **परिकहियं** ] कहा हैं [ **तस्सोदयेण** ] उस मिथ्यात्वके उदयसे [ **जीवो** ] यह जीव [ **मिच्छादिट्ठी त्ति** ] मिथ्यादृष्टि होता है ऐसा [ **णायव्वो** ] जानना चाहिये [ **णाणस्स पडिणिबद्धं** ] ज्ञानको रोकनेवाला [ **अण्णाणं** ] अज्ञान है, ऐसा [ **जिणवरेहिं** ] जिनवरोंने [ **परिकहियं** ] कहा है [ **तस्सोदयेण** ] उसके उदयसे [ **जीवो** ] यह जीव [ **अण्णाणी** ] अज्ञानी [ **होदि** ] होता है, ऐसा [ **णायव्वो** ] जानना चाहिये [ **चारित्तपडिणिबद्धं** ] चारित्रका प्रतिबंधक [ **कसायं** ] कषाय है, ऐसा [ **जिणवरेहिं** ] जिनवरदेवने [ **परिकहियं** ] कहा है, [ **तस्सोदयेण** ] उसके उदयसे [ **जीवो** ] यह जीव [ **अचरित्तो** ] अचारित्री [ **होदि** ] होता है, ऐसा [ **णायव्वो** ] जानना चाहिये।

सम्यक्त्वप्रतिनिवद्धं प्रतिकूलं मिथ्यात्वं भवतीति जिनवरैः परिकथितं तस्योदयेन जीवो मिथ्यादृष्टिर्भवतीति ज्ञातव्यः। ज्ञानस्य प्रतिनिवद्धं प्रतिकूलमज्ञानं भवतीति जिनवरैः परिकथितं तस्योदयेन जीवश्चाज्ञानी भवतीति ज्ञातव्यः। चारित्रस्य प्रतिनिवद्धः प्रतिकूलः क्रोधादिकपायो भवतीति जिनवरैः परिकथितः तस्योदयेन जीवोऽचारित्रो भवतीति ज्ञातव्यः। एवं मोक्षहेतुभूतो योऽसौ जीवो गुणी तत्प्रच्छादनकथनमुख्यत्वेन गाथात्रयं गतं ॥ १६९, १७०, १७१ ॥

इति सम्यक्त्वादिजीवगुणा मुक्तिकारणं तद्‌गुणपरिणतो जीवो वा मुक्तिकारणं भवति तस्माच्छुद्धजीवाद्भिन्नं शुभाशुभमनोवचनकायव्यापाररूपं तद्‌व्यापारेणोपार्जितं वा शुभाशुभकर्म मोक्षकारणं न भवतीति मत्वा हेयं त्याज्यमिति व्याख्यान मुख्यत्वेन गाथानवकं गतं।

द्वितीयपातनिकाभिप्रायेण पापाधिकारव्याख्यानमुख्यत्वेन गतं। अत्राह शिष्यः– **'जीवादीसद्दहणमित्यादि'** व्यवहाररत्नत्रयव्याख्यानं कृतं तिष्ठति कथं पापाधिकार इति। तत्र परिहारः- यद्यपि व्यवहारमोक्षमार्गो निश्चयरत्नत्रयस्योपादेयभूतस्य कारणभूतत्वादुपादेयः परंपरया जीवस्य पवित्रताकारणत्वात् पवित्रस्तथापि वहिर्द्रव्यालंवनत्वेन पराधीनत्वात्पतति नश्यतीत्येकं कारणं।

---

टीकार्थ– सम्यक्त्वको रोकनेवाला मिथ्यात्व है, ऐसा जिनवरों के द्वारा कहा गया है। उस मिथ्यात्वके उदयसे जीव मिथ्यादृष्टि होता है, ऐसा जानना चाहिये। ज्ञानको रोकनेवाला अज्ञान है ऐसा जिनवरोंने कहा हैं उस अज्ञानके उदयसे जीव अज्ञानी होता है ऐसा जानना चाहिये। चारित्रके विरुद्ध क्रोधादिकषाय है ऐसा जिनवरोंने कहा हैं, उस कषायके उदयसे जीव अचारित्री होता है, ऐसा जानना चाहिये। इसप्रकार मोक्षहेतुभूत जो गुणी-जीव द्रव्य है, उसके आच्छादनके कथनकी मुख्यतासे तीन गाथायें समाप्त हुअी ॥ १६९, १७०, १७१ ॥

( और कुछ विशेष कहते हैं कि– ) इसतरह सम्यक्त्वादि जीवके गुण मुक्ति के कारण है अथवा उस गुणसे-अभेदरत्नत्रयसे परिणत जीव मुक्ति का कारण है। इसलिये शुद्धजीवसे भिन्न जो मनवचनकायकी शुभाशुभक्रिया अथवा शुभाशुभपरिणति अथवा उससे प्राप्त हुअे शुभाशुभकर्म मोक्षके कारण नहीं है, ऐसा जानकर **"शुभाशुभ हेय अथवा त्याज्य ही है"** इस कथनकी मुख्यतासे नौ गाथायें पूर्ण हुअी।

द्वितीय पातनिका के अभिप्रायसे पापाधिकारके व्याख्यान की मुख्यतासे यह कथन समाप्त हुआ।

शंका– **'जीवादीसद्दहणं'** इत्यादिमें व्यवहाररत्नत्रय का कथन किया है तो यह पापाधिकार कैसे ?

समाधान– यद्यपि उपचारसे व्यवहारमोक्षमार्ग उपादेयभूत निश्चयरत्नत्रयका कारण होनेसे उपादेय है परंपरासे जीवकी पवित्रताका कारण होनेसे पवित्र है, तथापि व्यवहारमोक्षमार्गमें बाह्यद्रव्यका अवलंबन होनेसे और पराधीनता होनेसे स्वतंत्रता नष्ट होती है, यह एक

निर्विकल्पसमाधिरतानां व्यवहारविकल्पालंबनेन स्वरूपात्पतितं भवतीति द्वितीयं कारणं। **इति निश्चयनयापेक्षया पापं** अथवा सम्यक्त्वादिविपक्षभूतानां मिथ्यात्वादीनां व्याख्यानं कृतमिति वा पापाधिकारः। तत्रैवं सति व्यवहारनयेन पुण्यपापरूपेण द्विभेदमपि कर्मं निश्चयेन शृङ्गाररहित-पात्रवत्पुद्गलरूपेणैकीभूय निष्क्रांतं।

इति श्री जयसेनाचार्यकृतायां समयसारव्याख्यायां शुद्धात्मानुभूतिलक्षणायां तात्पर्यवृत्तौ स्थलत्रयसमुदायेनैकोनविंशतिगाथाभिश्चतुर्थः पुण्यपापाधिकारः समाप्तः ॥ ४ ॥

---

कारण है। निर्विकल्पसमाधिवालोंने व्यवहारविकल्पका अवलंबन करनेसे स्वरूपसे (स्वानुभूतिसे) च्यूत होते हैं, यह दुसरा कारण है। **यह पुण्य भी निश्चयनयकी (स्वानुभूतिकी) अपेक्षासे पाप ही है।**

अथवा सम्यक्त्वादिके विरुद्धपक्षवाले मिथ्यात्वादि का व्याख्यान किया है अथवा यह पापाधिकार है। वहाँ इस प्रकार से होनेपर व्यवहारनयसे कर्म पुण्य और पाप रूपसे दो प्रकारका है, तो भी निश्चयनयकी अपेक्षासे शृंगाररहित पात्रके समान पुद्गलरूपसे एक रूप होकर रंगभूमिसे निकल गया।

इसप्रकार श्रीजयसेनाचार्यजीकृत शुद्धात्मानुभूतिलक्षणवाली समयसारकी तात्पर्य-वृत्तिनामक टीकामें तीन स्थलोंके समुदायसे १९ गाथाओंसे यह चौथा पुण्यपापाधिकार समाप्त हुआ ॥ ४ ॥



# अथ आस्रवाधिकारः ।। ५ ।।

अथ प्रविशत्यास्रवः। यत्र सम्यग्भेदभावनापरिणतः कारणसमयसाररूपः संवरो नास्ति तत्रास्रवो भवतीति संवरविपक्षद्वारेण सप्तदशगाथापर्यंतमास्रवव्याख्यानं करोति। तत्र प्रथमतस्तावत्, वीतरागसम्यग्दृष्टेर्जीवस्य रागद्वेषमोहरूपा आस्रवा न संतीति संक्षेपेण संवरव्याख्यानरूपेण 'मिच्छत्तं अविरमणं' इत्यादि गाथात्रयं। तदनंतरं रागद्वेषमोहास्रवाणां पुनरपि विशेषविवरणमुख्यत्वेन 'भावो रागादिजुत्तो' इत्यादि स्वतंत्रगाथात्रयं। ततः परं केवलज्ञानादिव्यक्तिरूपकार्यसमयसारकारणभूतनिश्चयरत्नत्रयपरिणतस्य संज्ञानिजीवस्य रागादिभावप्रत्ययनिषेधमुख्यत्वेन 'चउविह' इत्यादि गाथात्रयं। अतः परं तस्यैव ज्ञानिनो जीवस्य मिथ्यात्वादिद्रव्यप्रत्ययास्तित्वेऽपि वीतरागचारित्रभावनाबलेन रागादिभावप्रत्ययनिषेधमुख्यतया 'सव्वे पुव्वणिबद्धा' इत्यादि सूत्रचतुष्टयं। तदनंतरं नवतरद्रव्यकर्मास्रवस्योदयागतद्रव्यप्रत्ययाः कारणं भवंति, तेषां च द्रव्यप्रत्ययानां जीवगतरागादिभावप्रत्ययाः कारणमिति कारणव्याख्यानमुख्यत्वेन 'रागो दोसो' इत्यादि सूत्रचतुष्टयं कथयति, इति समुदायेन सप्तदशगाथाभिः पंचस्थलैः आस्रवाधिकारसमुदायपातनिका।

---

अब आस्रव प्रवेश करता है। जहां सम्यग्भेदभावनासे परिणत ऐसा कारणसमयसाररूप संवर नहीं है, वहां आस्रव होता है। इस तरह संवर के विरुद्धद्वारसे १७ गाथाओंपर्यंत आस्रवका व्याख्यान करते हैं। वहां पहले तो वीतरागसम्यग्दृष्टिके (स्वानुभूतिवालेके) रागद्वेषमोह रूप आस्रव नहीं हैं- इसका संक्षेपमें, संवरव्याख्यानरूपसे 'मिच्छत्तं अविरमणं' इत्यादि तीन गाथायें हैं। तदनंतर रागद्वेषमोहरूप आस्रवों का फिरसे विशेष कथन की मुख्यतासे 'भावो रागादिजुत्तो' इत्यादि तीन स्वतंत्र गाथायें हैं। इसके आगे केवलज्ञानादिव्यक्तिरूपकार्य समयसारके कारणभूतनिश्चयरत्नत्रयपरिणतसम्यग्ज्ञानीजीवके रागादिभावप्रत्ययके निषेधकी मुख्यतासे 'चउविह' इत्यादि तीन गाथायें हैं। इसके आगे उस ही सम्यग्ज्ञानी (चतुर्थगुणस्थानसे शुरू करके आगेके) जीवको मिथ्यात्वादिद्रव्यप्रत्ययका अस्तित्व होते हुए भी वीतरागचारित्र (स्वानुभव) की भावभावनासे रागादिभावप्रत्यय के निषेधकी मुख्यतासे 'सव्वे पुव्वणिबद्धा' इत्यादी चार गाथायें हैं। तदनंतर नवतरद्रव्यकर्मों के आस्रव का कारण उदयागत द्रव्यप्रत्यय हैं और उन द्रव्यप्रत्ययोंका कारण (व्यवहारसे) ये जीवगतरागादिभावप्रत्यय हैं, इस प्रकारके कारणों को कथन करनेकी मुख्यतासे 'रागो दोसो' इत्यादी चार गाथायें हैं, इस तरह पांच स्थलोंसे, १७ गाथाओंसे आस्रवाधिकार है, उसकी यह सामुदायिक पातनिका है।

अथ कथं शुद्धात्मोपलंभात्संवर इति पुनरपि पृच्छति–

**सुद्धं तु वियाणंतो सुद्धमेवप्पयं लहदि जीवो ।**
**जाणंतो दु असुद्धं असुद्धमेवप्पयं लहइ ॥ १९४ ॥**

॥ आ. ख्या. १८६ ॥

**सुद्धं तु वियाणंतो सुद्धमेवप्पयं लहदि जीवो** भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्मरहितमनंतज्ञानादिगुणस्वरूपं शुद्धात्मानं निर्विकारसुखानुभूतिलक्षणेन भेदज्ञानेन विजानन्ननुभवन् ज्ञानी जीवः । एवं गुणविशिष्टं यादृशं शुद्धात्मानं ध्यायति भावयति तादृशमेव लभते । कस्मात् ? इति चेत् उपादानकारणसदृशं कार्यमिति हेतोः **जाणंतो दु असुद्धं असुद्धमेवप्पयं लहदि** अशुद्धं मिथ्यात्वादिपरिणतमात्मानं जानन्ननुभवन् सन् अशुद्धं, नरनारकादिरूपमेवात्मानं लभते । स कः ? अज्ञानी जीव इति । एवं शुद्धात्मोपलंभादेव कथं संवरो भवतीति पृष्टे प्रत्युत्तरकथनरूपेण गाथा गता ॥ १९४ ॥

अथ केन प्रकारेण संवरो भवतीति पृष्टे पुनरपि विशेषेणोत्तरं ददाति–

**अप्पाणमप्पणो रुंधिऊण दो पुण्णपावजोएसु ।**
**दंसणणाणह्मि ठिदो इच्छाविरओ य अण्णह्मि ॥ १९५ ॥**

॥ आ. ख्या. १८७ ॥

---

अब, शुद्धात्मानुभवसे संवर कैसे होता है, ऐसा फिरसे पूछनेपर उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ**– [ **सुद्धं तु** ] शुद्ध आत्माको ही [ **वियाणंतो** ] अनुभवनेसे [ **जीवो** ] जीव [ **सुद्धं एव** ] शुद्ध ही [ **अप्पयं** ] आत्माको [ **लहदि** ] प्राप्त करता है [ **दु** ] और [ **असुद्धं** ] अशुद्ध आत्माको [ **जाणंतो** ] अनुभवनेसे [ **असुद्धमेवप्पयं** ] अशुद्ध आत्माको ही [ **लहदि** ] प्राप्त करता है ।

**टीकार्थ**– भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्मरहित-अनंतज्ञानादिगुणस्वभावमय शुद्धात्माको निर्विकारसुखानुभूतिलक्षणरूप भेदज्ञानसे अनुभवन करनेवाला ज्ञानी जीव उस गुणविशिष्ट जिसप्रकारके शुद्धात्मस्वभावका ध्यान करता है, अनुभव करता है उसको उसप्रकार के शुद्धात्माकी प्राप्ती होती ~~होती~~ है । क्योंकि उपादान कारण सदृश ही कार्य होता है । अज्ञानी जीव अशुद्ध मिथ्यात्वादिपरिणत आत्माको जाननेवाला, अनुभव करनेवाला होता हुआ अशुद्ध नरनारकादिरूप ही आत्माको प्राप्त करता है । ( इसप्रकार शुद्धात्मानुभूति से संवर होता है ) । इस तरह शुद्धात्मानुभवसे कैसे संवर होता है ? ऐसा पूछनेपर उसके उत्तर के कथन रूपसे गाथा समाप्त हुओ ॥ १९४ ॥

अव किस प्रकारसे संवर होता है ऐसा पूछनेपर फिरसे विशेष स्पष्टीकरण करते हैं–

**गाथार्थ**– [ **जो अप्पा** ] जो आत्मा [ **अप्पाणं अप्पणा** ] अपने आत्माको अपनेसे [ **दंसणणाणह्मि** ] दर्शनज्ञानमें [ **ठिदो** ] स्थित [ **सव्वसंगमुक्को** ] सव संगरहित याने निस्संगस्व-

**जो सव्वसंगमुक्को झायदि अप्पाणमप्पणो अप्पा ।**
**णवि कम्मं णोकम्मं चेदा चिंतेदि एयत्तं ॥ १९६ ॥**

॥ आ. ख्या. १८८ ॥

**अप्पाणं झायंतो दंसणणाणमओ अणण्णमओ ।**
**लहदि अचिरेण अप्पाणमेव सो कम्मणिम्मुक्कं ॥ १९७ ॥**

॥ आ. ख्या. १८९ ॥

**अप्पाणमप्पणो रुंधिऊण दो (सु) पुण्णपावजोगेसु** आत्मानं कर्मत्वापन्नं आत्मना करणभूतेन द्वयोः पुण्यपापयोगयोरधिकारभूतयोर्वर्तमानं स्वसंवेदनज्ञानबलेन शुभाशुभयोगाभ्यां सकाशाद्रुन्ध्वा व्यावर्त्य । **दंसणणाणह्मि ठिदो** दर्शनज्ञाने स्थितः सन् । **इच्छाविरदो य अण्णह्मि** अन्यस्मिन् देहरागादिपरद्रव्ये सर्वत्रेच्छारहितश्चेति प्रथमगाथा गता । **जो** यः कर्ता **सव्वसंगमुक्को झायदि अप्पाणमप्पणो अप्पा** आत्मा, पुनरपि कथंभूतः । **सव्वसंगमुक्को** निस्संगात्मतत्त्वविलक्षण-बाह्याभ्यन्तरसर्वसंगमुक्तः सन् । **झायदि** ध्यायति । कं, **अप्पाणं** निजशुद्धात्मानं । केन करणभूतेन । **अप्पणो** स्वशुद्धात्मना **णवि कम्मं णोकम्मं** नैव कर्म नोकर्म ध्यायति, आत्मानं ध्यायन् । किं करोति । **चेदा चिंतेदि** एवं गुणविशिष्टश्चेतयितात्मा चिंतयति । किं ? एयत्तं "एकोऽहं निर्ममः

---

भावमें स्थित [ **य** ] और [ **अण्णह्मि** ] अन्यवस्तुमें [ **इच्छाविरदो** ] इच्छासे रहित [ **दो पुण्णपावजोएसु** ] दो पुण्यपापमय योगोंसे [ **रुंधिऊण** ] रोककर [ **अप्पणो** ] आत्मासे ही [ **अप्पाणं** ] आत्माका [ **झायदि** ] ध्यान करता है– अनुभवता है और [ **कम्मं णोकम्मं** ] कर्म नोकर्म को [ **ण** ] नहीं अनुभवता है [ **वि** ] और [ **चेदा** ] चैतन्यमय [ **एयत्तं** ] एकत्वस्वभावको [ **चिंतेदि** ] अनुभव करता है [ **सो** ] वह जीव [ **दंसणणाणमओ** ] दर्शनज्ञानमय [ **अणण्णमओ** ] अनन्यरूपसे– एकरूपसे [ **अप्पाणं** ] आत्माको [ **झायंतो** ] ध्यान– अनुभव करता हुआ [ **अचिरेण** ] थोड़े समयमें [ **एव** ] ही [ **कम्मणिम्मुक्कं** ] कर्मोंसे रहित [ **अप्पाणं** ] आत्माको [ **लहदि** ] पाता है ।

**टीकार्थ–** वर्तमानमें पुण्यपापयोगके सांनिध्यमें आत्माको आत्मासे स्वसंवेदनज्ञानबलसे शुभाशुभयोगसे रोककर दर्शनज्ञानमें स्थित रहकर और अन्य देहरागादि परद्रव्यमें सर्वत्र इच्छारहित होता है। जो आत्मा निस्संग आत्मस्वभाववाला है और इससे विलक्षण ऐसे बाह्य-अभ्यन्तर सब परिग्रहसे रहित रहकर निजशुद्धात्मस्वभावका ध्यान-अनुभव करता है ।

शंका– किस साधनसे ध्यान करता है ?

समाधान– अपने शुद्ध आत्मासे निजशुद्धात्मस्वभावका ध्यान करता है और द्रव्यकर्म-भावकर्मनोकर्मका ध्यान नहीं करता है ।

शंका– आत्माका ध्यान करनेवाला क्या करता है ?

समाधान– उपर कहे हुवे विशिष्ट गुणवाले चैतन्यमय आत्माका ध्यान करता है ।

शंका– कैसे ?

शुद्धो ज्ञानी योगीन्द्रगोचरः । वाह्याः संयोगजा भावा मत्तः सर्वेऽपि सर्वथा ॥ इष्टोपदेश–२७ ॥" इत्याद्येकत्वं इति द्वितीयगाथा गता । **सो** इत्यादि । **सो** स पूर्वसूत्रद्वयोक्तः पुरुषः **अप्पाणं झायंतो** एवं पूर्वोक्त प्रकारेणात्मानं कर्मतापन्नं चिंतयन् निर्विकल्परूपेण ध्यायन् सन् । **दंसणणाणमओ** दर्शनज्ञानमयो भूत्वा । **अणण्णमणो** अनन्यमनाश्च **लहदि** लभते । कमेव, **अप्पाणमेव** आत्मानमेव कथंभूतं **कम्मणिम्मुक्कं** भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्मविमुक्तं । केन, **अचिरेण** स्तोककालेन । एवं केन प्रकारेण संवरो भवति, इति प्रश्ने सति विशेषपरिहारव्याख्यानमुख्यत्वेन गाथात्रयं गतं ॥ १९५, १९६, १९७ ॥

अथ परोक्षस्य आत्मनः कथं ध्यानं भवतीति प्रश्ने प्रत्युत्तरं ददाति–

**उवदेसेण परोक्खं रूवं जह पस्सिदूण णादेदि ।**
**भण्णदि तहेव धिप्पदि जीवो दिट्ठो य णादो य ॥ १९८ ॥**

~~॥ आ. ख्या. १९० ॥~~

**उवदेसेण परोक्खं रूवं जह पस्सिदूण णादेदि** यथा लोके परोक्षमपि देवतारूपं परोपदेशाल्लिखितं दृष्ट्वा कश्चिद्देवदत्तो जानाति । **भण्णदि तहेव धिप्पदि जीवो दिट्ठो य णादो य**

---

समाधान– जैसा कि "एकोऽहं निर्ममः शुद्धो ज्ञानी योगीन्द्रगोचरः । वाह्या संयोगजा भावाः मत्तः सर्वेऽपि सर्वथा ॥" ( इष्टोपदेश श्लोक नं. २७ ) याने मैं तो एक हूं, निर्मम हूँ, शुद्ध हूँ, ज्ञानी हूँ, योगीन्द्रगोचर हूँ, इसके सिवाय सभी संयोगजभाव मेरेसे सर्वथा वाह्य (भिन्न) है।

यह दूसरी गाथा का अर्थ हुआ ।

पूर्व दोनों गाथामें कहा हुआ पुरुष उस पूर्वोक्त प्रकारसे आत्माका चिंतवन करनेवाला, निर्विकल्परूपसे ( स्वानुभूतिसे ) ध्यान करनेवाला और दर्शनज्ञानमय होकर अनन्यमनसे ( एकरूपसे ) भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्मरहित आत्माको अल्पकालमें प्राप्त करता है ।

इस प्रकार, "किस प्रकारसे संवर होता है ?" इस प्रश्नका उत्तर विशेष प्रकारसे कथन करनेकी मुख्यतासे तीन गाथायें समाप्त हुअी ॥ १९५, १९६, १९७ ॥

अब, परोक्ष आत्माका ध्यान कैसे होता है, ऐसा प्रश्न करनेपर उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जह** ] जैसे [ **उवदेसेण** ] उपदेशसे [ **परोक्खं रूपं** ] परोक्ष रूपको [ **पस्सिदूण** ] देखकर [ **णादेदि** ] जानता है । [ **तहेव भण्णदि** ] उसी प्रकार उपदेशसे कहते हैं उसको [ **जीवो** ] जीव [ **धिप्पदि** ] ग्रहण करता है [ **य** ] और [ **णादो य दिट्ठो** ] वह आत्मा जाना जाता है और देखा जाता है ।

**टीकार्थ–** जैसे लोकमें देवता का रूप परोक्ष होता हुआ भी परोपदेशसे लिखित देवता-रूपको देखकर कोअी देवदत्त उस देवताको जानता है, वैसे ही वचनसे ( श्रुतज्ञानसे ) आत्मा

तथैव वचनेन भण्यते तथैव मनसि गृह्यते । कोऽसौ ? जीवः, केन रूपेण ? मया दृष्टो ज्ञातश्चेतिं मनसा संप्रधारयति । तथा चोक्तं–

गुरूपदेशादभ्यासात्संवित्तेः स्वपरांतरं ।
जानाति यः स जानाति मोक्षसौख्यं निरंतरं ॥ इष्टोपदेश-३३ ॥ १९८ ॥

अथ–

**को विदिदच्छो साहू संपडिकाले भणिज्ज रूवमिणं ।**
**पच्चक्खमेव दिट्ठं परोक्खणाणे पवट्ठंतं ॥ १९९ ॥**

अथ मतं भणिज्ज रूवमिणं पच्चक्खमेव दिट्ठं परोक्खणाणे पवट्ठंतं यौऽसौ प्रत्यक्षेणात्मानं दर्शयति । तस्य पार्श्वे पृच्छामो वयं । नैवं । **को विदिदच्छो साहू संपडिकाले भणिज्ज** को विदितार्थः साधुः सम्प्रतिकाले ब्रूयात् ? न कोऽपि । किं ब्रूयात् ।, न कोऽपि । किंतु **रूवमिणं**

---

कहा जाता है और उस ही आत्माको चित्तमें ग्रहण किया जाता है ।

शंका– कौन ग्रहण करता है ?

समाधान– जीव आत्माको ग्रहण करता है ।

शंका– किस रूपसे ?

समाधान– मेरे द्वारा देखा और जाना जाता है ऐसा चित्तसे ग्रहण होता है, अनुभव होता है । उसी प्रकार इष्टोपदेश श्लोक नं. ३३ में कहा गया है कि– जो गुरूपदेशसे, अभ्याससे और स्वानुभूतिसे स्व और परका भेद जानता है वह मोक्षसुखको निरंतर अनुभवता है ॥ १९८ ॥

**गाथार्थ–** अब [ **कोविदिदच्छो साहू** ] कोओी ज्ञानी साधु ही [ **संपडिकाले** ] सांप्रतकालमें– इस समय ( इस पंचम कालमें ) [ **इणं पवट्ठंतं रूवं** ] यह प्रवर्तमान आत्मस्वरूप [ **पच्चक्खमेव** ] प्रत्यक्ष ही [ **परोक्खणाणे** ] परोक्षज्ञानमें याने क्षयोपशमज्ञानमें [ **दिट्ठं** ] दिख गया ऐसा [**भणिज्ज**] कहेगा । (अर्थात् "सांप्रतकालमें शुद्धात्मा प्रत्यक्ष दिखता है," ऐसा सम्यग्ज्ञानी जीव कहेगा । )

**टीकार्थ–** इसका मतलब यह है कि जो प्रत्यक्षसे आत्माको दिखाता है उसके निकट जाकर हम पूछते हैं कि, ता. वृ. गाथा नं. १९८ में जो कहा है कि "प्रथम उपदेशसे जानकर पश्चात् शुद्धात्मानुभवसे प्रत्यक्ष जानते हैं" इस प्रकारसे नहीं है ऐसा कोओी ज्ञानी साधु वर्तमान ( पंचम ) कालमें कहता है क्या ?

समाधान– ऐसा कोई भी नहीं कहता है ।

शंका– क्या कहता है ?

**पच्चक्खमेव दिट्ठं** इदमात्मस्वरूपं प्रत्यक्षमेव मया दृष्टं । चतुर्थकाले केवलज्ञानिवत् । अपि तु नैवं । कथंभूतमिदमात्मस्वरूपं । **परोक्खणाणे पवट्ठंतं** केवलज्ञानापेक्षया परोक्षे श्रुतज्ञाने प्रवर्तमानं, इति ।

किं च विस्तरः । यद्यपि केवलज्ञानापेक्षया रागादिविकल्परहितं स्वसंवेदनरूपं भावश्रुतज्ञानं शुद्धनिश्चयनयेन परोक्षं भण्यते, तथापि इंद्रियमनोजनितसविकल्पज्ञानापेक्षया प्रत्यक्षं । तेन कारणेन आत्मा स्वसंवेदनज्ञानापेक्षया प्रत्यक्षो भवति, केवलज्ञानापेक्षया पुनः परोक्षोऽपि भवति । सर्वथा परोक्ष एवेति वक्तुं नायाति । किं तु चतुर्थकालेऽपि केवलिनः किमात्मानं हस्ते गृहीत्वा दर्शयन्ति ? तेऽपि दिव्यध्वनिना भणित्वा गच्छंति । तथापि श्रवणकाले श्रोतृणां परोक्ष एव पश्चात्परमसमाधिकाले प्रत्यक्षो भवति । तथा इदानीं कालेऽपीति भावार्थः । एवं परोक्षस्यात्मनः कथं ध्यानं क्रियते, इति प्रश्ने परिहाररूपेण गाथाद्वयं गतं ॥ १९९ ॥

---

समाधान– पूर्व गाथामें जो कहा है कि, प्रथम उपदेश से जानकर पश्चात् स्वानुभवसे प्रत्यक्ष जानते हैं, इसप्रकारसे नहीं है, ऐसा कोई भी नहीं कहता है । किंतु यह आत्माका स्वरूप चतुर्थकालके केवलीके समान ( जाती अपेक्षासे समान ) प्रत्यक्ष मैंने वर्तमान इस पंचम कालमें देखा है । लेकिन केवलीके समान सकल प्रत्यक्ष ( अतिविशद प्रत्यक्ष ) मैंने नहीं देखा है ।

शंका– तो फिर आपने किस प्रकारका यह आत्मस्वरूप प्रत्यक्ष जाना ( देखा ) है ?

समाधान– केवलज्ञानकी अपेक्षासे परोक्ष ऐसे श्रुतज्ञानमें (क्षयोपशमज्ञानमें) प्रवर्तमान यह शुद्धात्मस्वरूप प्रत्यक्ष जाना ( देखा ) है ( याने क्षायिककेवलज्ञानकी अपेक्षासे परोक्षरूप क्षयोपशमज्ञानमें प्रवर्तमान रहनेवाला यह शुद्धात्मस्वरूप प्रत्यक्ष जाना जाता है) इसका विशेष अर्थ यह है कि, यद्यपि केवलज्ञानकी अपेक्षासे रागादिविकल्परहित प्रत्यक्ष स्वसंवेदनज्ञानरूप (स्वानुभूतिरूप) भावश्रुतज्ञानको अभेदोपचारसे-पर्यायार्थिक पूर्ण शुद्धनिश्चयनयसे परोक्ष कहते हैं तथापि इंद्रियमनोजनितसविकल्पज्ञानकी ( क्षयोपशमज्ञानकी ) अपेक्षासे ४ से १२ गुणस्थानवर्ती स्वसंवेदनज्ञान को अतींद्रिय प्रत्यक्ष कहते हैं । इस कारणसे आत्मा स्वसंवेदनकी अपेक्षासे प्रत्यक्ष है और केवलज्ञानकी अपेक्षासे क्षयोपशमसम्यग्ज्ञानीयोंका ( ४ से १२ गुणस्थानवर्तियोंका ) शुद्धात्मानुभव परोक्ष भी है । क्षयोपशमजनित ( ४ से १२ गुणस्थानवर्तियोंकी ) स्वानुभूति सर्वथा परोक्ष ही है ऐसा कहनेमें नहीं आता है । किंतु चतुर्थकालमें भी केवलीभगवान क्या आत्माको हाथमें ग्रहणकर दिखाते हैं ? वे केवली भगवान भी दिव्यध्वनिसे कहकर जाते हैं । ( अथवा वे लोक दिव्यध्वनिसे कहा हुआ जानते हैं ) । तथापि श्रवणकालमें सुननेवाले लोगोंको आत्मा परोक्ष ही है, पश्चात् स्वानुभूतिकालमें प्रत्यक्ष है । इसी तरह अभी इस ( पंचम ) कालमें भी उपदेशसे, आगमसे जानते समय परोक्ष है और अभी इसी पंचम कालमें भी स्वानुभूतिके समय प्रत्यक्ष ही है, ऐसा भावार्थ है । इस प्रकारसे परोक्ष आत्माका ध्यान कैसे किया जाता है ऐसा प्रश्न करनेपर उसका उत्तर देनेवाली दो गाथायें पूर्ण हुअी ॥ १९९ ॥

अथ, उदयप्राप्त द्रव्यप्रत्ययस्वरूपाणां रागाद्यध्यवसानानामभावे सति जीवगतरागादिभावकर्मरूपाणामध्यवसानानां अभावो भवतीत्यादिरूपेण संवरस्य क्रमाख्यानं कथयति—

**तेसिं हेदू भणिदा अज्झवसाणाणि सव्वदरसीहिं ।**
**मिच्छत्तं अण्णाणं अविरदिभावो य जोगो य ॥ २०० ॥**

॥ आ. ख्या. १९० ॥

**हेदुअभावे णियमा जायदि णाणिस्स आसवणिरोहो ।**
**आसवभावेण विणा जायदि कम्मस्स दु णिरोहो ॥ २०१ ॥**

॥ आ. ख्या. १९१ ॥

**कम्मस्साभावेण य णोकम्माणं च जायदि णिरोहो ।**
**णोकम्मणिरोहेण य संसारणिरोहणं होदि ॥ २०२ ॥**

॥ आ. ख्या. १९२ ॥

**तेसिं हेदू भणिदा अज्झवसाणाणि सव्वदरसीहिं ।** तेषां प्रसिद्धानां जीवगतरागादिभावकर्मरूपाणां भावास्रवाणां हेतवः कारणानि भणितानि । कानि ? उदयप्राप्तद्रव्यप्रत्ययागतानि रागाद्यध्यवसानानि । कैः, सर्वदर्शिभिः । ननु अध्यवसानानि भावकर्मरूपाणि, तानि जीवगतान्येव भवंति उदयप्राप्तद्रव्यप्रत्ययागतानि भावप्रत्ययानि कथं भवंतीति ? नैवं, यतः कारणात् भावकर्म

---

अब, उदयप्राप्तद्रव्यप्रत्ययस्वरूप रागादिअध्यवसानोंका अभाव होनेपर जीवगतरागादिभावकर्मरूप अध्यवसानोंका अभाव होता है, इत्यादि रूपसे संवरका क्रमसे व्याख्यान करते हैं—

**गाथार्थ—** [ **सव्वदरसीहिं** ] सर्वज्ञदेवोंने [ **तेसिं** ] रागादिविभाव आस्रवोंके [ **हेदू** ] कारण [ **मिच्छत्तं** ] मिथ्यात्व, [ **अण्णाणं** ] अज्ञान, [ **य अविरदिभावो** ] और अविरतिभाव [ **य जोगो** ] और योग— ये चार [ **अज्झवसाणाणि** ] अध्यवसान [ **भणिदा** ] कहे हैं [ **दु** ] लेकिन [ **णाणिस्स** ] ज्ञानीके [ **हेदुअभावे** ] मिथ्यात्वादि हेतुओंके अभावमें [ **णियमा** ] नियमसे [ **आसवणिरोहो** ] आस्रवका निरोध [ **जायदि** ] होता है [ **आसवभावेण विणा** ] आस्रवके विना [ **कम्मस** ] कर्मका [ **णिरोहो** ] निरोध [ **जायदि** ] हो जाता है [ **य** ] और [ **कम्मस्साभावेण** ] कर्मका अभाव होनेपर [ **णोकम्माणं च** ] और नोकर्मोंका भी [ **णिरोहो** ] निरोध [ **जायदि** ] हो जाता है [ **य** ] और [ **णोकम्मणिरोहेण** ] नोकर्मका निरोध होनेसे [ **संसारणिरोहणं** ] संसारका निरोध [ **होदि** ] होता है ।

**टीकार्थ—** सर्वज्ञदेवोंने उन प्रसिद्ध जीवगतरागादिभावकर्मरूप भावास्रवोंका कारण उदयप्राप्तद्रव्यप्रत्ययागत रागादिअध्यवसानोंको कहा है ।

शंका— अध्यवसान तो भावकर्मरूप जीवगत ही है, तो उदयप्राप्तद्रव्यप्रत्ययागत रागादि अध्यवसानरूप भावप्रत्यय कैसे होते हैं ?

द्विधा भवति । जीवगतं पुद्गलकर्मगतं च । तथाहि–भावक्रोधादिव्यक्तिरूपं जीवभावगतं भण्यते । पुद्गलपिंडशक्तिरूपं पुद्गलद्रव्यगतं । तथा चोक्तं-**पुग्गलपिंडो दव्वं कोहादि भावदव्वं तु**– इति जीवभावगतं भण्यते । **पुग्गलपिंडो दव्वं तस्सत्ती भावकम्मं तु**– इति पुद्गलद्रव्यगतं । अत्र दृष्टांतो यथा मधुरकटुकादिद्रव्यस्य भक्षणकाले जीवस्य मधुरकटुकस्वादव्यक्तिविकल्परूपं जीवभावगतं तद्व्यक्तिकारणभूतं मधुरकटुकद्रव्यगतं शक्तिरूपं पुद्गलद्रव्यगतं । एवं भावकर्मस्वरूपं जीवगतं पुद्गलगतं च द्विधेति भावकर्मव्याख्यानकाले सर्वत्र ज्ञातव्यम् । कानि तानि, अध्यवसानानि । **मिच्छत्तं अण्णाणं अविरदिभावो य जोगो य** मिथ्यात्वमज्ञानमविरतिर्योगश्चेति प्रथमगाथा गता । **हेदुअभावे णियमा जायदि णाणिस्स आसवणिरोहो** पूर्वोक्तानामुदयागतद्रव्यप्रत्ययानां जीवगतभावास्रवहेतुभूतानां वीतरागस्वसंवेदनज्ञानिनो जीवस्य उदयागतद्रव्यकर्मरूपाणां अभावे सति नियमान्निश्चयात् रागादिरूपभावास्रवनिरोधलक्षणः संवरो जायते । **आसवभावेण विणा जायदि कम्मस्स दु णिरोहो** निरास्रवपरमात्मतत्त्वविलक्षणस्य जीवगतभावास्रवस्य भावेन स्वरूपेण विना जायते कर्मणो निरोधरूपः संवरः । कस्य ? परमात्मतत्त्वप्रच्छादकनवतरद्रव्यकर्मणः इति द्वितीयगाथा

---

समाधान– ऐसा नहीं है (याने अध्यवसान तो भावकर्मरूप जीवगत ही है, उदयप्राप्तद्रव्यप्रत्ययागत रागादि अध्यवसान भावप्रत्यय नहीं है ऐसा नहीं ) क्योंकि भावकर्म दो प्रकारके हैं । १) जीवगत भावकर्म और २) पुद्गलद्रव्यगत भावकर्म । जैसे कि भावक्रोधादिव्यक्तिरूप को जीवभावगत कहते हैं। देखो 'पुग्गलपिंडो दव्वं कोहादि भावदव्वं तु' और पुद्गलपिंडशक्तिरूप को पुद्गलद्रव्यगत कहते हैं, देखो– 'पुग्गलपिंडो दव्वं तस्सत्ती भावकम्मं तु' । उसका दृष्टांत यह है कि, मधुर अथवा कडवे पदार्थको खानेके समय उसके मधुर या कडवे स्वादको चखनेरूप जो जीवका विकल्प होता है, वह जीवगत भाव कहलाता है, किन्तु उसकी अभिव्यक्तिमें कारणभूत ऐसा उस मधुर अथवा कड़वे द्रव्यमें रहनेवाला शक्तिका अंश– विशेष होता है वह पुद्गलद्रव्यगत भाव कहा जाता है । इसप्रकार भावकर्मका स्वरूप जीवगत और पुद्गलगत दो प्रकारका है, ऐसा भावकर्मके व्याख्यानमें सर्वत्र जानना चाहिये ।

शंका– वे अध्यवसान कौनसे हैं ?

समाधान– वे अध्यवसान मिथ्यात्व, अज्ञान, अविरति और योग हैं। यह पहली गाथा पूर्ण हुओ ।

वीतरागस्वसंवेदनज्ञानी जीवके पूर्वोक्त जीवगतभावास्रवहेतुभूत उदयागतद्रव्यप्रत्ययरूप उदयागत द्रव्यकर्मोंका अभाव होनेसे नियमसे ( निश्चयसे ) रागादिरूपभावास्रवके निरोधलक्षणवाला संवर प्रगट होता है । निरास्रवपरमात्मतत्त्व से विलक्षणरूप जीवगतभावास्रवके भावके स्वरूपके विना कर्मोंका निरोधरूप संवर प्रकट होता है ।

शंका– किस प्रकारके कर्मोंका संवर प्रकट होता है ?

समाधान– परमात्मतत्त्वको आच्छादन करनेवाले नवीन द्रव्यकर्मोंका संवर होता है । इस प्रकार दुसरी गाथा पूर्ण हुओ ।

गता । **कम्मस्साभावेण य णोकम्माणं च जायदि णिरोहो** ततश्च नवतरकर्माभावेन संवरेण शरीरादिनोकर्मणां च जायते निरोधः संवरः **णोकम्मणिरोहेण य संसारणिरोहणं होदि** नोकर्मनिरोधेन संवरेण संसारातीतशुद्धात्मतत्त्वप्रतिपक्षभूतद्रव्यक्षेत्रादिपंचप्रकारसंसारनिरोधनं भवतीति तृतीयगाथा गता । एवं संवरक्रमाख्यानेन गाथात्रयं गतं ॥ २००, २०१, २०२ ॥
एवं पात्रवदास्रवविपक्षभूतः संवरो निष्क्रांतः ।

इति श्रीजयसेनाचार्यकृतायां समयसारव्याख्यायां शुद्धात्मानुभूतिलक्षणायां तात्पर्यवृत्तौ चतुर्दशगाथाभिः षट्स्थलैः आस्रवविपक्षद्वारेण संवरनामा षष्ठाऽधिकारः समाप्तः ॥ ६ ॥

---

इसलिये नूतन कर्मके अभावसे-संवरसे शरीरादिनोकर्मोंका निरोध- संवर प्रकट होता है । और नोकर्मनिरोधरूप संवरसे संसारातीत शुद्धात्मतत्त्वके प्रतिपक्षभूत द्रव्य, क्षेत्र, काल, भव और भाव इन पंच प्रकार के संसारका निरोध होता है । यह तीसरी गाथा पूर्ण हुमी । इसप्रकार संवरका क्रमसे व्याख्यान करनेवाली तीन गाथायें पूर्ण हुमी ॥ २००, २०१, २०२ ॥

इस प्रकार पात्रकी तरह आस्रवके विपक्षभूत संवर निष्क्रांत हुआ ॥

इस प्रकार श्री जयसेनाचार्यजीकृत समयसारकी व्याख्यारूप शुद्धात्मानुभूतिलक्षणवाली तात्पर्यवृत्तिमें १४ गाथाओं के द्वारा छः स्थलोंमें आस्रवके विपक्षभूत संवर नामका छट्ठा अधिकार समाप्त हुआ ॥ ६ ॥



# अथ निर्जराधिकारः ॥ ७ ॥

तत्रैवं सति रंगभूमेः सकाशात् श्रृंगाररहितपात्रवत् शुद्धजीवस्वरूपेण संवरो निष्क्रांतः। अथ वीतरागनिर्विकल्पसमाधिरूपा शुद्धोपयोगलक्षणा संवरपूर्विका निर्जरा प्रविशति। '**उवभोज्जमिंदियेहिं**' इत्यादिगाथामादिं कृत्वा दंडकान् विहाय पाठक्रमेण पंचाशद्गाथापर्यंतं षट्स्थलैर्निर्जराव्याख्यानं करोति। तत्र द्रव्यनिर्जराभावनिर्जराज्ञानशक्तिवैराग्यशक्तीनां क्रमेण व्याख्यानं करोति, इति पीठिकारूपेण प्रथमस्थले गाथाचतुष्टयं। तदनंतरं ज्ञानवैराग्यशक्तेः सामान्यव्याख्यानार्थं **सेवंतोवि ण सेवदि** इत्यादि द्वितीयस्थले गाथापंचकं। ततः परं तयोरेव ज्ञानवैराग्यशक्त्योर्विशेषविवरणार्थं **परमाणुमित्तियंपि** इत्यादि तृतीयस्थले सूत्रदशकं। ततश्च मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलज्ञानानामभेदरूपं परमार्थसंज्ञं मुक्तिकारणभूतं यत्परमात्मपदं, तत्पदं येन स्वसंवेदनज्ञानगुणेन लभ्यते तस्य सामान्यव्याख्यानार्थं '**णाणगुणेहिं विहीणा**' इत्यादि चतुर्थस्थले सूत्राष्टकं। ततः परं तस्यैव ज्ञानगुणस्य विशेषविवरणार्थं '**णाणी रागप्पजहो**' इत्यादि पंचमस्थले गाथाःचतुर्दश। तदनंतरं शुद्धनयमाश्रित्य चिदानंदैकस्वभावशुद्धात्मभावनाश्रितानां निश्चयनिश्शंकाद्यष्टगुणानां व्याख्यानार्थं '**सम्मादिट्ठी जीवो**' इत्यादि षष्ठस्थले सूत्रनवकं कथयति। इति षड्भिरंतराधिकारैः निर्जराधिकारे समुदायपातनिका।

---

वहाँ ऐसा होनेपर श्रृंगाररहित पात्रके समान शुद्धजीवस्वरूप से संवर रंगभूमिसे चला गया। अब वीतरागनिर्विकल्पसमाधिरूप शुद्धोपयोगलक्षणवाली संवरपूर्वकवाली निर्जरा प्रवेश करती है। '**उवभोगमिंदियेहिं**' इत्यादि गाथासे शुरू करके दंडकोंको छोडकर पाठक्रमसे ५० गाथापर्यंत छः स्थलोंके द्वारा निर्जरा का व्याख्यान करते हैं। वहां द्रव्यनिर्जरा, भावनिर्जरा, ज्ञानवैराग्यशक्तियोंका क्रमसे व्याख्यान करते हैं, इस प्रकार पीठिकारूपसे प्रथमस्थलमें चार गाथायें हैं। तदनंतर ज्ञानवैराग्यशक्ति का सामान्य कथन करनेके लिये '**सेवंतोवि ण सेवदि**' इत्यादि दुसरे स्थलमें पांच गाथायें हैं। उसके आगे उन दोनों ज्ञानवैराग्यशक्तियोंका विशेष व्याख्यान के लिये '**परमाणुमित्तियंपि**' इत्यादि तृतीय स्थलमें दस गाथायें हैं। और इसके वाद मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यय और केवलज्ञान ये पांच पर्याय है, तो भी अभेदरूपसे परमार्थसंज्ञक मुक्ति के कारणभूत जो परमात्मपद है, उस पदको जिस स्वसंवेदनज्ञानगुणसे प्राप्त करता है उसका सामान्य कथन करने के लिये '**णाणगुणेहिं विहीणा**' इत्यादि चतुर्थ स्थलमें आठ गाथायें हैं। इसके आगे उसी ज्ञानगुणका विशेष कथन करने के लिये '**णाणी रागप्पजहो**' इत्यादि पंचमस्थलमें १४ गाथायें हैं। तदनंतर शुद्धनयका आश्रय करके चिदानंदैकस्वभावशुद्धात्मभावभासना के आश्रित निश्चयनिश्शंकादि अष्टगुणोंका कथन करने के लिये '**सम्मादिट्ठी जीवो**' इत्यादि छट्टे स्थलमें नौ गाथाये कहते हैं। इस प्रकार छः अंतर अधिकारों के द्वारा निर्जरा अधिकारमें समुदायपातनिका है।

तद्यथा– अथ द्रव्यनिर्जरां कथयति–

**उवभोगमिंदियेहिं दव्वाणमचेदणाणमिदराणं ।**
**जं कुणदि सम्मदिट्ठी तं सव्वं णिज्जरणिमित्तं ॥ २०३ ॥**

॥ आ. ख्या. १९३ ॥

**उवभोगमिंदियेहिं दव्वाणमचेदणाणमिदराणं जं कुणदि सम्मदिट्ठी** सम्यग्दृष्टिः कर्ता चेतनाचेतनद्रव्याणां संबंधि यद्वस्तूपभोग्यं करोति । कैः कृत्वा ? पंचेन्द्रियविषयैः **तं सव्वं णिज्जरणिमित्तं** तद्वस्तु मिथ्यादृष्टेर्जीवस्य रागद्वेषमोहानां सद्भावेन बंधकारणमपि सम्यग्दृष्टेर्जीवस्य रागद्वेषमोहानामभावेन समस्तमपि निर्जरानिमित्तं भवतीति । अत्राह शिष्यः– रागद्वेषमोहाभावे सति निर्जराकारणं भणितं सम्यग्दृष्टेस्तु रागादयः संति, ततः कथं निर्जराकारणं भवतीति ? अस्मिन्पूर्वपक्षे परिहारः । अत्र ग्रंथे वस्तुवृत्त्या वीतरागसम्यग्दृष्टेर्ग्रहणं, यस्तु चतुर्थगुणस्थानवर्ती सरागसम्यग्दृष्टिस्तस्य गौणवृत्त्या ग्रहणं, तत्र तु परिहारः पूर्वमेव भणितः । कथमिति चेत् ? मिथ्यादृष्टेः सकाशादसंयतसम्यग्दृष्टेः अनंतानुबंधिक्रोधमानमायालोभमिथ्यात्वोदयजनिताः, श्राव-

---

अब, द्रव्यनिर्जराका कथन करते हैं–

**गाथार्थ–** [ **सम्मदिट्ठी** ] सम्यग्दृष्टि जीव [ **इंदियेहिं** ] इंद्रियोंके द्वारा [ **अचेदणाणं** ] अचेतन और [ **इदराणं** ] चेतन [ **दव्वाणं** ] द्रव्योंका [ **जं** ] जो [ **उवभोगं** ] उपभोग [ **कुणदि** ] करता है [ **तं सव्वं** ] वह सब [ **णिज्जरणिमित्तं** ] निर्जराका निमित्त है ।

**टीकार्थ–** पंचेंद्रियविषयोंके द्वारा सम्यग्दृष्टि चेतन-अचेतन द्रव्योंके संबंधी जो वस्तु है उनको उपभोग्य करता है । वह वस्तु मिथ्यादृष्टि जीवको रागद्वेषमोहके सद्भावसे बंधका कारण है लेकिन सम्यग्दृष्टि जीवको रागद्वेषमोहके अभावसे सभी वस्तुओंका भोग भी निर्जरा का कारण है ।

शंका– रागद्वेषमोह का अभाव होनेसे वे निर्जराके कारण कहे गये हैं, लेकिन सम्यग्दृष्टिको रागादि है इसलिये वे निर्जराके कारण कैसे होते हैं ?

समाधान– इसका उत्तर [ "रागो दोसो मोहो य आसवा णत्थि सम्मदिट्ठीस्स" इत्यादिमें– याने ता. वृ. गाथा नं. १८५, १८६ आदिमें ] पहले ही कह दिया है । यहाँ इस ग्रंथमें मुख्यवृत्तिसे वीतरागसम्यग्दृष्टिका ग्रहण किया है और जो चतुर्थ गुणस्थानवर्ती सरागसम्यग्दृष्टि है उसका जघन्यपनेसे ग्रहण किया है ।

शंका– कैसे ?

समाधान– मिथ्यादृष्टिकी अपेक्षासे अव्रती सम्यग्दृष्टिको अनंतानुबंधीक्रोधमानमाया-

कस्य चाऽप्रत्याख्यानक्रोधमानमायालोभोदयजनिता रागादयो न संतीत्यादि। किंच सम्यग्दृष्टेः संवरपूर्विका निर्जरा भवति, मिथ्यादृष्टेस्तु गजस्नानवत् बंधपूर्विका भवति, तेन कारणेन मिथ्यादृष्टयपेक्षया सम्यग्दृष्टिरबंधक इति। एवं द्रव्यनिर्जराव्याख्यानरूपेण गाथा गता ॥ २०३ ॥

अथ भावनिर्जरास्वरूपमाख्याति–

**दव्वे उवभुज्जंते णियमा जायदि सुहं च दुक्खं च।**
**तं सुहदुक्खमुदिण्णं वेददि अह णिज्जरं जादि ॥ २०४ ॥**

॥ आ. ख्या. १९४ ॥

**दव्वे उवभुज्जंते णियमा जायदि सुहं च दुक्खं च** उदयागते द्रव्यकर्मणि जीवेनोपभुज्यमाने सति नियमात् निश्चयात् सातासातोदयवशेन सुखं वा दुःखं वा वस्तुस्वभावत एव जायते तावत् **तं सुहदुक्खमुदिण्णं वेददि** निरुपरागस्वसंवित्तिभावनोत्पन्नपारमार्थिकसुखाद्भिन्नं तत्सुखं दुःखं वा समुदीर्णं सत् सम्यग्दृष्टिर्जीवो रागद्वेषौ न कुर्वन् हेयबुद्धया वेदयति। न च तन्मयो

---

लोभमिथ्यात्वजनित मोहरागद्वेष नहीं है और देशसंयतसम्यग्दृष्टीको अप्रत्याख्यानक्रोधमानमायालोभोदयजनित रागादि नहीं है।

इसलिये सम्यग्दृष्टि ( चतुर्थगुणस्थानसे शुरू करके आगेके ) जीवको मुख्यतासे अनंतानुबंधीक्रोधमानमायालोभमिथ्यात्वजनित मोहरागद्वेष न होनेसे संवरपूर्वक निर्जरा है। लेकिन मिथ्यात्वसासादानमिश्रगुणस्थानवर्ती जीवकी गजस्नानके ( हाथीके स्नानके ) समान बंधपूर्वक निर्जरा है।

इसलिये मिथ्यादृष्टिकी अपेक्षासे सम्यग्दृष्टि ( चतुर्थ गुणस्थानसे शुरू करके आगे के ) जीव अबंधक है। इस प्रकार द्रव्यनिर्जराका कथन करनेवाली गाथा पूर्ण हुअी ॥ २०३ ॥

अब भाव निर्जरा का स्वरूप कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **दव्वे उवभुज्जंते** ] परद्रव्यको भोगनेसे [ **णियमा** ] नियमसे [ **सुहं च दुक्खं च** ] सुख और दुःख [ **जायदि** ] होता है [ **उदिण्णं** ] उदयमें आये हुअे [ **तं सुहदुक्खं** ] उस सुखदुःखका [ **वेददि** ] अनुभव करता है [ **अह** ] फिर वह [ **णिज्जरं जादि** ] निर्जराको प्राप्त होता है याने झड़ जाता है।

**टीकार्थ–** उदयागत द्रव्यकर्मोंको जीवके द्वारा भोगे जानेपर नियमसे सातासाताके उदयके वशसे वस्तुभावसे ( अशुद्धनिश्चयनयसे ) सुख अथवा दुःख प्राप्त होता है। सम्यग्दृष्टि जीव रागद्वेष न करते हुअे निरुपरागस्वानुभव से उत्पन्न होनेवाले पारमार्थिक सुखसे भिन्न रहनेवाले समुदीर्णरूप उस सातारूप सुख अथवा असातारूप दुःख को हेयबुद्धया वेदता है। और तन्मय होकर "मैं सुखी हूँ, मैं दुःखी हूँ" इस प्रत्ययसे नहीं अनुभवता है। इसलिये निर्जरा

भूत्वा, अहं सुखी दुःखीत्याद्यहमिति प्रत्ययेनानुभवति । **अथ णिज्जरं जादि अथ अहो ततः** कारणान्निर्जरां याति स्वस्थभावेन निर्जराया निमित्तं भवति । मिथ्यादृष्टेः पुनः उपादेयबुद्ध्या सुख्यहं दुःख्यहमिति प्रत्ययेन बंधकारणं भवति । किंच यथा कोऽपि तस्करो यद्यपि मरणं नेच्छति तथापि तलवरेण गृहीतः सन् मरणमनुभवति । तथा सम्यग्दृष्टिः यद्यप्यात्मोत्थसुखमुपादेयं च जानाति विषयसुखं च हेयं जानाति । तथापि चारित्रमोहोदयतलवरेण गृहीतः सन् तदनुभवति, तेन कारणेन निर्जरानिमित्तं स्यात् । इति भावनिर्जराव्याख्यानं गतं ॥ २०४ ॥

अथ वीतरागस्वसंवेदनज्ञानसामर्थ्यं दर्शयति–

**जह विसमुवभुज्जंतो वेज्जो पुरिसो ण मरणमुवयादि ।**
**पुग्गलकम्मस्सुदयं तह भुंजदि णेव वज्झए णाणी ॥ २०५ ॥**

॥ आ. ख्या. १९५ ॥

**जह विसमुवभुज्जंता विज्जापुरिसा ण मरणमुवयंति** यथा विषमुपभुंजानाः संतो गारुडविद्यापुरुषाः अमोघमंत्रसामर्थ्यात् नैव मरणमुपयांति । **पुग्गलकम्मस्सुदयं तह भुंजदि णेवबज्झदे णाणी** तथा परमतत्त्वज्ञानी शुभाशुभकर्मफलं भुंक्ते तथापि निर्विकल्पसमाधिलक्षणभेदज्ञानामोघमंत्रबलान्नैव बध्यते कर्मणेति ज्ञानशक्तिव्याख्यानं गतं ॥ २०५ ॥

---

होती है । इसलिए स्वस्थभावसे निर्जराका निमित्त होता है । और मिथ्यादृष्टिकी उपादेय बुद्धि होनेसे "मैं सुखी हूँ, मैं दुःखी हूँ" इसप्रकार भोगनेसे बंधका कारण है । इसका विशेष स्पष्टीकरण यह है कि, जैसे कोओी चोर यद्यपि मरणकी इच्छा नहीं करता है तथापि कोतवालके द्वारा पकड़ा जानेपर उस समय वह मरणका अनुभव करता है । वैसे सम्यग्दृष्टि ( चतुर्थादिगुणस्थानवाला ) यद्यपि आत्मोत्थसुखको उपादेय जानता है और विषयसुखको हेय जानता है, तथापि चारित्रमोहोदयरूप कोतवालसे पकड़ा जानेसे उन भोगोंको अनुभवता है (याने हेय भावसे अनुभवता है ), इस कारणसे वे भोग निर्जराके निमित्त है । इस प्रकार भावनिर्जराका कथन हुआ ॥ २०४ ॥

अब, वीतरागस्वसंवेदनज्ञानकी सामर्थ्य दिखलाते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जह** ] जैसे [ **वेज्जो पुरिसो** ] वैद्य पुरुष [**विसं**] विषको [ **उवभुज्जंतो** ] भोगता हुआ भी [ **मरणं** ] मरणको [ **ण उवयादि** ] प्राप्त नहीं होता [ **तह** ] उसी तरह [ **णाणी** ] ज्ञानी [ **पुग्गलकम्मस्सुदयं** ] पुद्‌गलकर्मके उदयको [ **भुंजदि** ] भोगता है तो भी [ **णेव बज्झए** ] बंधता नहीं है ।

**टीकार्थ–** जैसे विषको भोगनेवाले गारुडविद्यापुरुष अमोघमंत्रसामर्थ्यसे मरण को प्राप्त नहीं होते हैं, वैसे परमतत्त्वज्ञानी ( सम्यग्ज्ञानी याने चतुर्थादि गुणस्थानवाला ) जीव शुभाशुभकर्मफलको भोगता है, तथापि निर्विकल्पसमाधिलक्षणवाले भेदज्ञानके अमोघ मंत्रके बलसे कर्मसे बंधता नहीं है इसतरह ज्ञान शक्तिका कथन पूर्ण हुआ ॥ २०५ ॥

अथ संसारशरीरभोगविषये वैराग्यसामर्थ्यं दर्शयति–

**जह मज्जं पिवमाणो अरदिभावेण मज्जदि ण पुरिसो।**
**दव्वुवभोगे अरदो णाणी वि ण बज्झदि तहेव ॥ २०६ ॥**

॥ आ. ख्या. १९६ ॥

**जह मज्जं पिवमाणो अरदिभावेण मज्जदि ण पुरिसो** यथा कश्चित् पुरुषो व्याधिप्रतीकारनिमित्तं मद्यमध्ये मद्यप्रतिपक्षभूतमौषधं निक्षिप्य मद्यं पिबन्नपि रतेरभावान्न माद्यति। **दव्वुवभोगे अरदो णाणी वि ण बज्झदि तहेव** तथा परमात्मतत्त्वज्ञानी पचेंद्रियविषयभूताशनपानादिद्रव्योपभोगे सत्यपि यावता यावतांशेन निर्विकारस्वसंवित्तिशून्यबहिरात्मजीवापेक्षया रागभावं न करोति, तावता तावतांशेन कर्मणा न बध्यते। यदा तु हर्षविषादादिरूपसमस्तविकल्पजालरहितपरमयोगलक्षणभेदज्ञानबलेन सर्वथा वीतरागो भवति। तदा सर्वथा न बध्यते इति वैराग्यशक्तिव्याख्यानं गतं। एवं यथाक्रमेण द्रव्यनिर्जराभावनिर्जराज्ञानशक्तिवैराग्यशक्तिप्रतिपादनरूपेण निर्जराधिकारे तात्पर्यव्याख्यानमुख्यत्वेन गाथाचतुष्टयं गतं ॥ २०६ ॥

---

अब, संसारशरीरभोगविषयमें वैराग्यका सामर्थ्य दिखलाते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जह** ] जैसे [ **अरदिभावेण** ] अरतिभावसे याने विना प्रीतिसे [ **मज्जं** ] मदिरा को [ **पिबमाणो पुरिसो** ] पीनेवाला कोई पुरुष [ **ण मज्जदि** ] मतवाला नहीं होता [**तहेव**] उसी तरह [**णाणी वि**] सम्यग्ज्ञानी ( चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती जीव ) भी [**दव्वुवभोगे**] द्रव्यके उपभोगमें [ **अरदो** ] रतिभाव न रखता हुआ [ **ण बज्झदि** ] कर्मोंसे नहीं बंधता है।

**टीकार्थ–** जैसे कोओी पुरुष व्याधि ( रोग ) का प्रतीकार करनेके लिये मद्यमें मद्यके प्रतिपक्षभूत औषधी डालकर मद्यको पीते हुओ भी रतिभावका अभाव होनेसे मतवाला नहीं होता है वैसे परमात्मतत्त्वज्ञानी ( स्वानुभूति लेनेवाला चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती ) जीव पचेंद्रियविषयभूतखानपानादिद्रव्योंका उपभोग करते समय भी स्वानुभवरहित बहिरात्म ( मिथ्यात्वसासादनमिश्रगुणस्थानवर्ती )जीवकी अपेक्षासे जितने अंशमें रागभाव नहीं करता है उतने अंशसे कर्मसे नहीं बंधता है। जब हर्षविषादादिरूपसमस्तविकल्पजालसे रहित परमयोग ( स्वानुभूति ) लक्षणवाले भेदज्ञानके बलसे सर्वथा वीतराग होता है तब सर्वथा कर्मोंसे बांधा नहीं जाता है। ऐसा वैराग्यशक्तिका कथन हुआ।

इस प्रकारसे यथाक्रमसे द्रव्यनिर्जरा, भावनिर्जरा, ज्ञानशक्ति और वैराग्यशक्ति के प्रतिपादनरूपसे तात्पर्य कहनेकी मुख्यतासे निर्जरा अधिकार में चार गाथायें पूर्ण हुओी ॥ २०६ ॥

अथैतदेव वैराग्यशक्तिस्वरूपं विवृणोति–

**सेवंतोवि ण सेवदि असेवमाणो वि सेवगो कोवि ।**
**पगरणचेट्ठा कस्स वि ण य पायरणो त्ति सो होदि ॥ २०७ ॥**

॥ आ. ख्या. १९७ ॥

**सेवंतो वि ण सेवदि असेवमाणो वि सेवगो को वि** निर्विकारस्वसंवेदनज्ञानी जीवः स्वकीयगुणस्थानयोग्याशनपानादिपंचेंद्रियभोगं सेवन्नपि सेवको न भवति। अन्यः पुनरज्ञानी कश्चिद् रागादिसद्भावादसेवन्नपि सेवको भवति । अमुमेवार्थं दृष्टांतेन दृढयति **पगरणचेट्ठा कस्स वि ण य पायरणो त्ति सो होदि** यथा कस्यापि परगृहादागतस्य विवाहादिप्रकरणचेष्टा तावदस्ति, तथापि विवाहादिप्रकरणस्वामित्वाभावात् प्राकरणिको न भवति। अन्यः पुनः प्रकरणस्वामी नृत्यगीतादिप्रकरणव्यापारमकुर्वाणोऽपि प्रकरणरागसद्भावात् प्राकरणिको भवति । तथा परम-तत्त्वज्ञानी सेवमानोऽप्यसेवको भवति। अज्ञानी जीवो रागादिसद्भावादसेवकोऽपि सेवक इति ॥ २०७ ॥

---

अब, उस ही वैराग्यशक्तिके स्वरूपका वर्णन करते हैं–

**गाथार्थ–** [ **कोवि** ] कोई ( याने सम्यग्दृष्टि रागादिभावके अभावके कारण ) [ **सेवंतो वि** ] विषयोंका सेवन करता हुआ भी [ **ण सेवदि** ] सेवन नहीं करता है और ( अज्ञानी रागादिभावके कारण ) [ **असेवमाणो** ] उन्हें सेवन न करता हुआ भी [ **सेवगो** ] सेवन करनेवाला है [ **कस्स वि** ] जैसे किसी पुरुषको [ **पगरणचेट्ठा** ] किसी कार्य के करनेकी चेष्टा तो है अर्थात् उस प्रकरण की सब क्रियाओंको करता है तो भी किसीका कराया हुआ करता है [ **सो** ] वह [ **पायरणो त्ति य ण होदि** ] कार्य करनेवाला स्वामी है ऐसा नहीं कहा जाता है ।

**टीकार्थ–** निर्विकारस्वसंवेदनज्ञानी ( स्वानुभूतिवाला जीव ) स्वकीय ( चतुर्थादि ) गुणस्थानयोग्य खानपानादिपंचेंद्रियभोगका सेवन करता हुआ भी सेवन करनेवाला नहीं है। और दुसरा कोओी अज्ञानी रागादिका सद्भाव होनेसे न सेवन करनेवाला होता हुआ भी सेवन करनेवाला है। उसी अर्थको दृढ करनेके लिये दृष्टांतसे कहते हैं। जैसे कि जिसका विवाहादि नहीं होना है अतः वह विवाहादि प्रकरणका प्राकरणिक तो नहीं है जो कि दूसरे घरसे आया हुआ पाहुना आदि है फिर भी वह उस विवाहादिका काम करता है किन्तु जो प्राकरणिक है जिसका विवाहादि होना है वह गीत, नृत्य आदि कोओी भी प्रकारका काम नहीं करता है, फिर भी उन ( वैवाहिक ) कामोंके प्रति उसका राग होनेसे वही प्राकरणिक कहलाता है। वैसे परमतत्त्वज्ञानी (सम्यग्ज्ञानी– चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती) जीव विषयको सेवन करनेवाला होकर भी रागभाव न होनेसे सेवन करनेवाला नहीं है। लेकिन अज्ञानी जीव रागादिका सद्भाव होनेसे सेवन करनेवाला न होकर भी विषयको सेवन करनेवाला है ॥ २०७ ॥

अथ सम्यग्दृष्टिः स्वपरस्वरूपमेव विशेषेण जानाति–

**पुग्गलकम्मं कोहो तस्स विवागोदयो हवदि एसो ।**
**ण दु एस मज्झ भावो जाणगभावो दु अहमिक्को ।। २०८ ।।**

।। आ. ख्या. १९९ ।।

**पुग्गलकम्मं कोहो तस्स विवागोदयो हवदि एसो** पुद्गलकर्मरूपो योऽसौ द्रव्यक्रोधो जीवे पूर्वबद्धस्तिष्ठति तस्य विशिष्टपाको विपाकः फलरूप उदयो भवति । स कः ? शांतात्मतत्त्वात्पृथग्भूत एषः अक्षमारूपो भावः क्रोधः **ण दु एस मज्झ भावो जाणगभावो दु अहमिक्को** न वैष मम भावः । कस्मात् ? इति चेत्, टंकोत्कीर्णपरमानंदज्ञायकैकभावोऽहं यतः । किंच– पुद्गलकर्मरूपः क्रोधः क्वास्ते ? भावरूप एव दृश्यते इति ? नैवं । पुद्गलपिण्डरूपो द्रव्यक्रोधस्तदुदयजनितो यश्चाक्षमारूपः स भावक्रोधः । इति व्याख्यानं पूर्वमेव कृतं तिष्ठति । कथं ? इति चेत्, **पुग्गलपिंडो दव्वं तस्सत्ती भावकम्मं तु** इत्यादि । एवमेव च क्रोधपदपरिवर्तनेन मानमायालोभरागद्वेषमोहकर्मनोकर्ममनोवचनकायश्रोत्रचक्षुर्घ्राणरसनस्पर्शनसंज्ञानि षोडशसूत्राणि व्याख्येयानि । तेनैव प्रकारेणान्यान्यपि, असंख्येयलोकमात्रप्रमितानि विभावपरिणामस्थानानि वर्जनीयानीति ।। २०८ ।।

---

अब, सम्यग्दृष्टि स्वपरस्वरूपकोही विशेष रूपसे जानता है–

**गाथार्थ–** [ **एसो** ] यह [ **कोहो** ] क्रोध [ **पुग्गलकम्मं** ] पुद्गलकर्म है [ **तस्स** ] उसके [ **विवागोदयो** ] विपाकका उदय [ **हवदि** ] है [ **एस दु** ] यह तो [ **मज्झ भावो** ] मेरा भाव [ **ण** ] नहीं है [ **अहं दु** ] मैं तो [ **इक्को** ] एक [ **जाणगभावो** ] ज्ञायकभावस्वरूप हूँ ।

**टीकार्थ–** पूर्वबद्ध पुद्गलकर्मरूप जो यह द्रव्यक्रोध जीवमें रहता है, उसका विशिष्ट फल याने फलरूप उदय है । वह शांत आत्मतत्त्वसे भिन्न होनेसे यह अक्षमारूपभाव क्रोध है और वह मेरा भाव नहीं क्योंकि मैं टंकोत्कीर्णपरमानंदज्ञायकएकभाव हूँ । और विशेष कहते हैं कि–

शंका– पुद्गलकर्मरूप क्रोध कहाँ है ? क्रोध तो भावरूपही दिखाओी देता है ?

समाधान– आप कहते हो वैसा नहीं है । पुद्गलपिंडरूप द्रव्यक्रोध है उसके उदयमें जो अक्षमारूप भाव है वह भावक्रोध है । ऐसा कथन पहले भी '**पुग्गलपिंडो दव्वं तस्सत्ती भावकम्मं तु**' इत्यादि द्वारा किया गया है ।

इसप्रकार क्रोधके स्थानपर मान, माया, लोभ,/राग, द्वेष, मोह, कर्म, नोकर्म,/मन, वचन, काय,/श्रोत्र, चक्षु, घ्राण, रसन और स्पर्शन नामक इन १६ प्रकारके पद बदल करके कथन करना, उसी प्रकार अन्य और भी असंख्यात लोकमात्रप्रमाण विभाव परिणामोंके पद परिवर्तन करके जानना चाहिये और वे विभाव भाव त्याग करने योग्य है ।। २०८ ।।

अथ कथं तव स्वरूपं न भवतीति पृष्टे सति भेदभावनारूपेणोत्तरं ददाति–

**कह एस तुज्झ ण हवदि विविहो कम्मोदयफलविवागो ।**
**परदव्वाणुवओगो ण दु देहो हवदि अण्णाणी ॥ २०९ ॥**

**कह एस तुज्झ ण हवदि विविहो कम्मोदयफलविवागो** कथमेष विविधकर्मोदयफलविपाकस्तवस्वरूपं न भवतीति केनापि पृष्टः तत्रोत्तरं ददाति **परदव्वाणुवओगो** निर्विकारपरमाह्लादैकलक्षणस्वशुद्धात्मद्रव्यात्पृथग्भूतानि परद्रव्याणि यानि कर्माणि जीवे लग्नानि तिष्ठन्ति तेषामुपयोग उदयोयं, औपाधिकस्फटिकस्य परोपाधिवत् । न केवलं भावक्रोधादि मम स्वरूपं न भवति, इति **ण दु देहो हवदि अण्णाणी** देहोऽपि मम स्वरूपं न भवति हु स्फुटं । कस्मादिति चेत्, अज्ञानी जडस्वरूपो यतः कारणात्, अहं पुनः अनंतज्ञानादिगुणस्वरूप इति ॥ २०९ ॥

अथ सम्यग्दृष्टिः स्वस्वभावं जानन् रागादींश्च मुंचन् नियमाज्ज्ञानवैराग्यसंपन्नो भवति इति कथयति–

**एवं सम्माइट्ठी अप्पाणं मुणदि जाणगसहावं ।**
**उदयं कम्मविवागं य मुअदि तच्चं वियाणंतो ॥ २१० ॥**

॥ आ. ख्या. २०० ॥

---

अब, क्रोधादि तेरा स्वभाव कैसे नहीं है ? ऐसा पूछनेपर भेदभावनारूपसे उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ–** [ **एस** ] यह [ **विविहो** ] विविध [ **कम्मोदयफलविवागो** ] कर्मोदयके फलका विपाकरूप विभाव परिणाम [ **तुज्झ** ] तेरा स्वभाव [ **कह ण हवदि** ] कैसे नहीं है ? [ **परदव्वाणुवओगो** ] परद्रव्यके उदयमें उत्पन्न होनेवाले [ **अण्णाणी** ] अज्ञानी-क्रोधादिभाव [ **देहो दु** ] और देह भी [ **ण हवदि** ] मेरा स्वभाव नहीं है।

**टीकार्थ–** " यह विविध कर्मोदयके फल तेरा स्वभाव कैसे नहीं है ? " ऐसा किसीने पूछनेपर उत्तर देते हैं– निर्विकारपरमआह्लाद-एकलक्षणवाले स्वशुद्धात्मद्रव्यसे भिन्न जो परद्रव्यरूप कर्म जीवमें एकक्षेत्रावगाह रहते हैं उनके उदयके समय जो स्फटिककी परउपाधिवाले भावके समान क्रोधादिभाव ही केवल मेरा स्वरूप नहीं है, इतना ही नहीं, तो देह भी मेरा स्वरूप नहीं है यह स्पष्ट है, क्योंकि वे जडस्वरूप–अचेतन–अज्ञानी हैं और मैं अनंतज्ञानादिगुणस्वरूप हूँ ॥ २०९ ॥

अब, सम्यग्दृष्टि स्वस्वभावको जानता ( अनुभवता ) हुआ और रागादिको छोडता हुआ नियमसे ज्ञानवैराग्यसंपन्न होता है, ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **एवं** ] इस तरह [ **सम्माइट्ठी** ] सम्यग्दृष्टि–चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती जीव [ **अप्पाणं** ] अपने [ **जाणगसहावं** ] ज्ञायक स्वभावको [ **मुणदि** ] अनुभवता है [ **य** ] और [ **तच्चं** ] वस्तुके यथार्थ स्वरूपको [ **वियाणंतो** ] जानता हुआ [ **उदयं** ] कर्म के उदयको [ **कम्मविवागं** ] कर्मका विपाक जान उसे [ **मुअदि** ] छोडता है ।

**एवं सम्माइट्ठि अप्पाणं मुणदि जाणगसहावं** एवं पूर्वोक्तप्रकारेण सम्यग्दृष्टिर्जीवः आत्मानं जानाति। कथंभूतं? टंकोत्कीर्णपरमानंदज्ञायकैकस्वभावं **उदयं कम्मविवागं य मुअदि तच्चं वियाणंतो** उदयं पुनर्मम स्वरूपं न भवति कर्मविपाकोयमिति मत्वा मुंचति। किं कुर्वन् सन्? नित्यानंदैकस्वभावं परमात्मतत्त्वं त्रिगुप्तिसमाधौ स्थित्वा जानन्निति ॥ २१० ॥

अथ सम्यग्दृष्टिः सामान्येन स्वपरस्वभावमनेकप्रकारेण जानाति–

**उदयविवागो विविहो कम्माणं वण्णिओ जिणवरेहिं।**
**ण दु ते मज्झ सहावा जाणगभावो दु अहमिक्को ॥ २११ ॥**

॥ आ. ख्या. १९८ ॥

**उदयविवागो विविहो कम्माणं वण्णिओ जिणवरेहिं** उदयविपाको विविधो नानाप्रकारः कर्मणां संबंधी वर्णितः कथितः, जिनवरैः **ण दु ते मज्झ सहावा जाणगभावो दु अहमिक्को** ते कर्मोदयप्रकाराः कर्मभेदा मम स्वभावा न भवंति इति। कस्मात्? इति चेत्, टंकोत्कीर्णपरमानंदज्ञायकैकस्वभावोऽहं यतः कारणात् सम्यग्दृष्टिः सामान्येन स्वपरस्वरूपावेवं जानाति इति भणितं।

---

**टीकार्थ–** इसतरह पहले कहे हुये प्रकारसे सम्यग्दृष्टि ( चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती जीव ) आत्माको अनुभवता है

शंका– किसप्रकार के निज आत्माको अनुभवता है

समाधान– टंकोत्कीर्ण-परमानंद-ज्ञायक-एक-स्वभावस्वरूप निज आत्माको अनुभवता है। और उदय मेरा स्वरूप नहीं है। "यह कर्मविपाक है," ऐसा मानकर नित्यानंद-एक स्वभावरूप परमात्मतत्त्वको त्रिगुप्तिसमाधि ( स्वानुभूति ) में जाकर अनुभवते हुये विकारी भाव छोडता है ( विकारी भाव छूट जाते हैं ) ॥ २१० ॥

अब सम्यग्दृष्टि सामान्यसे स्वस्वभावको और परस्वभावको अनेक प्रकारसे जानता है–

**गाथार्थ–** [ **जिणवरेहिं** ] जिनवरदेवोंने [ **कम्माणं** ] कर्मोंके [ **उदयविवागो** ] उदयके फल [ **विविहो** ] अनेक प्रकारके [ **वण्णिओ** ] कहे हैं [ **ते दु** ] वे तो [ **मज्झ** ] मेरे [ **सहावा** ] स्वभाव [ **ण** ] नहीं है [ **दु** ] लेकिन [ **अहं** ] मैं [ **इक्को** ] एक [ **जाणगभावो** ] ज्ञायक भाव हूँ।

**टीकार्थ–** जिनवरदेवोंने कर्मोंके संबंधी उदयके फल अनेक प्रकारके है, ऐसा कहा हैं। वे कर्म और कर्मोदयके प्रकार मेरा स्वभाव नहीं है। क्योंकि मैं टंकोत्कीर्ण-परमानंद-ज्ञायक-एक स्वभाववाला हूँ। इसकारणसे सम्यग्दृष्टि सामान्यसे स्वस्वभाव और परस्वभावको इसप्रकार जानता है ऐसा कहा गया है।

कथं सामान्यं ? इति चेत् क्रोधोहं मानोहमित्यादि विवक्षा नास्तीति। तदपि कथमिति चेत्, "विवक्षाया अभावः सामान्यमिति वचनात्" एवं भेदभावनारूपेण ज्ञानवैराग्ययोः सामान्य-व्याख्यानमुख्यत्वेन गाथापञ्चकं गतं। इति ऊर्ध्वं गाथादशकपर्यंतं पुनरपि ज्ञानवैराग्यशक्त्योर्विशेष-विवरणं करोति ॥ २११ ॥

तद्यथा। रागी सम्यग्दृष्टिर्न भवतीति कथयति-

**परमाणुमित्तयं पि हु रागादीणं तु विज्जदे जस्स।**
**ण वि सो जाणदि अप्पाणयं तु सव्वागमधरो वि ॥ २१२ ॥**

॥ आ. ख्या. २०१ ॥

**अप्पाणमयाणंतो अणप्पयं चावि सो अयाणंतो।**
**कह होदि सम्मदिट्ठी जीवाजीवे अयाणंतो ॥ २१३ ॥**

॥ आ. ख्या. २०२ ॥

---

शंका- सामान्य याने कैसे ?

समाधान- "मैं क्रोध हूँ, मैं मान हूँ," इत्यादि विशेषकी (पर्यायकी) विवक्षा नहीं है।

शंका- वह भी कैसे ?

समाधान- "विवक्षाके अभावको सामान्य कहते हैं" ऐसा वचन है। इसप्रकार भेदभावनारूपसे ज्ञान और वैराग्य के बारेमें सामान्य व्याख्यान की मुख्यतासे ५ गाथायें समाप्त हुयी।

इसके आगे फिरसे १० गाथाओंतक ज्ञानवैराग्य की शक्तियोंका विशेष विवरण करते हैं ॥ २११ ॥

रागी जीव ( मिथ्यात्वअनंतानुबंधीजनित राग करनेवाला जीव ) सम्यग्दृष्टि नहीं होता है ऐसा कहते हैं-

**गाथार्थ**- [ **हु** ] वास्तवमें [ **जस्स** ] जिस जीवके [ **रागादीणं तु परमाणुमित्तयं पि** ] परमाणुमात्र-लेशमात्र भी रागादिक [ **विज्जदे** ] वर्तता है [ **सो** ] वह जीव [ **सव्वागमधरो वि** ] भले ही सर्व आगमका धारी ( समस्त आगमोंको पढा हुआ ) हो तथापि [ **अप्पाणयं तु** ] आत्माको [ **ण वि जाणदि** ] नहीं जानता [ **च** ] और [ **अप्पाणं** ] आत्माको [ **अयाणंतो** ] न जानता हुआ [ **सो** ] वह [ **अणप्पयं वि** ] अनात्माको ( परको ) भी [ **अयाणंतो** ] नहीं जानता [ **जीवाजीवे** ] इसप्रकार जो जीव और अजीवको [ **अयाणंतो** ] नहीं जानता वह [ **सम्मदिट्ठी** ] सम्यग्दृष्टि [ **कह होदि** ] कैसे हो सकता है ?

**परमाणुमित्तयं पि य रागादीणं तु विज्जदे जस्स** परमाणुमात्रमपि रागादीनां तु विद्यते यस्य हृदये हु स्फुटं **ण वि सो जाणदि अप्पाणयं तु सव्वागमधरो वि** स तु परमात्मतत्त्वज्ञानाभावात् शुद्धबुद्धैकस्वभावं परमात्मानं न जानाति, नानुभवति। कथंभूतोऽपि? सर्वागमधरोऽपि सिद्धांतसिंधुपारगोऽपि। **अप्पाणमयाणंतो अणप्पयं चेव सो अयाणंतो** स्वसंवेदनज्ञानबलेन सहजानंदैकस्वभावं शुद्धात्मानमजानन्, तथैवाभावयंश्च शुद्धात्मनो भिन्नं रागादिरूपमनात्मानं चाजानन् **कह होदि सम्मदिट्ठी जीवाजीवे अयाणंतो** स पुरुषो जीवाजीवस्वरूपमजानन् सन् कथं भवति सम्यग्दृष्टिः? न कथमपीति। किंच रागी सम्यग्दृष्टिर्न भवतीति भणितं भवद्भिः। तर्हि चतुर्थपंचमगुणस्थानवर्तिनः तीर्थंकरकुमारभरतसगररामपांडवादयः सम्यग्दृष्टयो न भवन्ति? इति। तन्न, मिथ्यादृष्ट्यपेक्षया त्रिचत्वारिंशत्प्रकृतीनां बंधाभावात् सरागसम्यग्दृष्टयो भवन्ति। कथं इति चेत्, चतुर्थगुणस्थानवर्तिनां जीवानां अनंतानुबंधिक्रोधमानमायालोभमिथ्यात्वोदयजनितानां पाषाणरेखादिसमानानां

---

**टीकार्थ**– परमाणुमात्र भी रागका सद्भाव जिसके हृदयमें स्पष्ट है ( ध्रुवस्वभावमें यदि परमाणुमात्र भी राग माना जाय तो ) वह परमात्मतत्त्वज्ञानसे रहित होनेसे शुद्धबुद्ध-एक-स्वभावमय परमात्माको नहीं जानता है ( याने ) अनुभव नहीं करता है।

शंका– कैसा होता हुआ भी वह निज परमात्माको नहीं अनुभवता है?

समाधान– सब आगमका पाठी होते हुये भी वह निज शुद्धात्माको नहीं जानता है नहीं अनुभवता है।

स्वसंवेदनज्ञानबल से ( शुद्धात्मानुभूति से ) सहजानंद–एक–स्वभावमय शुद्धात्माको नहीं जाननेवाला तथा उसी प्रकार न अनुभव करनेवाला शुद्धात्मासे भिन्न रागादिरूप अनात्माको न जाननेवाला वह पुरुष जीवस्वभाव और अजीवस्वरूपको न जाननेवाला होनेसे कैसे सम्यग्दृष्टि हो सकता हैं?

अर्थात वस्तुस्वरूपको न जाननेवाला कभी भी सम्यग्दृष्टि ( शुद्धात्मानुभूतिवाला ) नहीं होता है।

शंका– यदि रागी जीव सम्यग्दृष्टि ( शुद्धात्मानुभूतिवाले ) नहीं होते हैं। ऐसा कहते हो तो चतुर्थपंचमगुणस्थानवर्ती तीर्थंकर, भरत, सगर, राम और पांडव कुमार अवस्थामें सम्यग्दृष्टि (शुद्धात्मानुभूतिवाले) नहीं होते हैं?

समाधान– आप कहते हैं वैसा नहीं है याने चतुर्थपंचमगुणस्थानवर्ती जीव सम्यग्दृष्टि ( शुद्धात्मानुभूतिवाले ) है। क्योंकि मिथ्यादृष्टिकी अपेक्षासे ४३ प्रकृतिके बंधका अभाव होनेसे सराग सम्यग्दृष्टि ( चतुर्थगुणस्थानवाले ) होते हैं।

वे सम्यग्दृष्टि (शुद्धात्मानुभूतिवाले) कैसे है ऐसी शंका होगी तो– चतुर्थगुणस्थानवर्ती जीवोंको अनंतानुबंधिक्रोधमानमायालोभमिथ्यात्वके उदयमें होनेवाले पाषाणरेखादि के समान रागादिका अभाव होनेसे वे चतुर्थगुणस्थानवर्ती जीव सम्यग्दृष्टि, शुद्धात्मानुभूतिवाले होते हैं।

रागादीनामभावात्। पंचमगुणस्थानवर्तिनां पुनर्जीवानां अप्रत्याख्यानक्रोधमानमायालोभोदय-जनितानां भूमिरेखादिसमानानां, रागादीनामभावात् इति पूर्वमेव भणितमास्ते। अत्र तु ग्रंथे पंचमगुणस्थानादुपरितनगुणस्थानवर्तिनां वीतरागसम्यग्दृष्टीनां मुख्यवृत्त्या ग्रहणं, सरागसम्यग्दृष्टीनां गौणवृत्त्येति व्याख्यानं सम्यग्दृष्टिव्याख्यानकाले सर्वत्र तात्पर्येण ज्ञातव्यम् ॥ २१२, २१३ ॥

अथ भाविनं भोगं ज्ञानी न कांक्षतीति कथयति–

**जो वेददि वेदिज्जदि समये समये विणस्सदे उहयं।**
**तं जाणगो दु णाणी उभयंपि ण कंखदि कयावि ॥ २१४ ॥**

॥ आ. ख्या. २१६ ॥

**जो वेददि वेदिज्जदि समये समये विणस्सदे उहयं** योऽसौ रागादिविकल्पः कर्ता वेदयत्यनुभवति यस्तु सातोदयः कर्मतापन्नं वेद्यते तेन रागादिविकल्पेन, अनुभूयते। तदुभयमपि अर्थपर्यायापेक्षया समयं समयं प्रति विनश्वरं **तं जाणगो दु णाणी उभयंपि ण कंखदि कयावि** तदुभयमपि वेद्यवेदकरूपं वर्तमानं भाविनं च विनश्वरं जानन् सन् तत्त्वज्ञानी नाकांक्षति न वांछति कदाचिदपि ॥२१४॥

---

और पंचमगुणस्थानवर्ती जीवोंको अप्रत्याख्यानक्रोधमानमायालोभके उदयमें होनेवाले भूमिरेखादिसमान रागादिका अभाव होनेसे पंचमगुणस्थानवर्ती जीव सम्यग्दृष्टि, शुद्धात्मानुभूतिवाले हैं। ऐसा पहले भी कह दिया है।

इस ग्रंथमें पंचमगुणस्थानसे ऊपरके गुणस्थानवर्ती वीतराग सम्यग्दृष्टियोंका मुख्यवृत्तिसे और सराग सम्यग्दृष्टियोंका ( चतुर्थगुणस्थानवालोंका ) जघन्यसे ग्रहण करना, इसतरह सम्यग्दृष्टि के व्याख्यानकालमें सर्वत्र जानना योग्य है, **याने जाति अपेक्षासे चतुर्थगुणस्थानसहित ऊपरके** गुणस्थानवाले जीव सम्यग्दृष्टि ( शुद्धात्मानुभूतिवाले ) हैं, ऐसा जानना योग्य है ॥ २१२, २१३ ॥

अब, सम्यग्ज्ञानी आगामी भोगोंकी इच्छा नहीं करता है, ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जो** ] जो [ **वेददि** ] ( अनुभव करता है ऐसा ) अनुभव करनेवाला भाव अर्थात् वेदक भाव और जो [ **वेदिज्जदि** ] जो अनुभव किया जाता है– ऐसा वेद्यभाव [ **उहयं** ] ये दोनों भाव अर्थपर्यायकी अपेक्षा [ **समये समये** ] समय समयमें [ **विणस्सदे** ] नष्ट हो जाते हैं [ **तं** ] इसलिये [ **णाणी** ] सम्यग्ज्ञानी [ **जाणगो दु** ] दोनों भावोंका ज्ञायक ही है [ **उभयं पि** ] इन दोनों भावोंकी भी [ **कयावि** ] कदापि [ **ण कंखदि** ] आकांक्षा नहीं करता है।

**टीकार्थ–** जो कोई रागादिविकल्प है वह वेदन करनेवाला, अनुभव करनेवाला कर्ता है और जो साताके उदयमें प्राप्त होनेवाला भाव रागादिविकल्पसे अनुभव किया जाता है, वे दोनों भी अर्थपर्यायकी अपेक्षा से अपने अपने समयमें और आगामी कालमें उन दोनों वेद्यवेदकभावोंको नश्वर जानकर सम्यग्ज्ञानी ( चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती ) जीव उनकी वांछा अथवा कांक्षा कदापि नहीं करता है ॥ २१४ ॥

अथ, तथैवापध्यानरूपाणि निष्प्रयोजनवंधनिमित्तानि शरीरविषये भोगनिमित्तानि च रागाद्यध्यवसानानि परमात्मतत्त्ववेदी न वांछति, इति प्रतिपादयति–

**वंधुवभोगणिमित्तं अज्झवसाणोदएसु णाणिस्स ।**
**संसारदेहविसएसु णेव उप्पज्जदे रागो ॥ २१५ ॥**

॥ आ. ख्या. २१७ ॥

**वंधुवभोगणिमित्तं अज्झवसाणोदएसु णाणिस्स णेव उप्पज्जदे रागो** स्वसंवेदनज्ञानिनो जीवस्य रागाद्युदयरूपेषु अध्यवसानेषु वंधनिमित्तं भोगनिमित्तं वा नैवोत्पद्यते रागः । कथंभूतेष्वध्यवसानेषु? **संसारदेहविसएसु** निष्प्रयोजनवंधनिमित्तेषु संसारविषयेषु भोगनिमित्तेषु देहविषयेषु वा । इदमत्र तात्पर्यं भोगनिमित्तं स्तोकमेव पापं करोत्ययं जीवः । निष्प्रयोजनापध्यानेन वहुतरं करोति शालिमत्स्यवत् । तथा चोक्तमपध्यानलक्षणं– 'वंधवंधच्छेदादेर्द्वेषाद्रागाच्च परकलत्रादेः आध्यानमपध्यानं शासति जिनशासने विशदाः ॥१॥' इति अपध्यानेन कर्म वध्नाति तदप्युक्तमास्ते "संकल्पकल्पतरूसंश्रयणात्त्वदीयं चेतो निमज्जति मनोरथसागरेऽस्मिन् । तत्रार्थतस्तव चकास्ति न

---

अव उसी तरह अपध्यानरूप, निष्प्रयोजन वंधको कारण होनेवाले और शरीरके वारेमें भोगका कारण होनेवाले रागादि अध्यवसान भावोंको परमात्मतत्त्ववेदी (स्वानुभूतिवाला) जीव नहीं चाहता है, इसका प्रतिपादन करते है ।

**गाथार्थ–** [**वंधुवभोगणिमित्तं**] वंध और उपभोग के निमित्त जो [**अज्झवसाणोदएसु**] अध्यवसान के उदय हैं वे [**संसारदेहविसएसु**] संसारविषयक और देहविषयक हैं उनमें [**णाणिस्स**] ज्ञानीको– चतुर्थादिगुणस्थानवर्तीको [**रागो**] राग [**णेव उप्पज्जदे**] ही नहीं उत्पन्न होता ।

**टीकार्थ–** स्वसंवेदनज्ञानी (स्वानुभूतिवाले) जीवको रागादि उदयरूप अध्यवसानोंमें वंधनिमित्तरूप अथवा भोगनिमित्तरूप राग उत्पन्न ही नहीं होता है ।

शंका– किसप्रकारके अध्यवसानोंमें चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती जीवको राग उत्पन्न नहीं होता है ?

समाधान– निष्प्रयोजन वंध के निमित्तोंमें–संसारके विषयोंमें अथवा भोगनिमित्तोंमे अथवा देहके विषयोंमें चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती स्वानुभूतिवाले जीवको राग उत्पन्न नहीं होता है ।

इसका तात्पर्य यह है कि, यह जीव भोगनिमित्त थोडे ही पाप करता है । तंदुलमत्स्यके समान यह अज्ञानी–मिथ्यात्वी जीव निष्प्रयोजनरूप अपध्यानसे वहुत पाप करता है । उसीप्रकार आगम में अपध्यानका लक्षण कहा है कि, "वंध" इत्यादि का

अर्थ– किसी प्रकारके द्वेषसे अथवा रागसे दूसरोंके स्त्री पुत्रादिकका वांधना, मार डालना, छेदना आदिका चितन करना, उसको जिनशासनमें ज्ञानी लोगोंने अपध्यान कहा है । इस अपध्यानसे कर्मका वंध करता है । और भी जिनागममें कहा है कि "संकल्पादि" अर्थात् (१)– अनेक प्रकारके संकल्पविकल्पोंका आश्रय करनेसे तेरा चित्त इच्छारूपी सागरमें निमग्न रहता है

किंचनापि पक्षः परं भवसि कल्मषसंश्रयस्य ॥ १ ॥ दौर्विध्यदग्धमनसोऽन्तरुपात्तभुक्तेश्चित्तं यथोल्लसति ते स्फुरितान्तरंगम् । धाम्नि स्फुरेद्यदि तथा परमात्मसंज्ञे कौतुस्कुती तव भवेद्विफला प्रसूतिः ॥ २ ॥ आचारशास्त्रे भणितं—

"कंखदि कलुसिदभूदो तु कामभोगेहिं मुच्छिदो संतो । णय भुंजंतो भोगे बंधदि भावेण कम्माणि ॥"

इति ज्ञात्वा, अपध्यानं त्यक्त्वा च शुद्धात्मस्वरूपे स्थातव्यमिति भावार्थः ॥ २१५ ॥

अथ मिथ्यात्वरागादिरूपमपध्यानं मम परिग्रहो न भवति, इति पुनरपि भेदज्ञानशक्तिं वैराग्यशक्तिं च प्रकटयति—

**मज्झं परिग्गहो जदि तदो अहमजीवदं तु गच्छेज्ज ।**
**णादेव अहं जह्मा तह्मा ण परिग्गहो मज्झ ॥ २१६ ॥**

॥ आ. ख्या. २०८ ॥

**मज्झं परिग्गहो जदि तदो अहमजीवदं तु गच्छेज्ज** सहजशुद्धकेवलज्ञानदर्शनस्वभावस्य मम यदि मिथ्यात्वरागादिकं परद्रव्यं परिग्रहो भवति ततोऽहमजीवत्वं जडत्वं गच्छामि । न चाहं अजीवो भवामि । **णादेव अहं जह्मा तह्मा ण परिग्गहो मज्झ** परमात्मज्ञानपदमेवाहं यस्मात्ततः परद्रव्यं मम परिग्रहो न भवतीत्यर्थः ॥ २१६ ॥

---

उससे तेरा कोअी भी कार्य ( प्रयोजन ) सिद्ध नहीं होता है लेकिन पापका संचय होता है । "**दौर्विध्यादि**" अर्थात् दुर्भाग्यसे भोगोंके विषयमें लालायित होकर तेरा चित्त जैसे दौड़धूप करता है वैसेही यदि अपने परमात्मस्वभावमें लग जायेगा तो तेरे यह विकल्पमय संसारकी विफलता प्रगट होगी ( याने तेरा संसार नष्ट होगा ) ।

इसी प्रकार आचारशास्त्रमें लिखा है "**कंखदि इत्यादि**" अर्थात् इन दुष्ट काम भोगों की वासनाओंमें फंसा हुआ मनुष्यका मलिन चित्त नानाप्रकारकी इच्छायें करता है, उससे भोगोंको न भोगता हुआ भी अपने इस दुर्भावके द्वारा कर्मबंध करता है ऐसा जानकर और अपध्यानका त्यागकर शुद्धात्मस्वभावका ध्यान करना चाहिये ऐसा भावार्थ है ॥ २१५ ॥

अब, मिथ्यात्वरागादिरूप अपध्यान मेरा परिग्रह नहीं है, इसतरह फिरसे भेदज्ञानशक्ति और वैराग्यशक्तिको प्रकट करते हैं—

**गाथार्थ—** [ **जदि** ] यदि [ **परिग्गहो** ] परिग्रह-परद्रव्य [ **मज्झं** ] मेरा हो [ **तदो तु** ] तो [ **अहं** ] मैं [ **अजीवदं** ] अजीवत्व को [ **गच्छेज्ज** ] प्राप्त हो जाऊँ [ **जह्मा** ] जिसकारणसे [ **अहं** ] मैं [ **णादेव** ] ज्ञाता स्वभाववाला ही हूँ [ **तह्मा** ] इस कारण [ **परिग्गहो** ] परिग्रह [ **मज्झं ण** ] मेरा नहीं है ।

**टीकार्थ—** यदि सहजशुद्धकेवलज्ञानदर्शनस्वभाववाले मेरा मिथ्यात्वरागादिक परद्रव्य परिग्रह है तो मैं अजीवत्व-जडत्वको प्राप्त होता हूँ । लेकिन मैं अजीव नहीं हूँ । मैं परमात्मज्ञान-पदवाला हूँ, इसलिये परद्रव्य मेरा परिग्रह नहीं है, ऐसा भावार्थ है ॥ २१६ ॥

अथ किं तत् परमात्मपदमिति पृच्छति–

**आदह्मि दव्वभावे अथिरे मोत्तूण गिण्ह तव णियदं ।**
**थिरमेगमिमं भावं उपलब्भंतं सहावेण ॥ २१७ ॥**

॥ आ. ख्या. २०३ ॥

**आदह्मि दव्वभावे अथिरे मोत्तूण** आत्मद्रव्येऽधिकरणभूते, द्रव्यकर्माणि भावकर्माणि च यानि तिष्ठंति तानि विनश्वराणि, इति विज्ञाय मुक्त्वा **गिण्ह** हे भव्य ! गृहाण स्वीकुरु । कं ? कर्मतापन्नं **तव णियदं थिरमेगमिमं भावं उपलब्भंतं सहावेण** भावं आत्मपदार्थं कथंभूतं ? तव संबंधि स्वरूपं । नियतं निश्चितं । पुनरपि कथंभूतं ? थिरं स्थिरं, अविनश्वरं । एकं असहायं । इमं प्रत्यक्षीभूतं । पुनरपि किं विशिष्टं ? उपलभ्यमानमनुभूयमानं । केन कृत्वा ? परमात्मसुखसंवित्तिरूपस्वसंवेदनज्ञानस्वभावेनेति ॥ २१७ ॥

अथ ज्ञानी परद्रव्यं न गृहणातीति भेदभावनां प्रतिपादयति–

**को णाम भणिज्ज बुहो परदव्वं मम इमं हवदि दव्वं ।**
**अप्पाणमप्पणो परिग्गहं तु णियदं वियाणंतो ॥ २१८ ॥**

॥ आ. ख्या. २०७ ॥

---

अब, वह परमात्मपद क्या है ? ऐसा पूछते हैं, तब उसका उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ–** [ **अथिरे दव्वभावे** ] अनित्य द्रव्यभावरूप सभी भावोंको [ **मोत्तूण** ] छोडकर [ **आदह्मि** ] आत्मामें [ **तव** ] तेरा [ **णियदं** ] निश्चितस्वभाव [ **थिरमेगं** ] स्थिर एक [ **सहावेण** ] स्वभावसे ही [ **उपलब्भंतं** ] ग्रहण करने योग्य [ **इमं** ] इस प्रत्यक्ष अनुभवगोचर [ **भावं** ] चैतन्यस्वभावको [ **गिण्ह** ] तू ग्रहण कर ( अनुभव कर ) ।

**टीकार्थ–** आत्मद्रव्यके अधिकरणभूतमें जो द्रव्यकर्म और भावकर्म हैं। वे नश्वर–अनित्य हैं, ऐसा जानकर उन्हें छोड देते हुये हे भव्य ! अपने नियत आत्मस्वभावको ग्रहण कर ।

शंका– वह नियत आत्मस्वभाव और कैसा है ?

समाधान– वह नियत आत्मस्वभाव स्थिर-अविनश्वर, एक-असहाय ( स्वतंत्र ), प्रत्यक्षीभूत है ।

शंका– और भी क्या विशेषता है ?

समाधान– परमात्मसुखसंवित्तिरूपस्वसंवेदनज्ञानस्वभावसे प्रत्यक्ष उपलब्ध होनेवाला= प्रत्यक्ष अनुभूतिमें आनेवाला वह अविनश्वर, नियत, स्थिर आत्मस्वभाव है ॥ २१७ ॥

अब, सम्यग्ज्ञानी ( चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती जीव ) परद्रव्यको ग्रहण नहीं करता है, इस भेदभावनाको कहते हैं–

**गाथार्थ–** [**अप्पाणं**] अपनी आत्माको ही [**णियदं**] निश्चितरूपसे [**अप्पणो**] अपना [ **परिग्गहं तु** ] परिग्रह [ **वियाणंतो** ] जानते-अनुभवते हुये [**को णाम बुहो** ] कौन ज्ञानी पुरुष [ **भणिज्ज** ] कहेगा कि [ **इदं परदव्वं** ] यह परद्रव्य [ **मम दव्वं** ] मेरा द्रव्य [ **हवदि** ] है ।

नज्ञानप्रभावी मंतव्यो ज्ञातव्यः। तस्य चाप्रभावनाकृतो नास्ति बंधः, किं तु पूर्वसंचितकर्मणो निश्चितं निर्जरैव भवति। एवं संवरपूर्विकाया भावनिर्जराया उपादानकारणभूतानां शुद्धात्मभावनारूपाणां शुद्धनयमाश्रित्य निश्शंकाद्यष्टगुणानां व्याख्यानमुख्यत्वेन गाथानवकं गतं। इदं तु निश्शंकाद्यष्टगुणव्याख्यानं निश्चयनयमुख्यत्वेन व्याख्यातं। निश्चयरत्नत्रयसाधके व्यवहाररत्नत्रयेऽपि स्थितस्य सरागसम्यग्दृष्टेरप्यंजनचौरादिकथारूपेण व्यवहारनयेन यथासंभवं योजनीयं। निश्चयं व्याख्याय पुनरपि किमर्थं व्यवहारनयव्याख्यानं ? इति चेन्नैवं। अग्निसुवर्णपाषाणयोरिव निश्चयव्यवहारनययोः परस्परसाध्यसाधकभावदर्शनार्थमिति। तथा चोक्तं–

---

चाहिये। उसको अप्रभावनाकृत बंध नहीं है, किन्तु पूर्वसंचितकर्मोंकी निश्चित निर्जरा ही होती है।

इसप्रकार संवरपूर्वक भावनिर्जराके उपादानकारणभूत शुद्धात्मानुभवरूप शुद्धनयका आश्रय करके निःशंकादि आठ गुणोंका व्याख्यान करनेकी मुख्यतासे नौ गाथायें पूर्ण हुअी। यहां निश्चयनयकी मुख्यतासे निःशंकादि आठ गुणोंका कथन हुआ।

निश्चयरत्नत्रयके साधकरूप व्यवहाररत्नत्रयमें रहनेवाले सराग सम्यक्त्वी अंजनचोर आदिकी कथा व्यवहारनयसे यथासंभव समझ लेना चाहिए। ( व्यवहारनयसे कथन की हुअी अंजनचोरादिक की कथा अभूतार्थ है क्योंकि वह व्यवहारनयका कथन है और निश्चयनय भूतार्थ है। )

शंका– आपने निश्चयनयका व्याख्यान किसलिए किया है ? ( अर्थात् वह कुछ अर्थ नहीं रखता है ? । )

समाधान– ऐसा नही कहना चाहिए। अर्थात् निश्चयनयके कथनके बाद व्यवहारनयके व्याख्यानमें कुछ अर्थ नहीं है, ऐसा नहीं है। यहां निश्चयनयका और व्यवहारनयका परस्पर संबंध क्या है यह दिखानेके लिये दोनो नयोंका कथन किया है। निश्चयनय ही भूतार्थ है और व्यवहारनय अभूतार्थ है। शुद्धात्मानुभव ही उपादेय है। जैसे अग्नि और सुवर्णपाषाण ( अशुद्ध सुवर्ण) इनका उपचारसे परस्पर साध्यसाधक संबंध है अर्थात् व्यवहारनयसे अशुद्ध सुवर्णको अग्निसे तपानेसे शुद्ध सुवर्ण होता है, ऐसा कहा जाता है। वैसे व्यवहारनयसे ( देखो गाथा नं. १२३ से १२५- ता. वृ. की टीकामें ) ऐसा कहा जाता है कि, व्यवहारनय साधक और निश्चयनय साध्य है। याने परस्पर साध्यसाधक भाव दिखानेके लिये दोनों नयोंका कथन किया है लेकिन स्वानुभूतिके लिये निश्चयनय ही प्रयोजनवान् है। जैसे कहा गया है कि,

" जइ जिणसमइं पउंजह " इत्यादि अर्थात् यदि जिनागममें प्रवेश करना चाहते हो तो व्यवहारनय और निश्चयनयको मत छोडो। एकके ( निश्चयनयके ) विना तीर्थका नाश होगा और दूसरेके ( व्यवहारनयके ) विना तत्त्वका नाश होगा। [ याने जिनागमको या द्रव्योंको समझ लेनेके लिये द्रव्यार्थिकनय और पर्यायार्थिकनय इन दोनोंका उपयोग करना चाहिये। द्रव्यार्थिकनयको न मानोगे और अकेले पर्यायार्थिकनयको मानोगे तो पर्यायका भी अभाव होगा और द्रव्यका भी अभाव होगा। इससे प्रत्यक्षसे विरोध प्राप्त होगा। और यदि द्रव्यार्थिकनयको

जइ जिणसमई पउंजह ता मा ववहारणिच्छए मुचह ।
एक्केण विणा छिज्जइ तित्थं अण्णेण पुण तच्चं ।। इति

किंच– संवरपूर्विका निर्जरा या व्याख्याता सा सम्यग्दृष्टेर्जीवस्य शुद्धात्मसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुष्ठानरूपे मुख्यवृत्त्या निश्चयरत्नत्रये सति भवति, स च निश्चयरत्नत्रयलाभो, वीतरागधर्मध्यान शुक्लध्यानरूपे शुभाशुभबहिर्द्रव्यनिरालंबने निर्विकल्पसमाधौ सति भवति, स च समाधिरतीव दुर्लभः । कस्मात् ? इति चेद्, एकेंद्रियविकलेंद्रियपंचेन्द्रियसंज्ञिपर्याप्तमनुष्यदेशकुलरूपेंद्रियपटुत्व-

---

मानोगे और पर्यायार्थिक नयको न मानोगे तो नित्यका भी अभाव होनेका प्रसंग आयेगा और प्रत्यक्ष वस्तुस्थितिसे विरोध प्राप्त होगा । इसलिये द्रव्यको आगमभाषासे समझनेके लिये द्रव्यार्थिकनय और पर्यायार्थिक इन दोनों नयोंको मत छोडो । और इस आगमभाषाको समझनेके बाद अध्यात्मभाषा भी समझ लेना चाहिये क्योंकि पारमार्थिक वस्तुस्वरूप समझनेसे शांतता प्राप्त होगी । अष्टसहस्री पृष्ठ २७ पर कहा है कि, " निर्विशेषं हि सामान्यं भवेच्छशविषाणवत् । सामान्यरहितत्वाच्च विशेषस्तद्वदेव हि ।। " अर्थात् विशेषके विना सामान्य खरगोशके सींगके समान है याने सामान्यका अभाव होगा और सामान्यके विना विशेषका अभाव होगा । तो शुद्धात्मानुभव प्राप्त करनेके लिये एकाकार, अखंड, अभेद, परमशुद्धनिश्चयनयके आलंबनके विना 'तीर्थका' याने मोक्षमार्गका नाश होगा । अर्थात् शुद्धोपयोगके विना मोक्षमार्ग शुरू नहीं होता है, देखो कुंदकुंदभारती पृष्ठ नं. ३१९ वारसणुपेक्खा, गाथा–६४

सुद्धुवजोगेण पुणो धम्मं सुक्कं च होदि जीवस्स ।
तम्हा संवरहेदू झाणो त्ति विंचितए णिच्चं ।।

अर्थात् शुद्धोपयोगसे जीवके धर्मध्यान और शुक्लध्यान होते हैं इसलिये ध्यान संवरका कारण है, ऐसा निरंतर विचार करना चाहिये ।

और दूसरेको याने भेदको, उपचारको, पर्यायको, अनेक वर्णमालावाले व्यवहारनयको, नहीं मानोगे तो द्रव्य का नाश होगा । पर्यायमें होनेवाले अशुद्ध और शुद्ध अवस्थाको नहीं मानोगे तो साध्य-द्रव्यका नाश होगा । याने वस्तु व्यवस्था न मानोगे तो आत्मिक शांतता प्राप्त नहीं होगी । इसलिये निश्चयनय न मानोगे तो पर्यायका भी लोप होगा और मोक्षमार्गका याने तीर्थका लोप होगा । इसलिये अध्यात्मभाषासे एकाकार अखंड अभेद निश्चयनय ही भूतार्थ है और व्यवहारनय अभूतार्थ है । ]

इसी बातको श्री जयसेनाचार्यजी कहते हैं कि,

जो संवरपूर्वक निर्जराका कथन किया हैं, वह मुख्यवृत्तिसे ( पारमार्थिक दृष्टिसे ) सम्यग्दृष्टि जीवको शुद्धात्मसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुष्ठानरूप निश्चयरत्नत्रय ( स्वानुभव ) से ही होती है और वह स्वानुभव ही निश्चयरत्नत्रयका लाभ है, वह स्वानुभव ही वीतरागधर्मध्यान-शुक्लध्यानमें अर्थात् शुभाशुभबाह्यद्रव्यके आलंबनसे रहित ऐसे निर्विकल्पसमाधिमें होता है ।

निर्व्याध्यायुष्कवरबुद्धिसद्धर्मश्रवणग्रहणधारणश्रद्धानसंयमविषयसुखव्यावर्तनक्रोधादिकषायनिवर्तन-तपोभावनासमाधिमरणानि परम्परादुर्लभानि यतः । तदपि कस्मात् ? तत्प्रतिपक्षभूतानां मिथ्यात्वविषयकषायख्यातिपूजालाभभोगाकांक्षारूपनिदानबंधादिविभावपरिणामानां प्रबलत्वात् इति दुर्लभपरंपरां ज्ञात्वा सर्वतात्पर्येण समाधौ प्रमादो न कर्तव्यः । तदप्युक्तं-

इत्यतिदुर्लभरूपां बोधिं लब्ध्वा यदि प्रमादी स्यात् ।
संसृतिभीमारण्ये भ्रमति वराको नरः सुचिरं ॥ इति

तत्रैवं सति शृंगाररहितपात्रवत् शांतरसरूपेण निर्जरा निष्क्रांता ॥ २५२ ॥

इति श्रीजयसेनाचार्यकृतायां समयसारव्याख्यायां शुद्धात्मानुभूतिलक्षणायां तात्पर्यवृत्तौ गाथाचतुष्टयं पीठिकारूपेण, गाथापंचकं ज्ञानवैराग्यशक्त्योः सामान्यविवरणरूपेण, गाथादशकं निश्शंकाद्यष्टगुणकथनरूपेण चेति समुदायेन पंचाशद्गाथाभिः षड्भिरंतराधिकारैः सप्तमो निर्जराधिकारः समाप्तः ॥ ७ ॥

---

और वह स्वानुभव याने समाधि अतीव दुर्लभ है क्योंकि एकेंद्रिय, विकलेंद्रिय, पंचेंद्रिय-संज्ञीपर्याप्त, मनुष्य, देश, कुल, रूप, इंद्रियपटुत्व, निर्व्याधि, आयुष्य, श्रेष्ठ बुद्धि, सद्धर्मका श्रवण, सद्धर्मका ग्रहण, सद्धर्मकी धारणा, सद्धर्मकी श्रद्धा, संयम, विषयसुखसे निवृत्ति, क्रोधादिकषायोंका निवर्तन ( वीतरागता ), तपोभावना और समाधिमरण क्रमसे ये पद दुर्लभ दुर्लभतर है ।

और सद्धर्मके प्रतिपक्षभूत मिथ्यात्व, विषय, कषाय, ख्याति, पूजा, लाभ, भोगाकांक्षा-रूपनिदानबंधादिविभाव परिणाम ये सुलभ हैं इनकी प्रबलतासे एकेंद्रियसे लेकर आगे आगेके स्थानकी और समाधिमरण तकको दुर्लभ परंपरा जानकर सभी प्रकारसे समाधिमें (स्वानुभूतिमें) प्रमाद नहीं करना चाहिये । एक स्वानुभव ही श्रेष्ठतम है, स्वानुभवमें रत रहना चाहिये । जैसा कि कहा गया है कि, 'इत्यतिदुर्लभरूपां बोधि लब्ध्वा' इत्यादि अर्थात् उपर्युक्त प्रकारसे अत्यंत दुर्लभ ऐसी स्वानुभूतिको प्राप्त करके भी यदि मनुष्य प्रमादी रहे, तो वह बिचारा इस भयंकर संसाररूपी वनमें बहुत काल तक भ्रमण करता रहेगा ।

इस प्रकार शृंगारहित पात्रके समान शांतरसरूपसे निर्जरा चली गयी ॥ २५२ ॥

इस प्रकार श्री जयसेनाचार्यजीकृत समयसारकी व्याख्यावाली-शुद्धात्मानुभूतिलक्षणवाली तात्पर्यवृत्तिमें- ४ गाथाएँ पीठिकारूप, ५ गाथाओंमें ज्ञानवैराग्यशक्तिका सामान्य कथन, १० गाथाओंमें उनका ही विशेष वर्णन, ८ गाथाओंमें ज्ञानगुणका सामान्य कथन, १४ गाथाओंमें ज्ञानगुणका ही विशेष कथन और ९ गाथाओंमें निःशंकादि आठ गुणोंका कथन, इस प्रकार समुदायरूप ५५ गाथाओंद्वारा, ६ अंतर अधिकारोंके द्वारा सातवां निर्जरा अधिकार पूर्ण हुआ ॥७॥

# अथ बंधाधिकारः ॥ ८ ॥

अथ प्रविशति बंधः। तत्र '**जह णाम को वि पुरिसो**' इत्यादि गाथामादिं कृत्वा पाठक्रमेण षट्पंचाशद्गाथापर्यंतं व्याख्यानं करोति। तासु षट्पंचाशद्गाथासु मध्ये प्रथमतस्तावद् बंधस्वरूपसूचनमुख्यत्वेन गाथादशकं। तदनंतरं निश्चयेन हिंसाहिंसाव्रताव्रतद्वयस्य लक्षणकथनरूपेण '**जो मण्णदि हिंसामि**' इत्यादि गाथासप्तकं। ततः परं बहिरंगद्रव्यहिंसा भवतु मा भवतु, निश्चयेन हिंसाध्यवसाय एव हिंसेति प्रतिपादनरूपेण '**जो मरदि**' इत्यादि गाथाषट्कं। अथानंतरं निश्चयरत्नत्रयलक्षणं यद् भेदविज्ञानं तस्माद्विलक्षणानि यानि व्रताव्रतानि तद्व्याख्यान-मुख्यत्वेन '**एवमलिए**' इत्यादि सूत्रभूतगाथाद्वयं। तदनंतरं तस्यैव भावपुण्यपापरूपव्रताव्रतस्य शुभाशुभबंधकारणभूतस्य परिणामव्याख्यानमुख्यत्वेन '**वत्थुं पडुच्च**' इत्यादि गाथात्रयोदश। एवं समुदायेन पंचदश। तदनंतरं निश्चये स्थित्वा व्यवहारो निषेध्यत इति कथनरूपेण '**ववहारणओ**' इत्यादि सूत्रषट्कं। अतः परं रागद्वेषरहितज्ञानिनां प्राशुकान्नपानाद्याहारो बंधकारणं न भवति इति पिंडशुद्धिव्याख्यानरूपेण '**आधाकम्मादीया**' इत्यादि सूत्रचतुष्टयं। तदनंतरं क्रोधादिकषायाः

---

अब बंध प्रवेश करता है। वहां '**जह णाम को वि पुरिसो**' इत्यादि गाथासे शुरू करके पाठक्रमसे ५६ गाथापर्यंत कथन करते हैं। उन ५६ गाथाओंमें पहले बंध के स्वरूपकी सूचना करनेकी मुख्यतासे १० गाथायें हैं। तदनंतर निश्चयनयसे हिंसा, अहिंसा, व्रत, अव्रत इनका लक्षण कहनेवाली '**जो मण्णदि हिंसामि**' इत्यादि ७ गाथायें हैं। इसके आगे बहिरंगद्रव्यहिंसा हो या न हो, निश्चयनयसे हिंसाका अध्यवसान भाव ही हिंसा है, इसका प्रतिपादन करनेवाली '**जो मरदि**' इत्यादि छह गाथायें हैं। इसके बाद निश्चयरत्नत्रयलक्षणवाला (स्वानुभववाला) जो भेदविज्ञान है उससे विलक्षणवाला जो व्रत, अव्रत हैं इस कथनकी मुख्यतासे '**एवमलिए**' इत्यादि सूत्रभूत दो गाथायें हैं। तदनंतर शुभाशुभ बंध के कारणभूत उस ही भावपुण्यपापरूपव्रताव्रत के परिणामका कथन करने की मुख्यतासे '**वत्थुं पडुच्च**' इत्यादि १३ गाथायें हैं। इस प्रकार समुदायसे १५ गाथायें हैं। तदनंतर निश्चयमें ठहरकर (स्वानुभव भूतार्थ होनेसे अथवा स्वानुभव की मुख्यतासे) व्यवहारका निषेध ही किया जाता है यह कथन करनेवाले '**ववहारणओ**' इत्यादि छह सूत्र हैं। इसके बाद, रागद्वेषरहित ज्ञानियोंको (स्वानुभूतिवाले जीवोंको) प्राशुक अन्नपान आदि आहार लेना बंधका कारण नहीं है, इसतरह पिंडशुद्धिका कथन करनेवाली '**आधाकम्मादीया**' इत्यादि चार गाथायें हैं। तदनंतर क्रोधादिकषाय (अध्यवसानभाव) कर्म बंध के निमित्त है, और उन क्रोधादिकषायों

कर्मबंधनिमित्तं भवंति तेषां च चेतनाचेतनबहिर्द्रव्यं निमित्तं भवतीति प्रतिपादनरूपेण 'जह फलिहमणि विसुद्धो' इत्यादि सूत्रपंचकं। तदनंतरमप्रतिक्रमणमप्रत्याख्यानं च बंधकारणं भवति न पुनः शुद्धात्मेति व्याख्यानमुख्यत्वेन 'अप्पडिकमणं' इत्यादि गाथात्रयं चेति समुदायेन षट्पंचाशद्गाथाभिरष्टांतराधिकारैः बंधाधिकारे समुदायपातनिका।

तद्यथा– वहिरात्मजीवसंबंधिनो बंधकारणभूतस्य श्रृङ्गारसहितपात्रस्थानीयस्य मिथ्याज्ञानस्य नाटकरूपेण प्रविशतः सतः शांतरसपरिणतं वीतरागसम्यक्त्वाविनाभूतं भेदज्ञानं प्रतिषेधं करोतीति उपदिशति–

जह णाम कोवि पुरिसो णेहभत्तो दु रेणुबहुलम्मि।
ठाणम्मि ठाइदूण य करेइ सत्थेहिं वायामं ॥ २५३ ॥
॥ आ. ख्या. २३७ ॥

छिददि भिददि य तहा तालीतलकयलिवंसपिंडीओ।
सच्चित्ताचित्ताणं करेइ दव्वाणमुवघायं ॥ २५४ ॥
॥ आ. ख्या. २३८ ॥

---

(अध्यवसानभावों) को चेतन-अचेतन बाह्यद्रव्य निमित्त है, इसका प्रतिपादन करनेवाली 'जह फलिहमणि विसुद्धो' इत्यादि पांच गाथायें हैं। तदनंतर अप्रतिक्रमण और अप्रत्याख्यान बंधका कारण है और शुद्धात्मा (शुद्धात्मानुभव) बंधका कारण नहीं हैं, इस कथनकी मुख्यतासे 'अप्पडिकमणं' इत्यादि तीन गाथायें हैं। इसतरह समुदायरूपसे ५६ गाथाओं की-आठ अंतर अधिकारों की बंधाधिकारमें यह समुदायपातनिका है।

अब, वहिरात्मजीव (मिथ्यात्वी) के बंधके कारणभूत मिथ्याज्ञान है, वह मिथ्याज्ञान श्रृंगारसहित पात्रके समान नाटकरूपसे प्रवेश कर रहा है, उसीसमय शांतरससे परिणत ऐसा जो वीतरागसम्यक्त्व के अविनाभूत रहनेवाला भेदज्ञान है, वह उस मिथ्याज्ञानका प्रतिषेध (विरोध) करता है, ऐसा उपदेश करते हैं–

**गाथार्थ–** [जह णाम] जिस प्रकार [कोवि पुरिसो] कोई पुरुष [णेहभत्तो दु] तेल लगाकर [य] और [रेणुबहुलम्मि] वहुत धूलवाले [ठाणम्मि] स्थानमें [ठाइदूण] रहकर [सत्थेहिं] शस्त्रोंसे [वायामं] व्यायाम [करेदि] करता है [तहा] तथा [तालीतलकयलिवंसपिंडीओ] ताड, तमाल, केला और वांसके पिंडको [छिददि भिददि य] छेदता है, भेदता है और [सच्चित्ताचित्ताणं दव्वाणं] सचित्त-अचित्त द्रव्योंका [उवघादं] उपघात [करेदि] करता है [णाणाविहेहिं करणेहिं] नाना प्रकारके करणोंके द्वारा [उवघादं] उपघात [कुव्वंतस्स तस्स] करते हुये उस पुरुषके [रयबंधो दु] धूलीका बंध [दु] वास्तवमें [किं पच्चयगो] किस कारणसे होता है [णिच्छयदो] निश्चयसे यह [चिंतिज्ज] विचार करो। [तम्हि णरे] उस मनुष्यके

उवघायं कुव्वंतस्स तस्स णाणाविहेहिं करणेहिं ।
णिच्छयदो चिंतिज्ज हु किं पच्चयगो दु रयवंधो ॥ २५५ ॥
॥ आ. ख्या. २३९ ॥

जो सो दु णेहभावो तह्मि णरे तेण तस्स रयवंधो ।
णिच्छयदो विण्णेयं ण कायचेट्ठाहिं सेसाहिं ॥ २५६ ॥
॥ आ. ख्या. २४० ॥

एवं मिच्छादिट्ठी वट्टन्तो बहुविहासु चिट्ठासु ।
रायाई उवओगो कुव्वंतो लिप्पइ रयेण ॥ २५७ ॥ (पंचकम्)
॥ आ. ख्या. २४१ ॥

**जह णाम को वि पुरिसो** इत्यादि व्याख्यानं क्रियते—यथा नाम स्फुटमहो वा कश्चित्पुरुषः स्नेहाभ्यक्तः सन् रजोवहुलस्थाने स्थित्वा शस्त्रैर्व्यायाममभ्यासं श्रमं करोति इति प्रथमगाथा गता। छिनत्ति भिनत्ति च तथा। कान्? तालतमालकदलीवंशाशोकसंज्ञान् वृक्षविशेषान् तत्संबंधिसचित्ताचित्तद्रव्याणामुपघातं च करोति इति द्वितीयगाथा गता। उपघातं कुर्वाणस्य तस्य नानाविधैर्वैशाखस्थानादिकरणविशेषैर्निश्चयतश्चित्यतां विचार्यतां किं प्रत्ययकः किं निमित्तकः तस्य रजोवंधः? इति पूर्वपक्षरूपेण गाथात्रयं गतं। अत्रोत्तरं— यः स्नेहभावस्तस्मिन्नरे स पूर्वोक्तस्तैलाभ्यंगरूपः तेन तस्य रजोवंधः इति निश्चयतो विज्ञेयं न कायादिव्यापारचेष्टाभिः

---

शरीरपर [**सो जो दु णेहभावो**] वह जो तेलकी चिकनाहट है [**तेण**] उससे [**तस्स**] उस मनुष्यके [**रयवंधो**] धूलीका वंध होता है [**सेसाहिं**] शेष [**कायचेट्ठाहिं**] काय की चेष्टाओंसे [**ण**] धूलीका बंध नहीं होता है यह [**णिच्छयदो विण्णेयं**] निश्चयसे जानना चाहिये। [**एवं**] इसी प्रकार [**बहुविहासु**] नाना प्रकारकी [**चिट्ठासु**] चेष्टाओंमें [**वट्टंतो**] प्रवर्तमान [**मिच्छादिट्ठी**] मिथ्यादृष्टि [**उवओगे**] उपयोगमें [**रायाई**] रागादिभावोंको [**कुव्वंतो**] करता हुआ [**रयेण**] कर्मरजसे [**लिप्पइ**] लिप्त होता है।

**टीकार्थ—** जैसे कोई पुरुष अपने शरीरमें तैल आदि पदार्थ लगाकर बहुत धूलवाले स्थानमें ठहरकर शस्त्रोंसे व्यायाम अथवा अभ्यास अथवा श्रम करता है। यह प्रथम गाथाका अर्थ है। वह पुरुष ताल, तमाल, केला, वाँस, अशोक आदि वृक्षोंको छेदता है, भेदता है तथा उनसे संवंध रखनेवाले सचित्त-अचित्त द्रव्योंका उपघात करता है। यह दूसरी गाथाका अर्थ हुआ। खुले मैदानमें नानाविध शस्त्रोंसे उपघात करनेवाले उस पुरुषको किस कारणसे किस निमित्तसे रजोवंध होता है,। इसका निश्चयसे विचार करो? इस पूर्वपक्षका कथन करनेवाली तीन गाथायें पूर्ण हुई। इसका उत्तर यह है कि, उस पुरुषके शरीरपर जो चिकनाहट है उससे धूलीका वंध हुआ है, शरीरकी क्रिया और शस्त्रादि शेषद्रव्योंके द्वारा धूली का वंध नहीं हुआ है, यह

शेषाभिरित्युत्तरगाथा । एवं सूत्रचतुष्टयेन प्रश्नोत्तररूपेण दृष्टांतो गतः । अथ दार्ष्टान्तमाह– **एवं मिच्छादिट्ठी वट्टन्तो बहुविहासु चेट्ठासु** एवं पूर्वोक्तदृष्टांतेन मिथ्यादृष्टिर्जीवः⊗ **रागादि उवओगे कुव्वंतो लिप्पदि रयेण** शुद्धात्मतत्त्वसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुचरणरूपाणां सम्यग्दर्शनज्ञान-चारित्राणामभावात् मिथ्यात्वरागाद्युपयोगान् परिणामान् कुर्वाणः सन् कर्मरजसा लिप्यते बध्यत इत्यर्थः । एवं यथा तैलम्रक्षितस्य रजोबंधो भवति⊙इति बंधकारणतात्पर्यकथनरूपेण सूत्रपंचकं गतं ॥ २५३, २५४, २५५, २५६, २५७ ॥

अथ गाथापंचकेन वीतरागसम्यग्दृष्टेर्बंधाभावं दर्शयति–

**जह पुण सो चेव णरो णेहे सव्वह्मि अवणिये संते ।**
**रेणुबहुलम्मि ठाणे करेदि सत्थेहिं वायामं ॥ २५८ ॥**

॥ आ. ख्या. २४२ ॥

**छिंददि भिंददि य तहा तालीतलकयलिवंसपिंडीओ ।**
**सच्चित्ताचित्ताणं करेदि दव्वाणमुवघादं ॥ २५९ ॥**

॥ आ. ख्या. २४३ ॥

---

निश्चयसे जानना चाहिये । इस प्रकार प्रश्नोत्तररूप दृष्टांत चार गाथाओंमे पूर्ण हुआ । अब दार्ष्टांत कहते हैं–

इस प्रकार पूर्वोक्त दृष्टांतके समान मिथ्यादृष्टि जीव विविध शरीरादि क्रियाओंमे प्रवर्तमान होनेसे उसको कर्मबंध नहीं होता है, लेकिन शुद्धात्मतत्त्वसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुचरणरूप ( अभेदरत्नत्रयरूप-स्वानुभूतिरूप ) सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्र के अभावसे अपने उपयोगको मिथ्यात्वरागादिपरिणामरूप करनेसे वह कर्मोंसे लिप्त होता है ।

इस प्रकार जैसे चिकनाहटसे रजोबंध ( धूलीबंध ) होता है, वैसे मिथ्यात्वरागादि-परिणत जीवको कर्मबंध होता है । इस प्रकार बंधका कारण कहनेके तात्पर्यसे पांच गाथायें पूर्ण हुओ ॥ २५३, २५४, २५५, २५६, २५७ ॥

अब पांच गाथाओंद्वारा वीतरागसम्यग्दृष्टि-स्वानुभूतिवाले ( चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती ) जीवको बंधका अभाव दिखाते हैं–

**गाथार्थ–** [**जह**] जिस प्रकार [**पुण**] पुनः [**सो चेव**] वही [**णरो**] पुरुष [**सव्वह्मि णेहे**] सभी चिकनाहटके [**अवणिदे संते**] दूर किये जानेपर [**रेणुबहुलम्मि**] बहुत धूलवाले [**ठाणे**] स्थान में [**सत्थेहिं**] शस्त्रोंसे [**वायामं**] व्यायाम [**करेदि**] करता है [**तहा य**] और [**तालीतलकयलिवंसपिंडीओ**] ताड, तमाल, कदली और बांसके पिंडको [**छिंददि भिंददि य**] छेदता भेदता है और [**सच्चित्ताचित्ताणं दव्वाणं**] सचित्त-अचित्त द्रव्योंका [**उवघादं**] उपघात [**करेदि**] करता है [**णाणाविहेहिं**] नाना प्रकारके [**करणेहिं**] करणोंसे [**उवघादं**] उपघात [**कुव्वंतस्स**] करते हुए [**तस्स**] उसके [**हु**] वास्तवमें [**किं पच्चयगो**] किस करणसे [**रयबंधो ण**] धूलीका बंध नही होता है [ **णिच्छयदो** ] इसका निश्चयसे [ **वितिज्ज** ] विचार करो ।

उवघादं कुव्वंतस्स तस्स णाणाविहेहिं करणेहिं ।
णिच्छयदो चिंतिज्ज हु किं पच्चयगो ण रयबंधो ॥ २६० ॥
॥ आ. ख्या. २४४ ॥

जो सो अणेहभावो तह्मि णरे तेण तस्सऽरयबंधो ।
णिच्छयदो विण्णेयं ण कायचेट्ठाहिं सेसाहिं ॥ २६१ ॥
॥ आ. ख्या. २४५ ॥

एवं सम्मादिट्ठी वट्टंतो बहुविहेसु जोगेसु ।
अकरंतो उवओगे रागाइ ण लिप्पइ रयेण ॥ २६२ ॥
॥ आ. ख्या. २४६ ॥

यथा स एव पूर्वोक्तो नरः स्नेहे सर्वस्मिन्नपनीते सति धूलिबहुलस्थाने स्थित्वा शस्त्रैर्व्यायाममभ्यासं श्रमं करोतीति प्रथमगाथा गता । छिनत्ति भिनत्ति च तथा, कान्? तालतमालकदलीवंशपिंडीसंज्ञान् । तत्संबंधिसचित्ताचित्तद्रव्याणामुपघातं च करोति इति द्वितीयगाथा गता । उपघातं कुर्वाणस्य तस्य नानाविधैर्वैशाखस्थानादिकरणविशेषैः, निश्चयतश्चित्यतां विचार्यतां किं प्रत्ययकः किं निमित्तकः तस्य रजोबंधो न भवति । एवं प्रश्नरूपेण गाथात्रयं गतं । अत्रोत्तरं– यः स्नेहभावस्तस्मिन्नरे स पूर्वोक्तस्तैलाभ्यंगरूपः तेन स तस्य रजोबंधः, इति निश्चयतो

---

[ तह्मि णरे ] उस मनुष्यके शरीरपर [ जो सो ] वह जो [ अणेहभावो ] चिकनाहट नहीं है [ तेण ] इस कारणसे [ तस्स ] उसको [ अरयबंधो ] धूलीका बंध नही होता है [ सेसाहिं कायचेट्ठाहिं ] शेष कायकी चेष्टाओंसे [ ण ] धूलीका बंध नही होता है [ णिच्छयदो ] यह निश्चयसे [ विण्णेयं ] जानना चाहिये । [ एवं ] इसी प्रकार [ सम्मादिट्ठी ] सम्यग्दृष्टि जीव [ बहुविहेसु ] नाना प्रकारके [ जोगेसु ] योगों में [ वट्टंतो ] प्रवृत्ति करते हुये [उवओगे] उपयोग में [ रागादी ] रागादी भावोंको [ अकरंतो ] नहीं करता है इसलिये वह [ रयेण ] कर्मरजसे [ ण लिप्पदि ] लिप्त नहीं होता है ।

टीकार्थ– जैसे पूर्वोक्त पुरुष शरीरसे सर्व चिकनाहटको दूर करके बहुत धूलीवाले स्थानमें ठहरकर शस्त्रोंसे व्यायाम–श्रम करता है । यह प्रथम गाथाका अर्थ हुआ । वह पुरुष ताल, तमाल केला, बांसके पिंड आदिको छेदता है, भेदता है । उसके संबंधी सचित्त, अचित्त द्रव्योंका उपघात करता है । यह दूसरी गाथाका अर्थ हुआ । नानाविध शस्त्रोंसे उपघात करनेवाले उस पुरुष को किस कारण से, किस निमित्त से रज का बंध नहीं होता है, यह निश्चयसे विचार करो । इस प्रश्नरूपसे तीन गाथायें पूर्ण हुई ।

इस का उत्तर देते है कि– उस पुरुष के शरीरपर जो चिकनाहट पहले क्षण में थी उससे उसको. धूलीबंध होता था, शरीरकी क्रियासे, शस्त्रोंसे धूलीबंध नहीं होता था । यह

विज्ञेयं। न कायादिव्यापारचेष्टाभिः शेषाभिः, तदभावात् तस्य बंधो नास्तीत्यभिप्रायः इत्युत्तरगाथा गता। एवं सूत्रचतुष्टयेन प्रश्नोत्तररूपेण दृष्टांतो गतः। अथ दार्ष्टांतमाह– **एवं सम्मादिट्ठी वट्टंतो बहुविहेसु जोगेसु** एवं पूर्वोक्तदृष्टांतेन सम्यग्दृष्टिर्जीवः विविधयोगेषु नानाप्रकारमनोवचनकायव्यापारेषु वर्तमानः। **अकरंतो उवओगे रागादी** निर्मलात्मतत्त्वसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुष्ठानरूपाणां सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणां सद्भावात् रागाद्युपयोगान् परिणामानकुर्वाणः सन् **णेव बज्झदि रयेण** कर्मरजसा न बध्यते। एवं तैलम्रक्षणाभावे यथा रजोबंधो न भवति तथा वीतरागसम्यग्दृष्टेर्जीवस्य रागाद्यभावाद् बंधो न भवति, इति बंधाभावकारणतात्पर्यकथनरूपेण गाथापंचकं गतं। किं च यथात्र पातनिकायां भणितं, संज्ञानिजीवस्य शांतरसे स्वामित्वमज्ञानिनस्तु श्रृङ्गाराद्यष्टरसानां स्वामित्वं, तथाध्यात्मविषये नाटकावतारप्रस्तावे नवरसानां स्वामित्वं ज्ञातव्यं। इति सूत्रदशकसमुदायेन प्रथमस्थलं गतं ॥ २५८, २५९, २६०, २६१, २६२ ॥

अथ वीतरागस्वस्वभावं मुक्त्वा हिंस्यहिंसकभावेन परिणमनमज्ञानिजीवलक्षणम्। तद्विपरीतं संज्ञानिलक्षणमिति प्रज्ञापयति–

---

निश्चय से जानना चाहिये। उस चिकनाहटका अभी अभाव होनेसे उसको अभी धूलीबंध नहीं होता है, यह अभिप्राय है।

इसका दार्ष्टांत कहते हैं कि– इसप्रकार पूर्वोक्त दृष्टांतसे सम्यग्दृष्टि जीव विविध योगोंमें–नानाप्रकारके मन वचन कायके क्रियामें प्रवृत्ति करता है तो भी निर्मल आत्मतत्त्व के सम्यक्श्रद्धान–ज्ञान–अनुष्ठानरूप (स्वानुभूतिरूप–अभेदरत्नत्रयरूप) सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रके सद्भावसे अपने उपयोग को मिथ्यात्व–रागादि परिणामरूप न करने से कर्मोंके द्वारा बंधा नहीं जाता है।

इस प्रकार जैसे चिकनाहट के अभावसे धूलीका बंध नहीं होता है, वैसे वीतराग-सम्यग्दृष्टि (स्वानुभूतिवाले–चतुर्थादिगुणस्थानवाले) जीवको रागादिका अभाव होनेसे बंध नहीं होता है।

इस प्रकार बंधके अभाव का कारण कहनेके तात्पर्यसे पांच गाथायें पूर्ण हुई।

और विशेष कहते हैं कि– यहाँ पातनिकामें कहा था कि यह नाटक है– तो यहाँ सम्यग्ज्ञानी जीवका शांतरस पर स्वामित्व है और अज्ञानीका शृंगारादि आठ रसोंका स्वामित्व है, इसप्रकार इस अध्यात्म विषयमें– अध्यात्मग्रंथमें– इस नाटकमें नवरसोंका स्वामित्व जानना चाहिए।

इस प्रकार प्रथमस्थलमें १० सूत्रोंका समूदाय पूर्ण हुआ ॥ २५८, २५९, २६०, २६१, २६२ ॥

अब अपने वीतराग स्वभावको (स्वानुभवको) छोडकर हिंस्य-हिंसक भावसे परिणमन करना अज्ञानी (मिथ्यात्वसासादानमिश्रगुणस्थानवर्ती) जीवका लक्षण है, उससे विपरीत (याने स्वस्वभावमें-स्वानुभवमें रहना) सम्यग्ज्ञानी (चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती) जीवका लक्षण है, ऐसा कहते हैं–

**जो मण्णदि हिंसामि य हिंसिज्जामि य परेहिं सत्तेहिं।**
**सो मूढो अण्णाणी णाणी एत्तो दु विवरीदो ॥ २६३ ॥**

॥ आ. ख्या. २४७ ॥

**जो मण्णदि हिंसामि य हिंसिज्जामि य परेहिं सत्तेहिं सो मूढो अण्णाणी** यो मन्यते जीवानहं हिनस्मि परैः सत्वैरहं हिंस्ये इति च योऽसौ परिणामः स निश्चितमज्ञानः स एव बंध हेतुः, स परिणामो यस्यास्ति स चाज्ञानी। **णाणी एत्तो दु विवरीदो** एतस्माद्विपरीतो यो जीवित–मरणलाभालाभसुखदुःखशत्रुमित्रनिंदाप्रशंसादिविकल्पविषये रागद्वेषरहितशुद्धात्मभावनासंजात–परमानन्दसुखास्वादरूपे वा भेदज्ञाने रतः स ज्ञानीत्यर्थः ॥ २६३ ॥

अथ कथमयमध्यवसायः पुनरज्ञानं ? इति चेत्–

**आउक्खयेण मरणं जीवाणं जिणवरेहिं पण्णत्तं।**
**आउं ण हरेसि तुमं कह ते मरणं कयं तेसिं ॥ २६४ ॥**

॥ आ. ख्या. २४८ ॥

---

**गाथार्थ–** [ **जो** ] जो पुरुष ऐसा [ **मण्णदि** ] मानता है कि [ **हिंसामि** ] मैं पर जीवको मारता हूँ [ **च** ] और [ **परेहिं य सत्तेहिं** ] दूसरें जीवोंके द्वारा अथवा शस्त्रोंद्वारा [ **हिंसिज्जामि** ] मैं मारा जाता हूँ [ **सो** ] वह पुरुष [ **मूढो अण्णाणी** ] मोही, अज्ञानी है [ **दु एत्तो** ] लेकिन जो इससे [ **विवरीदो** ] विपरीत है, वह [ **णाणी** ] ज्ञानी है।

**टीकार्थ–** जो मानता है कि 'मैं जीवोंको मारता हूँ, और दूसरे जीवोंके द्वारा मैं मारा जाता हूँ'। ऐसा जो परिणाम ( याने मान्यता ) है वह निश्चित अज्ञान है, वह ही बंधका कारण है और वह परिणाम जिसका है, वह अज्ञानी है। इससे विपरीत जो जीवितमरण, लाभ-अलाभ, सुखदुःख, शत्रुमित्र, निंद्राप्रशंसा आदि विकल्पके विषयमें रागद्वेषरहित है, अथवा शुद्धात्म-भावभासनासे उत्पन्न होनेवाले परमानन्द सुखके आस्वादरूप भेदज्ञानमें मग्न है वह ज्ञानी है ॥ २६३ ॥

तो फिर यह अध्यवसाय ही अज्ञान कैसे है? इसका उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जीवाणं** ] जीवोंका, [ **मरणं** ] मरण [ **आउक्खयेण** ] आयुकर्मके क्षयसे होता है ऐसा [ **जिणवरेहिं** ] जिनवरदेवोंने [ **पण्णत्तं** ] कहा हैं और [ **तुमं** ] तू [ **तेसिं आउं** ] उनके आयुको [ **ण हरसि** ] हरता नहीं है [ **ते** ] तो तूने [ **मरणं** ] उनका मरण [ **कह कयं** ] कैसे किया? [ **जीवाणं** ] जीवोंका [ **मरणं** ] मरण [ **आउक्खयेण** ] आयुकर्मके क्षय से होता है ऐसा [ **जिणवरेहिं पण्णत्तं** ] जिनवरोंने कहा हैं वे दूसरे जीव [ **तुहं** ] तेरा [ **आउं** ] आयुकर्म [ **ण हरंति** ] नहीं हरते हैं तव [ **तेहिं** ] उन्होंने [ **ते मरणं** ] तेरा मरण [ **कह कयं** ] कैसे किया?

आउक्खयेण मरणं जीवाणं जिणवरेहिं पण्णत्तं ।
आउं न हरंति तुहं कह ते मरणं कयं तेहिं ॥

॥ आ. ख्या. २४९ ॥

आउक्खयेण मरणं जीवाणं जिणवरेहिं पण्णत्तं आयु:क्षयेण मरणं जीवानां जिनवरैः प्रज्ञप्तं कथितं । आउं ण हरेसि तुमं कह ते मरणं कदं तेसिं तेषामायु:कर्म च न हरसि त्वं तस्यायुषः स्वोपभोगेनैव क्षीयमाणत्वात् कथं ते त्वया तेषां मरणं कृतमिति ॥ २६४ ॥

जो मण्णदि जीवेमि य जीविज्जामि य परेहिं सत्तेहिं ।
सो मूढो अण्णाणी णाणी एत्तो दु विवरीदो ॥

॥ आ. ख्या. २५० ॥

आऊदयेण जीवदि जीवो एवं भणंति सव्वण्हू ।
आउं च ण देसि तुमं कहं तए जीवियं कयं तेसिं ॥ २६५ ॥

॥ आ. ख्या. २५१ ॥

आऊदयेण जीवदि जीवो एवं भणंति सव्वण्हू ।
आउं च ण दिंति तुहं कहं णु ते जीविदं कयं तेहिं ॥

॥ आ. ख्या. २५२ ॥

---

टीकार्थ– आयुके क्षयसे जीवोंका मरण होता है, ऐसा जिनवरोंने कहा हैं और उनका आयुकर्म तूं नहीं हरता है, उसका आयुष्य उसके खुदके भोगनेसे ही नष्ट होनेसे तूने उनका मरण कैसे किया ? और उनके द्वारा तेरा मरण कैसे किया गया ? ॥ २६४ ॥

गाथार्थ– [ जो ] जो पुरुष [ मण्णदि ] ऐसा मानता है कि [ जीवेमि ] मैं परजीवोंको जिलाता हूँ [ य ] और [ य परेहिं सत्तेहिं ] परजीव अथवा दूसरी वस्तुयें [ जीविज्जामि ] मुझे जिलाते हैं [ सो ] वह पुरुष [ मूढो ] मोही है [ अण्णाणी ] अज्ञानी है [ दु ] और जो [ एत्तो ] इससे [ विवरीदो ] विपरीत है वह [ णाणी ] ज्ञानी है । [ जीवो ] जीव [ आउउदयेण ] आयुकर्मके उदयसे [ जीवदि ] जीता है [ एवं ] इस प्रकार [ सव्वण्हू ] सर्वज्ञदेव [ भणंति ] कहते हैं [ तुमं ] तू [ आउंच ] दूसरे को आयुकर्म [ ण देसि ] नहीं देता है तव [ तए ] तूने [ तेसिं ] दूसरे जीवोंको [ कहं ] कैसे [ जीविदं कयं ] जीवित किया ? [ जीवो ] जीव [ आउउदयेण ] आयुकर्मके उदयसे [ जीवदि ] जीता है [ एवं ] इसप्रकार [ सव्वण्हू ] सर्वज्ञदेव [ भणंति ] कहते हैं परजीव [ तुहं ] तुझे [ आउं ] आयुकर्म [ ण दिंति ] नहीं देते हैं [ णु ] तव [ तेहिं ] उन दूसरे जीवोंने [ ते ] तुझे [ जीविदं ] जीवित [ कहं ] कैसे [ कयं ] किया ?

**आउउदयेण जीवदि जीवो एवं भणंति सव्वण्हू** आयुरुदयेन जीवति जीव एवं भणंति सर्वज्ञाः। **आउं च ण देसि तुमं कहं तए जीविदं कदं तेसिं** आयुःकर्म च न ददासि त्वं तेषां जीवानां तस्यायुषः स्वकीयशुभाशुभपरिणामेनैव उपार्ज्यमाणत्वात्, कथं त्वया जीवितं कृतं? न कथमपि। किंच ज्ञानिना पुरुषेण स्वसंवित्तिलक्षणत्रिगुणत्रिगुप्तिसमाधौ स्थातव्यं तावत्। तदभावे चाशक्यानुष्ठानेन प्रमादेन अस्य मरणं करोमि, अस्य जीवितं करोमि, इति यदा विकल्पो भवति तदा मनसि चिंतयति अस्य शुभाशुभकर्मोदये सति, अहं निमित्तमात्रमेव जातः इति मत्वा मनसि रागद्वेषरूपोऽहंकारो न कर्तव्य इति भावार्थः ॥ २६५ ॥

अथ सुखदुःखमपि निश्चयेन स्वकर्मोदयवशाद् भवति, इत्युपदिशति–

**जो अप्पणा दु मण्णदि दुःखिदसुहिदे करेमि सत्ते त्ति ।**
**सो मूढो अण्णाणी णाणी एत्तो दु विवरीदो ॥ २६६ ॥**

॥ आ. ख्या. २५३ ॥

**जो अप्पणा दु मण्णदि दुःखिदसुहिदे करेमि सत्ते त्ति** यः कर्ता आत्मनः संबंधित्वेन मन्यते। किं? दुःखितसुखितान् सत्वान् करोम्यहं। **सो मूढो अण्णाणी णाणी एत्तो दु विवरीदो**

---

**टीकार्थ–** आयुकर्म के उदयसे जीव जीता है ऐसा सर्वज्ञ देव कहते हैं, तो फिर तूं उनको आयुकर्म नहीं देता है, क्यों कि उन जीवोंका आयुष्य अपने अपने शुभाशुभ परिणामोंसे प्राप्त किया है, तो तूने उनको जीवित कैसे किया? तूने किसी भी प्रकारसे उनको जीवित नहीं किया है इसलिये सम्यग्ज्ञानी जीवने स्वसंवित्ति लक्षणवाले सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रस्वरूप त्रिगुप्तिसमाधिमें (स्वानुभवमें) स्थिर रहना चाहिये। यदि प्रमादसे या अशक्तिके कारण स्वानुभवमें निरंतर स्थिर नहीं रह सकता है अथवा स्वानुभवके अभावमें जब विकल्प आता है कि मैं उसको मारता हूँ, मैं उसको जीवित करता हूँ, उस समय ज्ञानी विचार करता है कि, उसके शुभाशुभकर्मोदयसे वह जीव मरता है, वह जीव जीता है, मैं तो निमित्तमात्र (अकिंचित्कर) ही था, ऐसा मनमें मानकर, जानकर, मनमें रागद्वेषरूप अहंकार नहीं करना चाहिये। ऐसा भावार्थ है ॥ २६५ ॥

अब, निश्चयसे सुखदुःख कर्मके उदयके वशसे होते हैं, ऐसा उपदेश करते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जो** ] जो [ **त्ति मण्णदि** ] ऐसा मानता है कि मैं [ **अप्पणा दु** ] अपने-द्वारा ही [ **सत्ते** ] दूसरे जीवोंको [ **दुःखिदसुहिदे** ] दुःखी और सुखी [ **करेमि** ] करता हूँ [ **सो** ] वह [ **मूढो** ] मोही है, [ **अण्णाणी** ] अज्ञानी है [ **एत्तो दु** ] इससे जो [ **विवरीदो** ] विपरीत है वह [ **णाणी** ] ज्ञानी है।

**टीकार्थ–** जो अपने संबंधसे जीवोंको 'मैं दुःखीसुखी करता हूँ' ऐसा मानता है, वह जो

यश्चाहमिति परिणामो निश्चितमज्ञानः स एव बंधकारणं स परिणामो यस्यास्ति स अज्ञानी बहिरात्मा एतस्माद्विपरीतः परमोपेक्षासंयमभावनापरिणताभेदरत्नत्रयलक्षणे भेदज्ञाने स्थितो ज्ञानीति ॥ २६६ ॥

अथ परस्य सुखदुःखं करोमीत्यध्यवसायकः कथमज्ञानी जातः ? इति चेत्,–

**कम्मणिमित्तं सव्वे दुक्खिदसुहिदा हवंति जदि सत्ता ।**
**कम्मं च ण देसि तुमं दुक्खिदसुहिदा कहं कदा ते ॥ २६७ ॥**

॥ आ. ख्या २५४ ॥

**कम्मणिमित्तं सव्वे दुक्खिदसुहिदा हवंति जदि सत्ता ।**
**कम्मं च ण देसि तुमं कह तं सुहिदो कदो तेहिं ॥ २६८ ॥**

॥ आ. ख्या. २५६ ॥

**कम्मोदयेण जीवा दुक्खिदसुहिदा हवंति जदि सव्वे ।**
**कम्मं च ण देसि तुमं कह तं दुहिदो कदो तेहिं ॥ २६९ ॥**

॥ आ. ख्या. २५५ ॥

---

अहं' याने 'मैं' रूप जो परिणाम है वह अज्ञान है, वह अज्ञान ही बंधका कारण है, वह परिणाम जिसको है वह अज्ञानी है, वहिरात्मा है। इससे विपरीत जो परम उपेक्षासंयम–भावनासे परिणत अभेदरत्नत्रयलक्षण (स्वानुभव) रूप भेदज्ञानमें रहता है, वह ज्ञानी है ॥ २६६ ॥

अब, दूसरेको मैं सुखी दुःखी करता हूँ, यह परिणाम करनेवाला (अध्यवसाय भाव करनेवाला) अज्ञानी कैसे होता है ? उसका उत्तर कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जदि** ] यदि [ **कम्मणिमित्तं** ] कर्मोदयके निमित्तमें [ **सव्वे** ] सभी [ **सत्ता** ] जीव [ **दुक्खिदसुहिदा** ] दुःखी और सुखी [ **हवंति** ] होते हैं [ **च** ] और [ **तुमं** ] तू उनको [ **कम्मं** ] कर्म तो [ **ण देसि** ] नहीं देता है तब [ **ते** ] वे जीव तेरेद्वारा [ **दुक्खिदसुहिदा** ] दुखी और सुखी [ **कहं** ] कैसे [ **कदा** ] किये गये। [ **जदि** ] यदि [ **कम्मणिमित्तं** ] कर्मोदयके निमित्तमें [ **सव्वे** ] सभी [ **सत्ता** ] जीव [ **दुक्खिदसुहिदा** ] दुःखी और सुखी [ **हवंति** ] होते हैं [ **च** ] और [ **तुमं कम्मं** ] तुझको कर्म तो उनके द्वारा [ **ण देसि** ] नहीं दिया जाता है तो [ **तेहिं** ] उनके द्वारा [ **तं** ] तूझे [ **सुहिदो** ] सुखी [ **कहं कदो** ] कैसे किया? [ **जदि** ] यदि [ **कम्मोदयेण** ] कर्मोदयसे [ **सव्वे** ] सभी [ **जीवा** ] जीव [ **दुक्खिदसुहिदा** ] दुःखी और सुखी [ **हवंति** ] होते हैं [ **च** ] और [ **तुमं कम्मं** ] तुझे कर्म तो [ **ण देसि** ] उनके द्वारा नहीं दिया जाता है तो [ **तेहिं** ] उनके द्वारा [ **तं** ] तुझे [ **दुहिदो** ] दुःखी [ **कहं कदो** ] कैसे किया गया ?

**कम्मणिमित्तं सव्वे दुक्खिदसुहिदा हवंति जदि सत्ता** यदि चेत् कर्मोदयनिमित्तं सर्वे सत्त्वा जीवाः सुखितदुःखिता भवंति । **कम्मं च ण देसि तुमं दुक्खिदसुहिदा कहं कदा ते** तर्हि शुभाशुभं कर्म च न ददासि त्वं कथं ते जीवास्त्वया सुखितदुःखिताः कृताः ? न कथमपि । **कम्मणिमित्तं सव्वे दुक्खिदसुहिदा हवंति जदि सत्ता** यदि चेत्कर्मोदयनिमित्तं सर्वे जीवाः सुखित-दुःखिता भवंति **कम्मं च ण देसि तुमं कह तं सुहिदो कदो तेहिं** तर्हि शुभाशुभं कर्म च न ददासि त्वं न प्रयच्छसि तेभ्यः कथं त्वं सुखीकृतस्तैः ? न कथमपि । **कम्मोदयेण जीवा दुःखिदसुहिदा हवंति जदि सव्वे** यदि चेत् कर्मोदयेन सर्वे जीवा दुःखितसुखिता भवंति **कम्मं च ण देसि तुमं कह तं दुहिदो कदो तेहिं** तर्हि शुभाशुभं कर्म च न ददासि त्वं न प्रयच्छसि तेभ्यः कथं त्वं दुःखीकृतस्तैः ? न कथमपि । किं च तत्त्वज्ञानी जीवस्तावत् 'अन्यस्मै परजीवाय सुखदुःखे ददामि, इति विकल्पं न करोति । यदा पुनर्निर्विकल्पसमाधेरभावे सति प्रमादेन सुखदुःखं करोमीति विकल्पो भवति तदा मनसि चिंतयति-अस्य जीवस्यांतरंगपुण्यपापोदयो जातः अहं पुनर्निमित्तमात्रमेव इति ज्ञात्वा मनसि हर्षविषादपरिणामेन गर्वं न करोति इति । एवं परजीवानां जीवितमरणं सुखदुःखं करोमिति व्याख्यानमुख्यतया गाथासप्तकेन द्वितीयस्थलं गतं । ॥ २६७, २६८, २६९ ॥

---

**टीकार्थ-** यदि कर्मोदयके निमित्त में सभी जीव सुखी दुःखी होते हैं और तू तो शुभाशुभ कर्म नहीं देता है तो वे जीव तेरे द्वारा सुखी और दुःखी कैसे किये गये ? याने तेरे द्वारा वे जीव किसी भी प्रकारसे सुखी दुःखी नहीं होते हैं ।

यदि कर्मोदयके निमित्तमें सभी जीव सुखीदुःखी होते हैं और तू तो उनको शुभाशुभ कर्म नहीं देता है तो उनके द्वारा तू सुखी कैसे किया गया ? याने वे तुझे किसी भी प्रकारसे सुखी नहीं कर सकते हैं ।

यदि कर्मोदयसे सभी जीव सुखीदुःखी होते हैं तू तो उनको शुभाशुभ कर्म नहीं देता है तो उनके द्वारा तू दुःखी कैसे किया गया ? याने उनके द्वारा तुझे किसी भी प्रकारसे दुःखी नहीं किया गया ।

इसका मतलब यह है कि, सम्यग्ज्ञानी (चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती) जीव, 'मैं दूसरे जीवको सुखदुःख देता हूँ' ऐसा विकल्प नहीं करता है । और जब निर्विकल्प समाधिके (स्वानुभूतिके) अभावमें प्रमादसे सम्यक्त्वसहित विकल्प की भूमिकामें 'मैं सुखी दुःखी करता हूँ' ऐसा विकल्प होता है, तब मनमें विचार करता है कि, उस जीवके अंतरंग पुण्य-पापोदयसे वह जीव सुखी दुःखी हुआ है और मैं निमित्तमात्र (अकिंचित्कर) ही हूँ ऐसा मनमें जानकर (मानकर) हर्षविषादपरिणामसे गर्व नहीं करता है ।

इस प्रकार मैं दूसरे जीवोंका जीवनमरण, सुखदुःख करता हूँ, इत्यादिके व्याख्यान की मुख्यतासे सात गाथाओंवाला दूसरा स्थल पूर्ण हुआ ॥ २६७, २६८, २६९ ॥

अथ परो जनः परस्य निश्चयेन जीवितमरणसुखदुःखं करोतीति योऽसौ मन्यते स बहिरात्मेति प्रतिपादयति–

**जो मरदि जो य दुहिदो जायदि कम्मोदयेण सो सव्वो ।**
**तह्मा दु मारिदो दे दुहाविदो चेदि ण हु मिच्छा ॥ २७० ॥**

॥ आ. ख्या. २५७ ॥

**जो ण मरदि ण य दुहिदो सो वि य कम्मोदयेण खलु जीवो ।**
**तह्मा ण मारिदो दे दुहाविदो चेदि ण हु मिच्छा ॥ २७१ ॥**

॥ आ. ख्या. २५८ ॥

**जो मरदि जो य दुहिदो जायदि कम्मोदयेण सो सव्वो** यो म्रियते यश्च दुःखितो भवति स सर्वोऽपि कर्मोदयेन जायते **तह्मा दु मारिदो दे दुहाविदो चेदि ण हु मिच्छा** तस्मात्कारणात् मया मारितो दुःखीकृतश्चेति तवाभिप्रायोयं न खलु मिथ्या ? किंतु मिथ्यैव । **जो ण मरदि ण य दुहिदो सो वि य कम्मोदयेण** खलु **जीवो** यो न म्रियते यश्च दुःखितो न भवति । कोऽसौ ? जीवः खलु स्फुटं स सर्वोऽपि कर्मोदयेनैव **तह्मा ण मारिदो दे दुहाविदो चेदि ण हु मिच्छा**

---

अब, दूसरा जीव निश्चयनयसे दूसरे का जीवनमरणसुखदुःख करता है ऐसा जो मानता है, वह बहिरात्मा ( मिथ्यात्वसासादानमिश्रगुणस्थानवर्ती जीव ) है ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जो** ] जो [ **मरदि** ] मरता है [ **य** ] और [ **जो** ] जो [ **दुहिदो** ] दुःखी होता है [ **सो सव्वो** ] वह सब [ **कम्मोदयेण** ] कर्मके उदयसे [ **जायदि** ] होता है, [ **तह्मा दु** ] इसलिये [ **मारिदो** ] मैंने दूसरेको मार दिया [ **च दुहाविदो** ] और मैंने दूसरेको दुःखी किया [ **इदि** ] ऐसा [ **दे** ] तेरा अभिप्राय [ **ण हु मिच्छा** ] क्या वास्तवमें मिथ्या नहीं है ? [ **जो जीवो** ] जो जीव [ **ण मरदि** ] नहीं मरता है [ **य** ] और [ **ण दुहिदो** ] जो दुःखी नहीं होता है [ **सो वि य** ] वह भी [ **खलु** ] वास्तवमें [ **कम्मोदयेण** ] कर्मके उदयसे ही होता है [ **तह्मा** ] इसलिये [ **ण मारिदो च दुहाविदो** ] इसको मैंने नहीं मारा है और इसको मैंने दुःखी नहीं किया है [ **इदि** ] ऐसा [ **दे** ] तेरा अभिप्राय [ **ण हु मिच्छा** ] क्या वास्तवमें मिथ्या नहीं है ?

**टीकार्थ–** जो मरता है और जो दुःखी होता है, वह सभी कर्मोदयसे होता हैं। इस कारणसे "मैंने मारा और मैंने दुखी किया," ऐसा तेरा अभिप्राय क्या वास्तवमें मिथ्या नहीं ? याने वह अभिप्राय मिथ्या ही है।

जो जीव मारा नहीं जाता और जो दुःखी नहीं किया जाता है वास्तवमें वह सब भी कर्मोदयसे ही होता है। इस कारणसे "मैंने उसे मारा, और मैंने उसे दुःखी किया," ऐसा तेरा

तस्मात् कारणात् न मारितो मया न दुःखीकृतश्चेति तवाभिप्रायोयं न खलु मिथ्या ? अपि तु मिथ्यैव । अनेनापध्यानेन स्वस्वभावाच्च्युतो भूत्वा कर्मैव वध्नातीति भावार्थः ॥ २७०, २७१ ॥

अथ स एव पूर्वसूत्रद्वयोक्तो मिथ्याज्ञानभावो मिथ्यादृष्टेर्बंधकारणं भवतीति कथयति—

एसा दु जा मदी दे दुःखिदसुहिदे करेमि सत्ते त्ति ।
एसा दे मूढमदी सुहासुहं बंधदे कम्मं ॥ २७२ ॥

॥ आ. ख्या. २५९ ॥

एसा दु जा मदी दे दुःखिदसुहिदे करेमि सत्ते ति एषा या मतिस्ते तव दुःखितसुखितान् करोम्यहं सत्वान् एसा दे मूढमदी सुहासुहं बंधदे कम्मं सैषा भवदीया मतिः हे मूढमते ! स्वस्वभावच्युतस्य शुभाशुभं कर्म वध्नाति न किमप्यन्यत्कार्यमस्ति इति ॥ २७२ ॥

अथ निश्चयेन रागाद्यध्यवसानमेव बंधहेतुर्भवति इति प्रतिपादनरूपेण तमेवार्थं दृढयति—

दुक्खिदसुहिदे सत्ते करेमि जं एवमज्झवसिदं ते ।
तं पावबंधगं वा पुण्णस्स व बंधगं होदि ॥ २७३ ॥

॥ आ. ख्या. २६० ॥

---

अभिप्राय क्या वास्तवमें मिथ्या नहीं ? याने इसप्रकार का तेरा अभिप्राय मिथ्या ही है और इस अपध्यानसे स्वस्यस्वभावसे ( स्वानुभवसे ) च्यूत होकर कर्मका बंध ही होता है, यह भावार्थ है ॥ २७०, २७१ ॥

अब, पूर्व दो गाथाओंमे कहा हुआ मिथ्याज्ञानभाव ही मिथ्यादृष्टिके बंध का कारण है ऐसा कहते हैं—

**गाथार्थ**— [ दे दु ] तेरी [ एसा जा मदी ] ऐसी जो बुद्धि [ ति ] है कि मैं [ सत्ते ] जीवोंको [ दुःखिदसुहिदे ] दुःखीसुखी [ करेमि ] करता हूँ [ एसा दे ] यह तेरी [ मूढमदी ] मूढबुद्धि ही [ सुहासुहं ] शुभ और अशुभ [ कम्मं ] कर्मोंको [ बंधदे ] बांधती है ।

**टीकार्थ**— हे मूढमते ! "मैं जीवोंको सुखीदुःखी करता हूँ," ऐसी जो तेरी मति है, वह आपकी मति अपने स्वभावसे ( स्वानुभवसे ) च्युत होनेसे शुभाशुभ कर्मको बांधती है, और इसका कुछ भी दूसरा कार्य नहीं है ॥ २७२ ॥

अब, निश्चयनयसे रागादि अध्यवसानभाव ही बंधका कारण है, ऐसा कथन करके उस ही अर्थको दृढ करते हैं—

**गाथार्थ**— मैं [ सत्ते ] जीवोंको [ दुक्खिदसुहिदे ] दुःखी और सुखी [ करेमि ] करता हूँ [ एवं ] इस प्रकारका जो [ ते ] तेरा [ अज्झवसिदं ] रागादि अध्यवसान है [ तं ] वह अध्यवसान [ पावबंधगं वा ] पापका बंध करनेवाला [ व पुण्णस्स बंधगं ] अथवा पुण्यका

**मारेमि जीवावेमि य सत्ते जं एवमज्झवसिदं ते ।**
**तं पाववंधगं वा पुण्णस्स व बंधगं होदि ॥ २७४ ॥**

॥ आ. ख्या. २६१ ॥

दुःखितसुखितान् सत्वान् करोम्यहं कर्ता यदेवमध्यवसितं रागाद्यध्यवसानं ते तव शुद्धात्मभावनाच्युतस्य सतः पापस्य पुण्यस्य वा तदेव बंधकारणं भवति न चान्यत् किमपि दुःखादिकं कर्तुमायाति । कस्मात् ? इति चेत्, तस्य सुखदुःखपरिणामस्य जीवस्य स्वोपार्जितशुभाशुभकर्माधीनत्वात् इति । मारयामि जीवयामि सत्त्वान् यदेवमध्यवसितं ते तव शुद्धात्मश्रद्धानज्ञानानुष्ठानशून्यस्य सतः पापस्य वा पुण्यस्य वा तदेव बंधकं भवति न चान्यत् किमपि कर्तुमायाति । कस्मात् ? इति चेत्, तस्य परजीवस्य जीवितमरणादेः स्वोपार्जितकर्मोदयाधीनत्वात् इति । ॥ २७३, २७४ ॥

अथैवं निश्चयनयेन हिंसाध्यवसाय एव हिंसेत्यायातं विचार्यमाणं–

**अज्झवसिदेण बंधो सत्ते मारेहि मा व मारेहि ।**
**एसो बंधसमासो जीवाणं णिच्छयणयस्स ॥ २७५ ॥**

॥ आ. ख्या. २६२ ॥

---

बंध करनेवाला [ **होदि** ] होता है मैं [ **सत्ते** ] जीवोंको [ **मारेमि** ] मारता हूँ [ **य** ] और [ **जीवावेमि** ] जिलाता हूँ [ **एवं जं** ] इस प्रकारका जो [ **ते** ] तेरा [ **अज्झवसिदं** ] रागादि अध्यवसान है [ **तं** ] वह अध्यवसान [ **पाववंधगं वा** ] पापका बंध करनेवाला [ **व पुण्णस्स बंधगं** ] अथवा पुण्यका वन्ध करनेवाला [ **होदि** ] होता है ।

**टीकार्थ–** 'मैं जीवोंको दुःखी सुखी करता हूँ' इस प्रकार का जो तेरा अध्यवसित याने रागादि अध्यवसान भाव है, वह शुद्धात्मानुभवसे च्युत होनेसे पाप अथवा पुण्यके बंधका कारण है, और अन्य दूसरा कुछ भी कारण दुःखादिक करने के लिये समर्थ नहीं है क्योंकि पर जीवोंका सुखदुःखरूप परिणमन उनके स्व उपार्जित शुभाशुभकर्मके आधीन है ।

'मैं जीवोंको मारता हूँ, मैं जीवोंको जिलाता हूँ' इसप्रकार का जो तेरा अध्यवसितभाव है वह शुद्धात्मस्वभावका श्रद्धान, ज्ञान, और अनुष्ठानसे रहित होनेसे अध्यवसान ही पाप अथवा पुण्यके बंधका कारण है, और अन्य दूसरा कुछ भी नहीं कर सकता है, क्योंकि उस पर जीवका जीवनमरण उसके स्व उपार्जित कर्मोदयके आधीन है ॥ २७३, २७४ ॥

अव, इस प्रकार निश्चयनयसे विचार किया जाय तो हिंसाका अध्यवसानभाव ही हिंसा है, ऐसा सिद्ध होता है, यह कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **णिच्छयणयस्स** ] निश्चयनयसे [ **सत्ते** ] जीवोंको [ **मारेहि** ] मारो [ **व** ] अथवा [ **मा मारेहि** ] न मारो [ **जीवाणं** ] जीवोंको [ **अज्झवसिदेण** ] अध्यवसानसे ही [ **बंधो** ] कर्मबंध होता है, [ **ऐसो बंधसमासो** ] यह बंधका संक्षेप है ।

**अज्झवसिदेण बंधो सत्ते मारेहि मा व मारेहि** अध्यवसितेन परिणामेन बंधो भवति, सत्वान् मारय मा वा मारय **एसो बंधसमासो** एष प्रत्यक्षीभूतो बंधसमासः बंधसंक्षेपः। तद्विपरीतेन निरूपाधिचिदानंदैकलक्षणनिर्विकल्पसमाधिना मोक्षो भवतीति मोक्षसमासः। केषां? **जीवाणं णिच्छयणयस्स** जीवानां निश्चयनयस्येति। एवं जीवितमरणसुखदुःखानि परेषां करोमीत्यध्यवसाय एव बंधकारणं, प्राणव्यपरोपणादिव्यापारो भवतु मा भवतु। एवं सर्वं ज्ञात्वा रागाद्यपध्यानं त्यजनीयमिति व्याख्यानमुख्यत्वेन सूत्रषट्केन तृतीयस्थलं गतं ॥ २७५ ॥

अथ हिंसाध्यवसानं पूर्वमुक्तं तावत् इदानीं पुनः असत्याद्यव्रताध्यवसानैः पापं सत्याद्यध्यवसानैश्च पुण्यबंधो भवतीत्याख्याति–

**एवमलिये अदत्ते अबंभचेरे परिग्गहे चेव।**
**कीरदि अज्झवसाणं जं तेण दु बज्झदे पावं ॥ २७६ ॥**

॥ आ. ख्या. २६३ ॥

---

**टीकार्थ–** जीवोंको मारो अथवा न मारो, अध्यवसानसे कर्मबंध होता है, यह प्रत्यक्षीभूत बंधका संक्षेप है। उससे विपरीत निरूपाधिचिदानंदएकलक्षणवाले निर्विकल्पसमाधिसे (स्वानुभवसे) मोक्ष होता है, यह मोक्षका संक्षेप है।

शंका– किन को बंध और मोक्ष होता है?

समाधान– निश्चयनयसे अध्यवसानभावसे ही जीवोंको कर्मबंध होता है और निश्चयनयसे स्वानुभवसे ही जीवोंको मोक्ष होता है।

इस प्रकार द्रव्यप्राणोंकी हिंसा होवो अथवा न होवो 'मैं दूसरोंके जीवनमरणसुखदुःख करता हूँ' यह अध्यवसानभाव ही बंधका कारण है।

इस प्रकार सब जानकर रागादि अध्यवसानभावका त्याग करना चाहिये इस कथनकी मुख्यतासे छः गाथाओंके द्वारा तीसरा स्थल पूर्ण हुआ ॥ २७५ ॥

अब, अध्यवसानभाव ही हिंसा है यह पहले बताया है, अब यहां असत्यादि अव्रत अध्यवसानभावोंसे पापबंध होता है और सत्यादि अध्यवसानभावोंसे पुण्यबंध होता है, ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [**एवं**] पहले हिंसाका अध्यवसान कहा था उसके समान [**अलिये**] असत्यमें [**अदत्ते**] चोरीमें [**अबंभचेरे**] अब्रह्मचर्यमें [**चेव**] और [**परिग्गहे**] परिग्रहमें [**जं**] जो [**अज्झवसाणं**] अध्यवसान [**कीरदि**] किया जाता है [**तेण दु**] उससे ही [**पावं**] पापका [**बज्झदे**] बन्ध होता है। [**तह वि य**] और उसी प्रकार [**सच्चे**] सत्यमें [**दत्ते**] अचौर्यमें [**बंभे**] ब्रह्मचर्यमें [**चेव**] और [**अपरिग्गहत्तणे**] अपरिग्रहमें [**जं**] जो [**अज्झवसाण**] अध्यवसान [**कीरदि**] किया जाता है [**तेण दु**] उससे ही [**पुण्णं**] पुण्यका [**बज्झदे**] बंध होता है।

**तह वि य सच्चे दत्ते बंभे अपरिग्गहत्तणे चेव ।**
**कीरदि अज्झवसाणं जं तेण दु बज्झदे पुण्णं ।। २७७ ।।**

।। आ. ख्या. २६४ ।।

एवमसत्ये चौर्येऽब्रह्मणि परिग्रहे चैव यत्क्रियतेऽध्यवसानं तेन पापं बध्यते इति प्रथमगाथा गता । यश्चाचौर्ये सत्ये ब्रह्मचर्ये तथैवापरिग्रहत्वे यत्क्रियतेऽध्यवसानं तेन पुण्यं बध्यते इति व्रताव्रतविषये पुण्यपापबंधरूपेण सूत्रभूतगाथाद्वयं गतं ।। २७६, २७७ ।।

अतः परमिदमेव सूत्रद्वयं परिणाममुख्यत्वेन त्रयोदशगाथाभिर्विवृणोति । तद्यथा– बाह्यं वस्तु रागादिपरिणामकारणं परिणामस्तु बंधकारकारणमित्यावेदयति–

**वत्थुं पडुच्च जं पुण अज्झवसाणं तु होदि जीवाणं ।**
**ण हि वत्थुदो दु बंधो, अज्झवसाणेण बंधोत्थि ।। २७८ ।।**

।। आ. ख्या. २६५ ।।

**वत्थुं पडुच्च जं पुण अज्झवसाणं तु होदि जीवाणं** बाह्यवस्तु चेतनाचेतनं पंचेंद्रियविषयभूतं प्रतीत्य आश्रित्य जीवानां तत्प्रसिद्धं रागाद्यध्यवसानं भवति **ण हि वत्थुदो दु बंधो**

---

**टीकार्थ–** इसप्रकार असत्य, अचौर्य, अब्रह्मचर्य और परिग्रहमें जो अध्यवसानभाव किया जाता है उससे पापका बंध होता है । यह प्रथम गाथा का अर्थ हुआ । और अचौर्य, सत्य, ब्रह्मचर्य तथा अपरिग्रहमें जो अध्यवसान भाव किया जाता है, उससे पुण्य का बंध होता है । इसप्रकार अव्रत और व्रत इनके विषयमें पाप और पुण्य का बंध होता है यह कथन करनेवाली दो गाथायें पूर्ण हुओ ।। २७६, २७७ ।।

अब इसके आगे परिणामोंकी मुख्यतासे इन्हीं दो गाथाओं का १३ गाथाओं से विशेष वर्णन करते हैं । यहाँ कहते हैं कि, बाह्य वस्तु रागादिपरिणामोंके लिए कारण है, और रागादिपरिणाम बंधका कारण है–

**गाथार्थ–** [ **पुण** ] और [ **वत्थुं पडुच्च** ] वस्तुका अवलंबन करके [ **जीवाणं** ] जीवों के [ **जं अज्झवसाणं** ] जो अध्यवसान [ **होदि** ] होता है [ **तु** ] तो भी [ **वत्थुदो** ] वस्तुसे [ **ण हि बंधो** ] बंध नहीं होता है [ **दु** ] लेकिन वास्तवमें [ **अज्झवसाणेण** ] अध्यवसानसे ही [ **बंधोत्ति** ] बंध होता है ।

**टीकार्थ–** पंचेंद्रियविषयभूत चेतन-अचेतन बाह्यवस्तुका आश्रय करके जीवोंको वह प्रसिद्ध रागादि अध्यवसान होता है । वास्तवमें वस्तुसे बंध नहीं होता है, लेकिन वीतरागपरमात्मतत्त्वसे भिन्नवाले रागादि अध्यवसानसे बंध होता है ।

न हि वस्तुनः सकाशाद्बंधो भवति। तर्हि केन बंधः? **अज्झवसाणेण बंधोत्ति** वीतरागपरमात्मतत्त्वभिन्नेन रागाद्यध्यवसानेन बंधो भवति। वस्तुनः सकाशाद्बंधो कथं न भवतीति चेत्, अन्वयव्यतिरेकाभ्यां व्यभिचारात्। तथाहि-बाह्यवस्तुनि सति नियमेन बंधो भवतीति अन्वयो नास्ति, तदभावे बंधो न भवतीति व्यतिरेकोऽपि नास्ति। तर्हि किमर्थं बाह्यवस्तुत्यागः? इति चेत्, रागाद्यध्यवसानानां परिहारार्थं। अयमत्र भावार्थः। बाह्ये पंचेद्रियविषयभूते वस्तुनि सति अज्ञानभावात् रागाद्यध्यवसानं भवति, तस्मादध्यवसानाद्बंधो भवतीति पारंपार्येण वस्तु बंधकारणं भवति न च साक्षात्। अध्यवसानं पुनर्निश्चयेन बंधकारणमिति॥ २७८॥

एवं बंध हेतुत्वेन निर्धारितस्याध्यवसानस्य स्वार्थक्रियाकारित्वाभावेन मिथ्यात्वमसत्यत्वं दर्शयति-

**दुक्खिदसुहिदे जीवे करेमि बंधेमि तह विमोचेमि।**
**जा एसा तुज्झ मदी णिरत्थया सा हु दे मिच्छा॥ २७९॥**

॥ आ. ख्या. २६६॥

**दुक्खिदसुहिदे जीवे करेमि बंधेमि तह विमोचेमि** दुःखितसुखितान् जीवान् करोमि,

---

शंका- वस्तुसे बंध क्यों नहीं होता है?

समाधान- वस्तु और बंधमें अन्वयव्यतिरेक संबंध नहीं बैठता है, इसलिये वस्तुसे बंध नही होता है। जैसे- बाह्य वस्तुके सद्भाव होनेपर नियमसे बंध होता है, ऐसा अन्वय नहीं है, और बाह्य वस्तुके अभावमें बंध नहीं होता है, ऐसा व्यतिरेक भी नहीं है।

शंका- तो फिर बाह्य वस्तुका त्याग किसलिये किया जाता है?

समाधान- रागादि अध्यवसानोंका परिहार होनेके लिये बाह्य वस्तुका त्याग किया जाता है। इसका भावार्थ यह है कि- पंचेंद्रियविषयभूत बाह्य वस्तुके रहनेपर अज्ञानभावसे रागादि अध्यवसान होता है, इसलिये अध्यवसानसे बंध होता है। इस तरह परंपरासे (उपचारसे) बाह्य वस्तु बंधका कारण है और साक्षात् बाह्य वस्तु बंधका कारण नहीं। और निश्चयनयसे (अशुद्धनिश्चयनयसे) अध्यवसान भाव बंधका कारण है॥ २७८॥

इस प्रकार बंधहेतुवाला निर्धारित किया हुआ अध्यवसानभाव अपनी अर्थक्रिया करनेमें असमर्थ होनेसे मिथ्या है (असत्य है), यह दिखाते हैं-

**गाथार्थ-** [**दे**] हे भव्य आत्मन्! मैं [**जीवे**] जीवोंको [**दुक्खिदसुहिदे**] दुःखी सुखी [**करेमि**] करता हूँ, [**बंधेमि**] बंधाता हूँ, [**तह**] तथा [**विमोचेमि**] छुडाता हूँ [**जा एसा**] जो ऐसी [**तुज्झ मदी**] तेरी मति है, [**सा**] वह मति [**णिरत्थया**] निरर्थक है [**हु**] अतः वास्तवमें वह मति [**मिच्छा**] मिथ्या है।

**टीकार्थ-** अहो भव्य! 'मैं जीवोंको दुःखी सुखी करता हूँ, बंधाता हूँ, तथा छुडाता हूँ जो

बध्नामि (बंधयामि), तथा विमोचयामि जा एसा तुज्झ मदी णिरत्थया सा हु दे मिच्छा या एषा तव मतिः सा निरर्थिका निष्प्रयोजना हु स्फुटं । दे अहो ततः कारणात् मिथ्या वितथा व्यलीका भवति । कस्मात् ? इति चेत्, भवदीयाध्यवसाने सत्यपि परजीवानां सातासातोदयाभावात् सुखदुःखाभावः स्वकीयाशुद्धशुद्धाध्यवसानाभावात् बंधो मोक्षाभावश्चेति ॥ २७९॥

अथ कस्मादध्यवसानं स्वार्थक्रियाकारि न भवतीति चेत्—

अज्झवसाणणिमित्तं जीवा बज्झंति कम्मणा जदि हि ।
मुच्चंति मोक्खमग्गे ठिदा य ते किं करोसि तुमं ॥ २८० ॥

॥ आ. ख्या. २६७ ॥

अज्झवसाणणिमित्तं जीवा बज्झंति कम्मणा जदि हि मिथ्यात्वरागादिस्वकीयाध्यवसाननिमित्तं कृत्वा ते जीवा निश्चयेन कर्मणा बध्यन्ते इति चेत्, मुच्चंति मोक्खमग्गे ठिदा य ते शुद्धात्मसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुचरणरूपनिश्चयरत्नत्रयलक्षणे मोक्षमार्गे स्थिताः पुनर्मुच्यंते यदि चेत्ते जीवाः किं करोसि तुमं तर्हि किं करोषि त्वं हे दुरात्मन् ! न किमपीति, त्वदीयाध्यवसानं स्वार्थक्रियाकारि न भवति ॥ २८० ॥

---

ऐसी तेरी मति है वह निरर्थक है, वास्तवमें वह मिथ्या, व्यर्थ, असत्य है । क्योंकि आपने अध्यवसान भाव करने पर भी दूसरे जीवोंके साता-असाताके उदयका अभाव होनेसे उनको सुखदुःख नहीं होता है । स्वकीयाशुद्धशुद्धाध्यवसान का अभाव होनेसे बंध और मोक्षाभाव होता है । ( आपने अध्यवसान भाव करनेपर भी यदि उन जीवोंका अध्यवसानभाव न होनेपर वे बद्ध नहीं होते हैं या मुक्त नहीं हैं और आपने अध्यवसान भाव न करनेपर भी यदि उन जीवोंका रागसहित अध्यवसान भाव है, तो वे बद्ध होते हैं या उन जीवोंका वीतराग अध्यवसानभाव है तो वे मुक्त होते हैं । ) ॥ २७९ ॥

अब, अध्यवसान स्वार्थक्रियाकारी क्यों नहीं है ? इसका उत्तर देते हैं—

गाथार्थ— [ जदि हि ] यदि वास्तवमें [ अज्झवसाणणिमित्तं ] अध्यवसानके निमित्तसे [ जीवा ] जीव [ कम्मणा ] कर्मोंसे [ बज्झंति ] बंधते हैं [ य ] और [ मोक्खमग्गे ] मोक्षमार्गमें [ठिदा] तिष्ठे हुए [ते] वे [मुच्चंति] कर्मोंसे मुक्त होते हैं तो [तुमं] तू [किं करोसि] क्या करेगा ? ( अर्थात् तेरे अध्यवसानसे दूसरेकी कुछ भी अर्थक्रिया नहीं हुई । )

टीकार्थ— यदि अपने मिथ्यात्वरागादि अध्यवसानको निमित्त करके वे जीव अशुद्धनिश्चयनयसे भावकर्मोंसे बांधे जाते हैं । और यदि शुद्धात्मसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुचरणरूप निश्चयरत्नत्रयलक्षणवाले मोक्षमार्गमें जो जीव स्थित है वे कर्मोंसे मुक्त होते हैं, तो फिर, हे दुरात्मन् ! तू उनका क्या कर सकता है ? तूं उन जीवोंका कुछ भी कर नहीं सकता है । इसलिये तेरा अध्यवसान कुछ भी स्वार्थक्रियाकारी नहीं है ॥ २८० ॥

अथ दुःखिता जीवाः स्वकीयपापोदयेन भवंति न च भवदीयपरिणामेनेति–

**कायेण दुक्खवेमिय सत्ते एवं तु जं मदिं कुणसि ।**
**सव्वावि एस मिच्छा दुहिदा कम्मेण जदि सत्ता ।। २८१ ।।**
**वाचाए दुक्खवेमिय सत्ते एवं तु जं मदिं कुणसि ।**
**सव्वावि एस मिच्छा दुहिदा कम्मेण जदि सत्ता ।। २८२ ।।**
**मणसाए दुक्खवेमिय सत्ते एवं तु जं मदिं कुणसि ।**
**सव्वावि एस मिच्छा दुहिदा कम्मेण जदि सत्ता ।। २८३ ।।**
**सच्छेण दुक्खवेमिय सत्ते एवं तु जं मदिं कुणसि ।**
**सव्वावि एस मिच्छा दुहिदा कम्मेण जदि सत्ता ।। २८४ ।।**

**कायेण** इत्यादि स्वकीयपापोदयेन जीवा दुःखिता भवंति यदि चेत् ? तेषां जीवानां स्वकीयपापकर्मोदयाभावे भवतो किमपि कर्तुं नायाति इति हेतोः मनोवचनकायैः शस्त्रैश्च जीवान् दुःखितान् करोमि इति रे दुरात्मन् ! त्वदीया मतिर्मिथ्या ! परं किंतु स्वस्वभावच्युतो भूत्वा त्वं पापमेव बध्नासि इति ।। २८१, २८२, २८३, २८४ ।।

---

अब, जीव स्वकीयपापोदयसे दुःखी होते हैं और तुम्हारे अध्यवसानभावसे वे दुःखी नहीं होते हैं, ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जदि** ] यदि [ **सत्ता** ] जीव [ **कम्मेण** ] अपने कर्मोंसे [ **दुहिदा** ] दुःखी होते हैं तो मैं [ **सत्ते** ] जीवोंको [ **कायेण** ] शरीरसे [ **दुक्खवेमिय** ] दुःखी करता हूँ [ **एवं** ] इस प्रकार से तू [ **जं मदिं** ] जो बुद्धि [ **कुणसि** ] करता है [ **सव्वावि एस मिच्छा** ] वह सब भी विकल्पमयबुद्धि मिथ्या है। [**जदि**] यदि [**सत्ता**] जीव [**कम्मेण**] अपने कर्मोंसे [**दुहिदा**] दुःखी होते हैं [ **तु** ] तो मैं [ **वाचाए** [ वचनसे [ **सत्ते** ] जीवोंको [ **दुक्खवेमिय** ] दुःखी करता हूँ [ **एवं** ] इस प्रकार से तू [ **जं मदिं** ] जो बुद्धि-विकल्प [**कुणसि**] करता है [**सव्वावि एस मिच्छा** ] वह सब बुद्धि भी मिथ्या है। [ **जदि** ] यदि [ **सत्ता** ] जीव [ **कम्मेण** ] अपने कर्मोंसे [ **दुहिदा** ] दुःखी होते हैं [ **तु** ] तो मैं [ **मणसाए** ] मनसे [ **सत्ते** ] जीवोंको [ **दुक्खवेमिय** ] दुःखी करता हूँ [ **एवं** ] इसप्रकार से तू [ **जं मदिं** ] जो बुद्धि [ **कुणसि** ] करता है [ **सव्वावि एस मिच्छा** ] वह सब भी बुद्धि मिथ्या है। [ **जदि** ] यदि [ **सत्ता** ] जीव [ **कम्मेण** ] अपने कर्मोंसे [ **दुहिदा** ] दुःखी होते हैं [ **तु** ] तो मैं [ **सच्छेण** ] शस्त्रोंसे [ **सत्ते** ] जीवोंको [ **दुक्खवेमिय** ] दुःखी करता हूँ [ **एवं** ] इसप्रकार से तू [ **जं मदिं** ] जो बुद्धि [ **कुणसि** ] करता है [ **सव्वावि एस मिच्छा** ] वह सब भी बुद्धि मिथ्या है।

**टीकार्थ–** यदि जीव स्वकीय पापोदयसे दुःखी होते हैं तो उन जीवोंके स्वकीय पापोदयके अभावमें आपको कुछ भी करने को नहीं आता है, यह कारण है। तो हे दुरात्मन् ! 'मैं मनवचनकायसे और शस्त्रोंसे जीवोंको दुःखी करता हूँ,' यह तेरी बुद्धि मिथ्या है। लेकिन तू स्वस्वभावसे (स्वानुभवसे) च्युत होकर पापको ही बांधता है ।। २८१, २८२, २८३, २८४ ।।

अथ सुखिता अपि निश्चयेन स्वकीयशुभकर्मोदये सति भवंतीति कथयति–

**कायेण च वाया वा मणेण सुहिदे करेमि सत्ते ति ।**
**एवं पि हवदि मिच्छा सुहिदा कम्मेण जदि सत्ता ।। २८५ ।।**

स्वकीयकर्मोदयेन जीवा यदि चेत् सुखिता भवंति न च त्वदीयपरिणामेन तर्हि मनोवचनकायैर्जीवान् सुखितानहं करोमि इति भवदीया मतिर्मिथ्या । एवं तवाध्यवसानं स्वार्थकं न भवति । परं किंतु निरुपरागपरमचिज्ज्योतिःस्वभावे स्वशुद्धात्मतत्त्वमश्रद्दधानः, तथैवाजानन् अभावयंश्च तेन शुभपरिणामेन पुण्यमेव बध्नाति इत्यर्थः ।। २८५ ।।

अथ स्वस्वभावप्रतिपक्षभूतेन च रागाद्यध्यवसानेन मोहितः सन्नयं जीवः समस्तमपि परद्रव्यमात्मनि नियोजयति इत्युपदिशति–

**सव्वे करेइ जीवो अज्झवसाणेण तिरियणेरयिए ।**
**देवमणुये य सव्वे पुण्णं पावं च णेयविहं ।। २८६ ।।**

।। आ. ख्या. २६८ ।।

**धम्माधम्मं च तहा जीवाजीवे अलोयलोयं च ।**
**सव्वे करेदि जीवो अज्झवसाणेण अप्पाणं ।। २८७ ।।**

।। आ. ख्या. २६९ ।।

---

अब, अशुद्धनिश्चयनयसे स्वकीय शुभकर्मोदय होनेपर जीव सुखी होते हैं, ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जदि** ] यदि [ **सत्ता** ] जीव [ **कम्मेण** ] अपने कर्मोंसे [ **सुहिदा** ] सुखी होते हैं [ **ति** ] तो फिर मैं [ **कायेण च वाया वा मणेण** ] मन अथवा वचन अथवा कायासे [ **सत्ते** ] जीवोंको [ **सुहिदे** ] सुखी [ **करेमि** ] करता हूँ [ **एवं पि मिच्छा** ] ऐसी बुद्धि भी मिथ्या [ **हवदि** ] है ।

**टीकार्थ–** यदि जीव स्वकीय कर्मोदयसे सुखी होते हैं । और तेरे परिणामसे सुखी नहीं होते हैं तो फिर " मैं मनवचनकाय के द्वारा जीवोंको सुखी करता हूँ, " यह आपकी मति मिथ्या है । इस प्रकार तेरा अध्यवसान स्वार्थक्रियाकारी नहीं है । किंतु निरुपरागपरमचैतन्यज्योतिस्वभावमय स्वशुद्धात्मतत्वका श्रद्धान न होनेसे, शुभपरिणामसे पुण्य ही बांधता है ।। २८५ ।।

अब, स्वस्वभावके प्रतिपक्षभूत रागादि अध्यवसान से मोहित होकर यह जीव सभी परद्रव्योंको अपने आत्मामें ( अपने स्वभावमय ) मानता है, ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जीवो** ] जीव [ **अज्झवसाणेण** ] अध्यवसानसे [ **तिरियणेरयिए** ] तिर्यञ्च नारक [ **य** ] और [ **देवमणुये** ] देव, मनुष्य [ **सव्वे** ] इन सब पर्यायरूप [ **च** ] और [ **णेयविहं पुण्णं पावं** ] अनेक प्रकारके पुण्य पापोंको अपने [ **करेइ** ] करता है [ **तहा च** ] और उसीप्रकार [ **जीवो** ] जीव [ **अज्झवसाणेण** ] अध्यवसानसे [ **धम्माधम्मं** ] धर्म अधर्म [ **जीवाजीवे** ] जीव अजीव [ **च अलोयलोयं** ] अलोक और लोक [ **सव्वे** ] इन सभी को

प्रकृतिस्थिती, अनुभागं च जानन्नपि कर्मणा न मुंचति । **मुंचदि सव्वे जदि विसुद्धो** यदा मिथ्यात्वरागादिरहितो भवति तदाऽनंतज्ञानादिगुणात्मकपरमात्मस्वरूपे स्थितः सर्वान्कर्मबंधान् मुंचति । अथवा पाठांतरं **मुंचदि सव्वे जदि स बंधे** मुच्यते कर्मणा यदि किं, सिस्यति छिनत्ति । कान् ? कर्मबंधान् । अनेन व्याख्यानेन ये प्रकृत्यादिबंधपरिज्ञानमात्रेण संतुष्टास्ते प्रतिबोध्यंते । कथं ? इति चेत्, बंधपरिज्ञानमात्रेण स्वरूपोपलब्धिरूपवीतरागचारित्ररहितानां स्वर्गादिसुख-निमित्तभूतः पुण्यबंधो भवति न च मोक्ष इति दार्ष्टांतगाथा गता । एतेन व्याख्यानेन कर्मबंध-प्रपंचरचनाविषये चिंतामात्रपरिज्ञानेन संतुष्टा निराक्रियंते ॥ ३०९, ३१०, ३११ ॥

**जह बंधे चिंतंतो बंधणबद्धो ण पावइ विमोक्खं ।**
**तह बंधे चिंतंतो जीवो वि ण पावइ विमोक्खं ॥ ३१२ ॥**

॥ आ. ख्या. २९१ ॥

**जह बंधे चिंतंतो बंधणबद्धो ण पावदि विमोक्खं** यथा कश्चित्पुरुषो बंधनबद्धो बंधं चिंतयमानो मोक्षं न लभते **तह बंधे चिंतंतो जीवो वि ण पावदि विमोक्खं** तथा जीवोऽपि

---

अथवा दूसरे पाठ का अर्थ इस प्रकार है कि, यदि उन सभी कर्मबंधनोंको छेदता है, तो कर्मोंसे मुक्त होता है (छूटता है) ।

इस प्रकारके कथनसे जो प्रकृति, प्रदेश, स्थिति आदि बंधके परिज्ञानमात्रसे (मालूमातमात्रसे) संतुष्ट होकर रहते है उनको संबोधन करते हैं ।

**शंका–** कैसे ?

**समाधान–** जो जीव प्रकृति, प्रदेश आदि बंधके परिज्ञानमात्रसे संतुष्ट हैं ऐसे स्वरूप उपलब्धि ( स्वानुभूति ) रूप वीतराग चारित्ररहितवालोंको स्वर्गादिसुखका कारणभूत पुण्यबंध होता है तथापि मोक्ष नहीं होता है । यह दार्ष्टांत गाथा का अर्थ हुआ । इस कथनसे कर्मबंधके प्रपंचकी रचनाके विषयका चिंतनमात्र करके उसके परिज्ञानसे जो संतुष्ट होते हैं उनका निराकरण किया हैं। (स्वानुभव नहीं करते हैं, वे मोक्षमार्गस्थ नहीं है ) ॥ ३०९, ३१०, ३११ ॥

**गाथार्थ–** [जह] जैसे [बंधणबद्धो] बंधनमें पडा हुआ कोई पुरुष [बंधे] बंधनोंका [चिंतंतो] चिंतन करता हुआ [विमोक्खं] मोक्ष [ण पावदि] नहीं प्राप्त करता है [तह] वैसे [बंधे] कर्मबंधोंका [चिंतंतो] मनन-चिंतन करता हुआ [जीवो वि] जीव भी [विमोक्खं] मोक्षको [ण पावदि] नहीं पाता है ।

**टीकार्थ–** जैसे बंधनमें बद्ध हुआ कोई पुरुष बंधका चिंतन करता हुआ मोक्ष नहीं पाता है, वैसे जीव भी प्रकृति, स्थिति, अनुभाग, प्रदेश बंधोंका मनन-चिंतन-चर्चा करता हुआ स्वशुद्धात्मा (स्वानुभव) की प्राप्तिलक्षणस्वरूप मोक्ष को प्राप्त नहीं होता है ।

प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशबंधांश्चिंतयमानः स्वशुद्धात्मावप्तिलक्षणं मोक्षं न लभते । किं च समस्त-शुभाशुभबहिर्द्रव्यालंबनरहितचिदानंदैकशुद्धात्मावलंबनस्वरूपवीतरागधर्मध्यानशुक्लध्यानरहितो जीवः बंधप्रपंचरचनाचितारूपसरागधर्मध्यानशुभोपयोगेन स्वर्गादिसुखकारणपुण्यबंधं लभते न च मोक्षमिति भावार्थः ॥ ३१२ ॥

अथ कस्तर्हि मोक्षहेतुरिति प्रश्ने प्रत्युत्तरं ददाति–

**जह बंधे मुत्तूण य बंधणबद्धो य पावदि विमोक्खं ।**
**तह बंधे मुत्तूण य जीवो संपावदि विमोक्खं ॥ ३१३ ॥**

॥ आ. ख्या. २९२ ॥

**जह बंधे मुत्तूण य बंधणबद्धो य पावदि विमोक्खं तह बंधे मुत्तूण य जीवो संपावदि**

---

इसका स्पष्टीकरण यह है कि, सभी शुभाशुभबाह्यद्रव्यके अवलंबन से रहित (याने परिपूर्ण स्वतंत्र स्वभाव शुद्धात्मस्वरूप) चिदानंद एक शुद्धात्माका आलंबन जिसमें है ऐसा वीतराग (स्वानुभवमय) धर्मध्यानशुक्लध्यान से रहित जीव बंधप्रपंचरचनाके चिंतनस्वरूप सरागधर्मध्यानरूप शुभोपयोगसे स्वर्गादिसुखके कारणरूप पुण्यबंधको प्राप्त होता है, और मोक्षको प्राप्त नहीं होता है । ऐसा भावार्थ हैं ।

भावार्थ– जो कोई ऐसा मानते है कि, "शास्त्रके पठन-पाठन, कर्मबंधके उदय, बंध, उदीरणा आदि और प्रकृतिबंध, स्थितिबंध आदि प्रकारकी चिंता-चर्चा-मनन-चिंतन-चिंतवन आदि करके और बहिरंग क्रिया करनेसे सम्यग्दर्शन प्राप्त हुआ और मोक्षमार्ग शुरू हुआ," उनके प्रति संबोधन करते हुअे श्री आचार्यदेव कहते हैं की, बंधका चिंतन करनेसे शुभोपयोग होता है। वह चिंतवन बाह्यद्रव्यका आलंबन लेकर होता है, उससे विकल्प ही होते हैं, वह निर्विकल्प-समाधि (स्वानुभूति–शुद्धोपयोग) नहीं है इसलिये मोक्षमार्ग शुरू नहीं होता है । इस बंधनकें विकल्प करते रहनेसे सम्यग्दर्शन–स्वानुभव प्राप्त नहीं होता है। याने स्वानुभव लेनेसे ही चतुर्थादिगुणस्थान प्रगट होते हैं । स्वानुभवसेही मोक्ष प्राप्त होता है । स्वानुभवके समय अपने स्वभावशुद्ध, परिपूर्ण, स्वतंत्र, चिदानंदमय आत्माका आलंबन होनेसे वहां शुभाशुभभाव नहीं है इसलिये कर्मबंधकी संवरपूर्वक निर्जरा होती है– कर्मबंध छूटते हैं ॥ ३१२ ॥

अब, तो फिर मोक्षका कारण कौनसा है ? इस प्रश्नका उत्तर देते हैं–

गाथार्थ– [ जह ] जैसे [ बंधणबद्धो ] बंधनसे बंधा हुआ कोअी पुरुष [ बंधे मुत्तूण य ] बंधन को छोडकर [ विमोक्खं ] मोक्षको [ पावदि ] पाता है [तह य] वैसे ही [ बंधे मुत्तूण य ] बंधनको छोडकर [जीवो] जीव [विमोक्खं] मोक्षको [संपावदि] अच्छीतरह प्राप्त करता है ।

टीकार्थ– जैसे बंधनसे बंधा हुआ कोई पुरुष रज्जुबंधको या सांकल बंधको या काठ की

**विमोक्खं** यथा बंधनबद्धः कश्चित्पुरुषो रज्जुबंधं शृङ्खलाबंधं काष्ठनिगलबंधं वा कमपि बंधं छित्त्वा कमपि भित्वा कमपि मुक्त्वा स्वकीयविज्ञानपौरुषबलेन मोक्षं प्राप्नोति। तथा जीवोऽपि वीतरागनिर्विकल्पस्वसंवेदनज्ञानायुधेन बंधं छित्त्वा द्विधा कृत्वा, भित्त्वा विदार्य, मुक्त्वा छोटयित्वा च निजशुद्धात्मोपलंभस्वरूपं मोक्षं प्राप्नोतीति। अत्राह शिष्यः— प्राभृतग्रंथे यन्निर्विकल्पस्वसंवेदनज्ञानं भण्यते तन्न घटते। कस्मात्? इति चेत्, तदुच्यते—सत्तावलोकनरूपं चक्षुरादिदर्शनं यथा जैनमते निर्विकल्पं कथ्यते तथा बौद्धमते ज्ञानं निर्विकल्पं भण्यते परंतु तन्निर्विकल्पमपि विकल्पजनकं भवति। जैनमते तु विकल्पस्योत्पादकं भवत्येवं न किंतु स्वरूपेणैव सविकल्पमिति तथैव स्वपरप्रकाशकं चेति। तत्र परिहारः— कथंचित्सविकल्पमपि च कथंचिन्निर्विकल्पं च। तद्यथा—यथा विषयानंदरूपं सरागस्वसंवेदनज्ञानं सरागसंवित्तिविकल्परूपेण सविकल्पमपि शेषानीहितसूक्ष्मविकल्पानां सद्भावेऽपि सति तेषां मुख्यत्वं नास्ति तेन कारणेन निर्विकल्पमपि भण्यते। तथापि स्वशुद्धात्मसंवित्तिरूपं वीतरागस्वसंवेदनज्ञानमपि स्वसंवित्त्याकारैकविकल्पेन सविकल्पमपि बहिर्विषयानीहितसूक्ष्मविकल्पानां सद्भावेऽपि सति तेषां मुख्यत्वं नास्ति तेन करणेन निर्विकल्पमपि भण्यते। यत एवेहापूर्वस्वसंवित्त्याकारांतर्मुख्यप्रतिभासेऽपि बहिर्विषयानी-

---

वेडी के बंध को याने किसी भी प्रकारके बंधनको किसीको छेदकर, किसीको भेदकर, किसी को छोडकर अपने विज्ञान और पुरुषार्थ के बलसे मुक्त होता है। वैसे जीव भी वीतरागनिर्विकल्प स्वसंवेदन ज्ञान (स्वानुभव) के शस्त्रसे बंधको छेदकर या दो भेद कर, खोलकर, विदारण कर और छोडकर निजशुद्धात्मउपलब्धि (स्वानुभूति) स्वरूप मोक्ष प्राप्त करता है।

(शंका—) शिष्य पूछता है कि— इस प्राभृतग्रंथमें जो निर्विकल्पस्वसंवेदनज्ञान कहा गया हैं वह घटित नहीं होता है क्यों कि जैसे सत्ताके अवलोकनरूप चक्षु आदिके दर्शनको जैनमतमें निर्विकल्प कहा है, वैसे बौद्धमतमें ज्ञानको निर्विकल्प कहा गया है, लेकिन वह निर्विकल्प भी विकल्पजनक है। परन्तु जैनमतमें वह ज्ञान विकल्पका उत्पादक है इस प्रकार नहीं है, किन्तु ज्ञान स्वरूपसे ही सविकल्प है तथा स्वपरप्रकाशक है?

उसका समाधान— जैनमतमें (वास्तवमें) ज्ञानको कथंचित् सविकल्प और कथंचित् निर्विकल्प कहा है। उसका स्पष्टीकरण यह है कि,— जैसे विषयानंदरूप सरागस्वसंवेदनज्ञान सरागसंवित्ति (विकल्परूप) से सविकल्प है तो भी शेष अनिच्छित सूक्ष्म विकल्पोंका सद्भाव होनेपर भी उनकी मुख्यता नहीं है इस कारणसे उस विषयानंदरूप स्वसंवेदनज्ञानको निर्विकल्प-भी कहा गया है। वैसे ही अपनी स्वभावशुद्धात्माकी संवित्ति (स्वानुभूति) वाला वीतराग-स्वसंवेदनज्ञान भी स्वसंवित्तिरूप (स्वभावशुद्धात्म) आकारवाला ज्ञान एक दृष्टिसे सविकल्प भी है, वहाँ बाह्यविषयोंके अनिच्छित (अबुद्धिपूर्वक) सूक्ष्म विकल्पोंका सद्भाव भी होते हुओ उन विकल्पोंकी मुख्यता नहीं है, इस कारणसे अपनी स्वभावशुद्धात्माकी अनुभूति निर्विकल्प कही गयी है।

और बुद्धिपूर्वक स्वसंवित्ति आकार (स्वानुभव आकार) का जो अन्तर्मुख प्रतिभास

हितसूक्ष्मविकल्पा अपि संति तत एव कारणात् स्वपरप्रकाशकं च सिद्धं इदं निर्विकल्पसविकल्पस्य तथैव स्वपरप्रकाशकस्य च ज्ञानस्य च व्याख्यानं यथागमाध्यात्मतर्कशास्त्रानुसारेण विशेषेण व्याख्यायते तदा महान् विस्तरो भवति स चाध्यात्मशास्त्रत्वान्न कृतः। एवं मोक्षपदार्थसंक्षेपसूचनार्थं गाथासप्तकं गतं ॥ ३१३ ॥

अथ किमयमेव मोक्षमार्गः ? इति चेत्–

**बंधाणं च सहावं वियाणिदुं अप्पणो सहावं च ।**
**बंधेसु जो ण रज्जदि सो कम्मविमोक्खणं कुणदि ॥ ३१४ ॥**

॥ आ. ख्या. २९३ ॥

**बंधाणं च सहावं वियाणिदुं** भावबंधानां मिथ्यात्वरागादीनां स्वभावं ज्ञात्वा कथं ज्ञात्वा ? मिथ्यात्वस्वभावो हेयोपादेयतत्त्वविषये विपरीताभिनिवेशो भण्यते रागादीनां च स्वभावः पंचेंद्रियविषयेष्विष्टानिष्टपरिणाम इति न केवलं बंधस्वभावं ज्ञात्वा **अप्पणो सहावं च** अनंतज्ञानादिस्वरूपं शुद्धात्मनः स्वभावं च ज्ञात्वा **बंधेसु जो ण रज्जदि** द्रव्यबंधहेतुभूतेषु मिथ्यात्वरागादिभावबंधेषु निर्विकल्पसमाधिबलेन यो न रज्यते **सो कम्मविमोक्खणं कुणदि** स कर्मविमोक्षणं करोति ॥३१४॥

---

होता है तो भी वहीं पर बाह्यविषयोंके अनिच्छित (अबुद्धिपूर्वक) सूक्ष्म विकल्प भी होते हैं उस ही कारणसे ज्ञान स्व-पर प्रकाशक सिद्ध होता है। इसलिये यह निर्विकल्प और सविकल्प ज्ञानका तथा स्व-पर प्रकाशक ज्ञानका कथन स्पष्ट सिद्ध है। इस का आगम-आध्यात्म-तर्कशास्त्रके अनुसार विशेष व्याख्यान किया जावे तो महान् विस्तार होता है। और यहां अध्यात्मशास्त्र होनेसे वह कथन महान विस्तारसे कथन नहीं किया गया है। इसप्रकार मोक्षपदार्थके संक्षेप सूचनाके लिये प्रथमस्थलमें सात गाथायें पूर्ण हुई।

(गाथा नं ३१३ में जह बंधे छित्तूण य, जह बंधे भित्तूण य, जह बंधे मुत्तूण य इत्यादि इसप्रकार तीन प्रकारसे पाठ पाया जाता है इसलिये पांच गाथाओंके स्थान में सात गाथायें समझ लेना चाहिये) ॥ ३१३ ॥

अब, क्या यही मोक्षमार्ग है ? इस प्रश्नका उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ–** [**बंधाणं सहावं च**] बंधोंके स्वभावको और [**अप्पणो सहावं च**] आत्मा के स्वभावको [**वियाणिदुं**] जानकर [**जो**] पुरुष [**बंधेसु**] बंधोंमें [**ण रज्जदि**] रममाण नहीं होता है [**सो**] वह [**कम्मविमोक्खणं कुणदि**] कर्मोंसे मुक्त होता है।

**टीकार्थ–** भावबंधवाले मिथ्यात्वरागादिकोंके स्वभावको जानकर, हेय उपादेयतत्व के विषयमें विपरीत अभिनिवेश मिथ्यात्व कहलाता है और पंचेंद्रियोंके विषयोंमें इष्ट, अनिष्ट भाव होना रागादिकोंका स्वभाव हैं उनको जानकर, केवलबंधस्वभावको ही नहीं किन्तु शुद्ध आत्माके अनंतज्ञानादिस्वभावको जानकर निर्विकल्पसमाधि (स्वानुभूति) के बलसे द्रव्यबंधहेतुभूत मिथ्यात्वरागादिभावबंधोंमें जो रंजायमान नहीं होता है, वह कर्मोंका नाश करता है ॥ ३१४ ॥

अथ केन कृत्वात्मबंधो द्विधा भवति ? इति चेत्–

**जीवो बंधो य तहा छिज्जंति सलक्खणेहिं णियएहिं ।**
**पण्णाछेदणएण दु छिण्णा णाणत्तमावण्णा ।। ३१५ ।।**

।। आ. ख्या. २९४ ।।

**जीवो बंधो य तहा छिज्जंति सलक्खणेहिं णियएहिं** यथा जीवस्तथा बंधश्चैतौ द्वौ छिद्येते पृथक् क्रियेते, काभ्यां कृत्वा ? स्वलक्षणरूपाभ्यां निजकाभ्यां **पण्णाछेदणएण दु छिण्णा णाणत्तमावण्णा** प्रज्ञाछेदनैकलक्षणेन भेदज्ञानेन छिन्नौ संतौ नानात्वमापन्नौ इति । तथाहि– जीवस्य लक्षणं शुद्धचैतन्यं भण्यते, बंधस्य लक्षणं मिथ्यात्वरागादिकं, ताभ्यां पृथक् कृतौ । केन ? कारणभूतेन प्रज्ञाछेदनकेन, शुद्धात्मानुभूतिलक्षणभेदज्ञानरूपा प्रज्ञैव छेत्र्येव छुरिका तया एवेत्यर्थः । छिन्नौ संतौ नानात्वमापन्नौ ।। ३१५ ।।

आत्मबंधयोर्द्विधाकरणे किं साध्यं ? इति चेत्–

**जीवो बंधो य तहा छिज्जंति सलक्खणेहिं णियएहिं ।**
**बंधो छेदेदव्वो सुद्धो अप्पा य घेत्तव्वो ।। ३१६ ।।**

।। आ. ख्या. २९५ ।।

---

अब, आत्मा और बंध को किस प्रकार से भिन्न भिन्न करते हैं ? इसका उत्तर कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जीवो** ] जीव [ **य** ] और [ **बंधो** ] बंध [ **णियएहिं सलक्खणेहिं** ] निश्चित अपने अपने लक्षणों के द्वारा [ **पण्णाछेदणएण** ] प्रज्ञारूपी छैनी से [ **तहा** ] इसतरह [ **छिज्जंति** ] पृथक् किये जाते हैं [ **दु** ] कि जिस तरह [ **छिण्णा णाणत्तमावण्णा** ] छेदे हुअे नानापनको प्राप्त हो जाय ।

**टीकार्थ–** जीव तथा बंध अपने अपने स्वभाव लक्षणोंसे पृथक् किये जाते हैं ।

शंका– किसके द्वारा आत्मा और बंध भिन्न किये जाते हैं ?

समाधान– प्रज्ञा रूपी छैनी है एक लक्षण जिसका ऐसे भेदज्ञानसे छिन्न करते हुअे नानापनको प्राप्त किये जाते है ।

जीवका लक्षण शुद्धचैतन्य है, बंधका लक्षण मिथ्यात्वरागादिक है । उनको प्रज्ञा छैनीसे याने शुद्धात्मानुभूतिलक्षणवाले भेदज्ञानसे भिन्न भिन्न करते हुअे नानापनाको प्राप्त किये जाते हैं ।। ३१५ ।।

आत्मा और बंध दोनोंको पृथक् करनेमें क्या साध्य करना चाहिये ? इस प्रश्नका उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ–** [ **जीवो** ] जीव [ **य** ] और [ **बंधो** ] बंध इन दोनोंको [ **णियएहिं सलक्ख-**

**जीवो बंधो य तहा छिज्जंति सलक्खणेहिं णियएहिं** जीवबंधौ द्वौ पूर्वोक्ताभ्यां स्वलक्षणाभ्यां निजकाभ्यां छिद्येते पूर्ववत् । ततश्छेदानंतरं किं साध्यं ? **बंधो छेदेदव्वो** विशुद्धज्ञानदर्शनस्वभावपरमात्मतत्त्वसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुचरणरूपनिश्चयरत्नत्रयात्मकभेदज्ञानछुरिकया मिथ्यात्वरागादिरूपो बंधश्छेत्तव्यः शुद्धात्मनः सकाशात्पृथक्कर्तव्यः । **सुद्धो अप्पा य घेत्तव्वो** वीतरागसहजपरमानंदलक्षणः सुखसमरसीभावेन शुद्धात्मा च गृहीतव्य इत्यभिप्रायः ।। ३१६ ।।

इदमेवात्मबंधयोर्द्विधाकरणे प्रयोजनं यद्बंधपरिहारेण शुद्धात्मोपादानमित्युपदिशति–

**कह सो घिप्पदि अप्पा पण्णाए सो दु घिप्पदे अप्पा ।**
**जह पण्णाए विभत्तो तह पण्णाएव घित्तव्वो ।। ३१७ ।।**

।। आ॰ ख्या॰ २९६ ।।

**कह सो घिप्पदि अप्पा** कथं स गृह्यते आत्मा 'दृष्टिविषयो न भवत्यमूर्त्तत्वात्' इति प्रश्नः ? **पण्णाए सो दु घिप्पदे अप्पा** प्रज्ञया भेदज्ञानेन गृह्यते, इत्युत्तरं । कथं ? इति चेत् **जह**

---

**णेहिं** ] निश्चित अपने अपने लक्षणोंसे [**तहा**] इस तरह [ **छिज्जंति** ] भिन्न करते है कि [**बंधो**] बंध [ **छेदेदव्वो** ] तो छिदकर भिन्न हो जाय [**य**] और [**सुद्धो अप्पा घेत्तव्वो**] शुद्ध आत्मा ग्रहण किया जाय ।

**टीकार्थ–** जीव और बंध पहले कहे अनुसार अपने अपने लक्षणोंसे भिन्न किये जाते हैं ।

शंका– आत्मा और बंधको भिन्न करनेके वाद क्या साध्य करना चाहिये ?

समाधान– विशुद्धज्ञानदर्शनस्वभावपरमात्मतत्त्वका सम्यक्श्रद्धानज्ञानअनुचरणरूपनिश्चयरत्नत्रयात्मक भेदज्ञान (स्वानुभूति) रूप छुरीसे मिथ्यात्वरागादिरूप बंध छेदना चाहिए, बंधको शुद्धात्मासे पृथक् करना चाहिये और सुखसमरसीभावसे (स्वानुभवसे) वीतरागसहजपरमानंदलक्षणवाला शुद्धात्मा ग्रहण करना चाहिये, यह अभिप्राय है ।। ३१६ ।।

आत्मा और बंध को पृथक् करनेमें प्रयोजन यह है कि, बंधका त्याग करके शुद्धात्माका ग्रहण करना चाहिए इस प्रकारका उपदेश देते हैं–

**गाथार्थ–** शिष्य पूछता है कि [ **सो अप्पा** ] वद शुद्धात्मा [ **कह** ] कैसे [ **घिप्पदि** ] ग्रहण किया जा सकता है ? आचार्य उत्तर देते हैं कि [ **सो दु अप्पा** ] वह शुद्ध आत्मा [**पण्णाए**] प्रज्ञासे ही [ **घिप्पदि** ] ग्रहण किया जाता है [ **जह** ] जैसे पहले [ **पण्णाए** ] प्रज्ञासे [ **विभत्तो** ] भिन्न किया था [ **तह** ] वैसे [ **पण्णाएव** ] प्रज्ञासे ही [ **घित्तव्वो** ] ग्रहण करना चाहिये ।

**टीकार्थ–** शंका– आत्मा तो अमूर्त्त हैं अतः वह दृष्टिका विषय नहीं है, तो फिर उसको कैसे ग्रहण किया जा सकता है ?

समाधान– भेदज्ञानरूप बुद्धिके द्वारा शुद्धात्माको ग्रहण किया जाता है

पण्णाए विभत्तो यथा पूर्वसूत्रे प्रज्ञया विभक्तः रागादिभ्यः पृथक्कृतः तह पण्णाएव घित्तव्वो तथा प्रज्ञयैव गृहीतव्यः । ननु केन शुद्धोऽयमात्मा गृहीतव्यः ? प्रज्ञयैव शुद्धोऽयमात्मा गृहीतव्यः शुद्धस्यात्मनः स्वयमात्मानं गृह्णतोऽपि विभजत इव प्रज्ञैककरणत्वात् । अतो यथा प्रज्ञया प्रविभक्तस्तथा प्रज्ञयैव गृहीतव्यः ।। ३१७ ।।

कथमात्मा प्रज्ञया गृहीतव्य इति चेत्–

**पण्णाए घित्तव्वो जो चेदा सो अहं तु णिच्छयदो ।**
**अवसेसा जे भावा ते मज्झ परे त्ति णायव्वा ।। ३१८ ।।**

।। आ. ख्या. २९७ ।।

प्रज्ञया गृहीतव्यो यश्चेतयिता सोहं तु निश्चयतः। अवशेषा ये भावास्ते मम परे इति ज्ञातव्याः। यो हि निश्चयतः स्वलक्षणावलंबिन्या प्रज्ञया प्रविभक्तश्चेतयिता सोऽयमहं, ये त्वमी अवशिष्टा अन्ये स्वलक्षणलक्ष्या व्यवह्रियमाणा भावास्ते सर्वेऽपि चेतयितृत्वस्य व्यापकस्य व्याप्यत्वमनायांतोऽत्यंतं मत्तो भिन्नास्ततोऽहमेव मयैव मह्यमेव मत्त एव मय्येव मामेव गृह्णामि,

---

शंका– कैसे ?

समाधान– जैसे पहले सूत्रमें कहा था कि, वुद्धि के द्वारा रागादिसे आत्माको पृथक् किया गया है वैसे वुद्धिके द्वारा ही ग्रहण करना चाहिये ।

शंका– यह शुद्धात्मा किस साधनसे ग्रहण करना चाहिये ?

समाधान– वुद्धिके द्वारा ही यह शुद्धात्मा ग्रहण करना चाहिये, शुद्धात्मासे स्वयं शुद्धात्माको ग्रहण किया जाता है जैसे वुद्धिरूपी एक साधनसे भिन्न करते हैं।

इसलिये जैसे प्रज्ञासे भिन्न किया वैसे प्रज्ञासे ही ग्रहण करना चाहिये ।। ३१७ ।।

आत्मा प्रज्ञाके द्वारा कैसे ग्रहण करना चाहिये ? इसका उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ–** [ **णिच्छयदो** ] निश्चयसे [ **जो चेदा** ] जो चेतनस्वभाववाला आत्मा है [**सो दु**] वह [ **अहं** ] मैं हूँ इस तरह [ **पण्णाए** ] वुद्धिपूर्वक [ **घित्तव्वो** ] ग्रहण करना चाहिये [**तु**] और [**अवसेसा जे भावा**] अवशेष जो भाव हैं [**ते**] वे [ **मज्झ परे त्ति** ] मुझ से पर हैं ऐसा [**णायव्वा**] जानना चाहिये ।

**टीकार्थ–** निश्चयसे अपने स्वभावका अवलंवन करनेवाली वुद्धि के द्वारा जो प्रविभक्त किया हुआ चैतन्यमय आत्मा है वह यह मैं (चैतन्य आत्मा हूँ) और जो यह अवशेष दूसरे अपने लक्षणसे लखे जानेवाले व्यवह्रियमाण भाव हैं वे सब भी व्यापक चेतयितापनके व्याप्यत्वको प्राप्त नहीं होते हुये चेतनसे शून्य चेतनसे रहित हैं, वे सब भाव मेरेसे अत्यंत भिन्न हैं। इसलिये मैं ही मेरे द्वारा ही, मेरे लिये ही, मेरेसे ही, मुझमें ही, और मुझको ही ग्रहण करता

यत् किल गृह्णामि तच्चेतनैकक्रियत्वादात्मनश्चेतये एव, चेतयमान एव चेतये, चैतयमानेनैव चेतये, चेतयमानायैव चेतये, चेतयमानादेव चेतये, चेतयमान एव चेतये, चेतयमानमेव चेतये। अथवा न चेतये, न चेतयमानश्चेतये, न चेतयमानेन चेतये, न चेतयमानाय चेतये, न चेतयमानाच्चेतये, न चेतयमाने चेतये, न चेतयमानं चेतये, किंतु सर्वविशुद्धचिन्मात्रो भावोऽस्मि। ("भित्वा सर्वमपि स्वलक्षणबलाद्भेत्तुं हि यच्छक्यते चिन्मुद्रांकितनिर्विभागमहिमा शुद्धश्चिदेवास्म्यहं। ) भिद्यंते यदि कारकाणि यदि वा धर्मा गुणा वा यदि भिद्यंतो न भिदास्ति काचन विभौ भावे विशुद्धे चिति ॥ आ. ख्या. कलश १८२ ॥

पण्णाए घित्तव्वो जो दट्ठा सो अहं तु णिच्छयदो।
अवसेसा जे भावा ते मज्झ परे त्ति णायव्वा ॥ ३१९ ॥

॥ आ. ख्या. २९८ ॥

---

हूँ। जो मैं निश्चयतः ग्रहण करता हूँ वह आत्मा की चेतना ही एक क्रिया है। उस क्रिया से चेतता ही हूँ, चेतता हुआ ही चेतता हूँ, चेतते हुये से ही चेतता हूँ, चेतते हुये के लिये ही चेतता हूँ, चेतते हुये से ही चेतता हूँ, चेतते हुये में ही चेतता हूँ, चेतते हुये को ही चेतता हूँ। अथवा न तो चेतता हूँ, न चेतता हुआ चेतता हूँ, न चेतते हुये से चेतता हूँ, न चेतते हुये के लिये चेतता हूँ, न चेतते हुये से चेतता हूँ, न चेतते हुये में चेतता हूँ, न चेतते हुये को चेतता हूँ। किन्तु सर्व विशुद्ध चैतन्य मात्र भाव हूँ।

श्री अमृतचंद्राचार्य आत्मख्याति कलश नं. १८२ में लिखते हैं "भित्वा सर्वमपि" इत्यादि– अर्थात् ज्ञानी कहता है कि, जो भेदने को समर्थ है उस सबको निजलक्षण के बलसे भेदकर चैतन्य चिन्हसे चिन्हित, विभागरहित महिमावाला मैं शुद्ध चैतन्य ही हूँ। यदि कर्ता, कर्म, करण, संप्रदान, अपादान, अधिकरण ये छह कारक और सत्व–असत्व, नित्यत्व–अनित्यत्व, एकत्व–अनेकत्व आदि धर्म और ज्ञान दर्शन आदि गुण ये भेदरूप हैं तो भेदरूप हों परंतु विशुद्ध समस्त भावोंसे रहित एक तथा सब गुणपर्यायों में व्यापक ऐसे चैतन्यभावमें तो कुछ भेद नहीं है।

भावार्थ– जिस प्रज्ञा के द्वारा आत्मा को बंधसे भिन्न किया था उस समय स्वलक्षणसे, कारकसे, धर्मसे और गुण से भेद किया था। वहाँ अभिन्न (एक द्रव्यमें) छह कारक लगाकर दिखाये हैं और बादमें एक द्रव्यमें भी छह कारक लगाना, गुण, धर्मादि के भेद करनेका निषेध किया गया है। और मैं शुद्ध चैतन्यमात्र भाव हूँ सो एक अभेद हूँ, द्रव्यदृष्टिसे कर्ता कर्म आदि षट्कारक का भी भेद मुझमें नहीं है। इसतरह स्वभावशुद्धपरिपूर्ण अभेद आत्माका ग्रहण करना चाहिए ॥ ३१८ ॥

**गाथार्थ–** [ णिच्छयदो ] निश्चयसे [ जो दट्ठा ] जो देखनेवाला आत्मा है [ सो ] वह [ अहं ] मैं हूँ इसतरह [ पण्णाए ] बुद्धिपूर्वक [ घित्तव्वो ] ग्रहण करना चाहिये [ तु ]

**पण्णाए घित्तव्वो जो णादा सो अहं तु णिच्छयदो ।**
**अवसेसा जे भावा ते मज्झ परे त्ति णादव्वा ॥ ३२० ॥**

॥ आ. ख्या. २९९ ॥

चेतनाया दर्शनज्ञानविकल्पानतिक्रमणाच्चेतयितृत्वमिव द्रष्टृत्वं ज्ञातृत्वं चात्मनः स्वलक्षणमेव । ततोऽहं द्रष्टारमात्मानं गृह्णामि । यत्किल गृह्णामि तत्पश्याम्येव, पश्यन्नेव पश्यामि, पश्यतैव पश्यामि, पश्यते एव पश्यामि, पश्यत एव पश्यामि, पश्यत्येव पश्यामि पश्यंतमेव पश्यामि । अथवा न पश्यामि, न पश्यन् पश्यामि, न पश्यता पश्यामि, न पश्यते पश्यमि, न पश्यतः पश्यामि, न पश्यति पश्यामि, न पश्यंतं पश्यामि । किंतु सर्वविशुद्धो दृङमात्रो भावोऽस्मि । अपि च ज्ञातारमात्मानं गृह्णामि यत्किल गृह्णामि तज्जानाम्येव, जानन्नेव जानामि, जानतैव जानामि, जानते एव जानामि जानत एव जानामि, जानत्येव जानामि, जानंतमेव जानामि । अथवा न जानामि, न जानन् जानामि, न जानतैव जानामि, न जानते जानामि, न जानतो जानामि, न जानति जानामि, न जानंतं जानामि । किंतु सर्वविशुद्धो ज्ञप्तिमात्रो भावोऽस्मि । ननु कथं चेतना दर्शनज्ञानविकल्पौ नातिक्रामति येन चेतयिता द्रष्टा ज्ञाता च

---

और [ **अवसेसा** ] अवशेष [ **जे भावा** ] जो भाव हैं [ **ते** ] वे [ **मज्झ परे त्ति** ] मुझसे पर हैं ऐसा [ **णायव्वा** ] जानना चाहिये । [ **णिच्छयदो** ] निश्चयसे [ **जो णादा** ] जो ज्ञाता जाननेवाला आत्मा है [ **सो** [ वह [ **अहं** ] मैं हूँ इसतरह [ **पण्णाए** ] बुद्धिपूर्वक [ **घित्तव्वो** ] ग्रहण करना चाहिये [ **तु** ] और [ **अवसेसा** ] अवशेष [ **जे भावा** ] जो भाव हैं [ **ते** ] वे [ **मज्झ परे त्ति** ] मुझसे पर हैं ऐसा [ **णादव्वा** ] जानना चाहिये ।

**टीकार्थ–** चेतना में दर्शनज्ञानके भेदका उल्लंघन नहीं हैं । इस कारण चेतकत्वकी तरह दर्शकपना व ज्ञातापना आत्मा का निजलक्षण ही है । इसलिये ऐसा अनुभव करना कि मैं देखनेवाले आत्माको ग्रहण करता हूँ, जो निश्चयसे ग्रहण करता हूँ, सो देखता ही हूँ, देखता ही देखता हूँ, देखते हुअे के द्वारा ही देखता हूँ, देखते हुअे के लिये ही देखता हूँ, देखते हुअे से ही देखता हूँ, देखते हुअे में ही देखता हूँ और देखते हुअे को ही देखता हूँ । अथवा नहीं देखता, न देखते हुअे को देखता हूँ, न देखते हुए के द्वारा देखता हूँ, न देखते हुअे के लिये देखता हूँ, न देखते हुए से देखता हूँ, न देखते हुए में देखता हूँ, न देखते हुए को देखता हुँ, किन्तु सर्व विशुद्ध एक दर्शनमात्र भाव मैं हूँ ।

तथा उसी तरह ज्ञान पर लगाना । मैं जाननेवाले ज्ञाता आत्माको ग्रहण करता हूँ, जो ग्रहण करता हूँ, सो निश्चय से जानता ही हूँ, जानता हुआ ही जानता हूँ, जानते हुए के द्वारा ही जानता हूँ, जानते हुए के लिये ही जानता हूँ, जानता हुए से ही जानता हूँ, जानते हुए में ही जानता हूँ, जानते हुए को ही जानता हूँ । अथवा नहीं जानता, न जानते हुए को जानता हूँ, न जानते हुए के द्वारा जानता हूँ, न जानते हुए के लिये जानता हूँ, न जानते हुए से जानता हूँ,

स्यात् ? उच्यते– चेतना तावत्प्रतिभासरूपा सा तु सर्वेषामेव वस्तूनां सामान्य विशेषात्मकत्वाद् द्वैरूप्यं नातिक्रामति। ये तु तस्या द्वे रूपे ते दर्शनज्ञाने, ततः सा ते नातिक्रामति। यद्यतिक्रामति ? सामान्यविशेषातिक्रांतत्वाच्चेतनैव न भवति। तदभावे द्वौ दोषौ स्वगुणोच्छेदाच्चेतनस्याचेतनतापत्तिः, व्यापकाभावे व्याप्यस्य चेतनस्याभावो वा। ततस्तद्दोषभयाद्दर्शनज्ञानात्मिकैव चेतनाभ्युपगंतव्या।

अद्वैतापि हि चेतना जगति चेद्दृग्ज्ञप्तिरूपं त्यजेत् तत्सामान्यविशेषरूपविरहात्सास्तित्वमेव त्यजेत्। तत्त्यागे जडता चितोऽपि भवति व्याप्यो विना व्यापकादात्मा चांतमुपैति तेन नियतं दृग्ज्ञप्तिरूपास्ति चित् ॥ आ. ख्या. कलश १८३॥ एकश्चितचिन्मय एव भावो भावाः परे ये किल ते परेषां। ग्राह्यस्ततश्चिन्मय एव भावो भावाः परे सर्वत एव हेयाः ॥ आ. ख्या. १८४ कलश ॥

---

न जानते हुए में जानता हूँ, न जानते हुए को जानता हूँ, किंतु सर्वविशुद्ध एक जाननक्रियामात्र भाव में हूँ।

इस तरह दर्शन और ज्ञान पर छह कारक लगाके फिर अभेदरूप करने को कारक भेद का निषेध कर ज्ञाता द्रष्टा मात्र अपना अनुभव करना चाहिये।

शंका– चेतना दर्शनज्ञान भेदोंको कैसे उल्लंघन नहीं करती है कि जिससे आत्मा द्रष्टा ज्ञाता हो जाता हैं ?

समाधान– पहले तो चेतना प्रतिभासरूप है, ऐसी चेतना दोरूपपने को उल्लंघन नहीं करती क्योंकि सभी वस्तूका सामान्य विशेषरूप स्वरूप है। सो चेतना भी वस्तु है वह सामान्य-विशेषरूप को कैसे उल्लंघन करे। उसके दो रूप हैं वे दर्शन, ज्ञान हैं इसलिये वह चेतना दर्शनज्ञान इन दोनोंको उल्लंघन नहीं करती। यदि इन दो स्वरूपोंको उल्लंघे तो सामान्यविशेषरूपके उल्लंघनेपनेसे चेतना ही नहीं होती। उस चेतना के अभावसे दो दोष आते हैं– एक तो अपने गुणका उच्छेद होनेसे चेतनको अचेतनपनाकी प्राप्ति आती है और दूसरे व्यापक चेतनका अभाव होनेसे व्याप्य जो चेतन आत्मा उसका अभाव होता है। इस कारण इन दोषोंके भयसे चेतना दर्शनज्ञानात्मक ही अंगीकार करनी चाहिये।

श्री अमृतचंद्राचार्य आत्मख्याति कलश नं. १८३ में कहते हैं कि– "अद्वैतापि हि" इत्यादि– अर्थात् जगतमें निश्चयसे चेतना अद्वैत है, तो भी जो दर्शनज्ञानरूपको छोडे तो सामान्य विशेषरूप के अभावसे वह चेतना अपने अस्तित्वको छोड दे और जब चेतना अपने अस्तित्वको छोड दे तो चेतनके (आत्माको) जडपना हो जाय। तथा व्याप्य–आत्मा व्यापक–चेतना के विना अंत को प्राप्त हो जाय इसलिये चेतना नियमसे दर्शनज्ञान स्वरूप ही है।

आत्मख्याति कलश नं १८४– "एकश्चितश्चिन्मय" इत्यादि– अर्थात् चैतन्य का तो एक चिन्मय ही भाव है। दूसरे जो भाव हैं, वे निश्चयसे परके भाव हैं। इसलिये एक चिन्मयभाव ही ग्रहण करने योग्य है और जो परभाव हैं वे सभी त्यागने योग्य है।

निश्चयत: अवशेषा ये रागादिभावा विभावपरिणामास्ते चिदानंदैकभावस्य ममापेक्षया परा इति ज्ञातव्या: । अत्राह शिष्य: – चेतनाया ज्ञानदर्शनभेदौ न स्त:, एकैव चेतना ततो ज्ञाता द्रष्टेति द्विधात्मा कथं घटते इति ? अत्र पूर्वपक्षे परिहार:–सामान्यग्राहकं दर्शनं विशेषग्राहकं ज्ञानं । सामान्यविशेषात्मकं च वस्तु । सामान्यविशेषात्मकत्वाभावे चेतनाया अभाव: स्यात् । चेतनाया अभावे सति आत्मनो जडत्वं, चेतनालक्षणस्य विशेषगुणस्याभावे सत्यभावो वा भवति । नचात्मनो जडत्वं दृश्यते, न चाभाव: । प्रत्यक्षविरोधात् । तत: स्थितं यद्यप्यभेदनयेनैकरूपा चेतना तथापि सामान्यविशेषविषयभेदेन दर्शनज्ञानरूपा भवतीत्यभिप्राय: ।। ३१९, ३२० ।।

अथ शुद्धबुद्धैकस्वभावस्य परमात्मन: शुद्धचिद्रूप एक एव भाव:, न च रागादय इत्याख्याति–

**को णाम भणिज्ज बुहो णादुं सव्वे परोदये भावे ।**
**मज्झमिणंति य वयणं जाणंतो अप्पयं सुद्धं ।। ३२१ ।।**

।। आ. ख्या. ३०० ।।

---

निश्चयसे अवशेष जो रागादिभाव परिणाम हैं वे मेरे चिदानंद एक भावकी अपेक्षासे पर हैं, ऐसा जानना चाहिये ।

शंका– शिष्य पूछता है कि चेतना के ज्ञानदर्शन दो भेद नहीं हैं, चेतना एक ही है । इसलिये ज्ञाता द्रष्टा ऐसा द्विधा आत्मा कैसे घटित होता है ?

समाधान– सामान्यका ग्रहण करनेवाला दर्शन है, विशेषका ग्रहण करनेवाला ज्ञान है । और सामान्यविशेषात्मक वस्तु है । सामान्यविशेषात्मक के अभावमें चेतनाका अभाव होता है । चेतना के अभावमें आत्मा जडत्वको प्राप्त होता है अथवा चेतना लक्षण विशेष गुण का अभाव होनेपर आत्माका ( द्रव्यका ) अभाव होनेका प्रसंग आता है । और आत्मा जडत्वको प्राप्त हुआ नहीं दिखायी देता है और आत्माका अभाव भी नहीं है । क्योंकि १) आत्माको जड माननेमें प्रत्यक्षसे विरोध आता है और २) आत्माका अभाव मानना प्रत्यक्षसे विरुद्ध है ।

इसलिये यह सिद्ध हुआ कि, यद्यपि अभेदनयसे चेतना एक ही है, तथापि सामान्य-विशेषात्मक भेद दृष्टिसे दर्शनज्ञानरूप है । ऐसा अभिप्राय है ।। ३१९, ३२० ।।

अब, शुद्धबुद्ध एक स्वभाववाले परमात्माका शुद्धचिद्रूपएक ही भाव है और उस आत्मा के रागादिक भाव नहीं है, ऐसा कहते है–

**गाथार्थ**– [ **अप्पयं** ] आत्माको [ **सुद्धं** ] शुद्ध [ **जाणंतो** ] जानते हुअे (अनुभव करते हुअे), [ **सव्वे भावे** ] शेष सब भावों को [ **परोदये** ] परके संबंधमें उदयमें आनेवाले है ऐसा [ **णादुं** ] जानकर [ **को णाम बुहो** ] कौन बुद्धिमान [ **मज्झमिणं ति** ] "ये परभाव मेरे हैं," [ **य** ] ऐसा [ **वयणं** ] वचन [ **भणिज्ज** ] कहेगा !

**को णाम भणिज्ज बुहो** को ब्रूयाद् बुधो ज्ञानी विवेकी नाम स्फुटमहो वा न कोऽपि। किं ब्रूयात्। **मज्झमिणंति य वयणं** ममेति वचनं, किं कृत्वा ? पूर्वं **णादुं** निर्मलात्मानुभूतिलक्षण-भेदज्ञानेन ज्ञात्वा। कान् ? **सव्वे परोदये भावे** सर्वान् मिथ्यात्वरागादिभावान् विभावपरिणामान्। कथंभूतान् ? परोदयान् शुद्धात्मनः सकाशात् परेण कर्मोदयेन जनितान्। किं कुर्वन् सन् ? **जाणंतो अप्पयं सुद्धं** जानन् परमसमरसीभावेनानुभवन्, कं ? आत्मानं। कथंभूतं ? शुद्धं भावकर्मद्रव्यकर्म-नोकर्मरहितं। केन कृत्वा जानन् ? शुद्धात्मभावनापरिणताभेदरत्नत्रयलक्षणेन भेदज्ञानेनेति। एवं विशेषभेदभावनाव्याख्यानमुख्यत्वेन तृतीयस्थले सूत्रपंचकं गतं ॥ ३२१ ॥

अथ मिथ्यात्वरागादिपरभावस्वीकारेण बध्यते वीतरागपरमचैतन्यलक्षणस्वस्वभावस्वीकारेण मुच्यते जीव इति प्रकाशयति–

---

**टीकार्थ–** शंका– कौन ज्ञानी विवेकी ( चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती ) ऐसा कहेगा ?

समाधान– कोअी सम्यग्ज्ञानी पुरुष ऐसा नहीं कहता है।

शंका– क्या नहीं कहता ?

समाधान– "ये परभाव मेरे हैं" ऐसा वचन कोअी सम्यग्ज्ञानी नहीं कहता है।

शंका– क्या करके नहीं कहता है ?

समाधान– निर्मल आत्मानुभूतिलक्षणवाले भेदज्ञानसे सभी मिथ्यात्वरागादिविभाव भावोंको जानकर "ये परभाव मेरे हैं," ऐसा वचन नहीं कहता है।

शंका– मिथ्यात्वरागादिविभाव भाव कैसे हैं ?

समाधान– अपने शुद्धात्मस्वभावसे भिन्न ऐसे परकर्मोदयमें प्रगट होनेवाले ये मिथ्यात्वरागादि विभाव भाव हैं।

शंका– क्या करनेवाला ?

समाधान– परमसमरसीभावसे अपने आत्मस्वभावको अनुभव करनेवाला मिथ्यात्वरागादिभावोंको "ये परभाव मेरे हैं," ऐसा वचन नहीं कहता है।

शंका– कैसा है आत्मस्वभाव ?

समाधान– शुद्ध याने भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्मरहित ऐसा शुद्धात्मस्वभाव है।

शंका– इस शुद्धात्मस्वभावको क्या करके (किस साधन द्वारा) जानता है ?

समाधान– शुद्धात्मभावनापरिणत-अभेदरत्नत्रयलक्षण (स्वानुभव) वाले भेदज्ञानसे अपने शुद्धात्मस्वभावको जानता है। (उसे जानते हुअे मिथ्यात्वरागादि भावोंको "ये मेरे हैं" ऐसा वचन नहीं कहता है)। इस प्रकार विशेष भेदभावनाके कथनकी मुख्यतासे तीसरे स्थलमें पांच गाथायें पूर्ण हुअी ॥ ३२१ ॥

अब, मिथ्यात्वरागादिपरभावोंको स्वभावमें स्वीकार करनेसे जीव कर्मोंसे बांधा जाता है और वीतरागपरमचैतन्य लक्षणवाले स्व स्वभावका स्वीकार करनेसे जीव कर्मोंसे मुक्त हो जाता है, ऐसा कहते हैं–

तेयादी अवराहे कुव्वदि सो ससंकिदो होदि ।
मा बज्झेऽहं केणवि चोरो त्ति जणह्मि विवरंतो ॥ ३२२ ॥
॥ आ. ख्या. ३०१ ॥

जो ण कुणदि अवराहे सो णिस्संको दु जणवदे भमदि ।
ण वि तस्स बज्झिदुं जे चिंता उप्पज्जदि कया वि ॥ ३२३ ॥
॥ आ. ख्या. ३०२ ॥

एवं हि सावराहो बज्झामि अहं तु संकिदो चेदा ।
जो पुण णिरवराहो णिस्संकोहं ण बज्झामि ॥ ३२४ ॥
॥ आ. ख्या. ३०३ ॥

**तेयादी अवराहे कुव्वदि सो ससंकिदो होदि** यः स्तेयपरदाराद्यपराधान् करोति स पुरुषः सशंकितो भवति । केन रूपेण ? **मा बज्झेहं केणवि चोरोत्ति जणह्मि विवरंतो** जने विचरन् माहं बध्ये केनापि तलवरादिना । किं कृत्वा ? चोर इति मत्वा । इत्यन्वयदृष्टांतगाथा गता । **जो ण कुणदि अवराहे सो णिस्संको दु जणवदे भमदि** यः स्तेयपरदाराद्यपराधं न करोति स

---

**गाथार्थ–** [ **जो** ] जो पुरुष [ **तेयादी अवराहे** ] चोरी आदि अपराधों को [ **कुव्वदि** ] करता है [ **सो** ] वह पुरुष [ **ससंकिदो** ] सशंकित [ **होदि** ] रहता है कि [ **जणह्मि** ] मनुष्यों के बीच [ **विवरंतो** ] घुमते हुओ [ **चोरो त्ति** ] "चोर है," ऐसा जानकर [ **केण वि** ] किसी के द्वारा भी [ **अहं मा बज्झे** ] मैं बांध लिया न जाऊं [ **जो** ] जो पुरुष [ **अवराहे** ] अपराध [ **ण कुणदि** ] नहीं करता [ **सो दु** ] वह तो [ **जणवदे** ] देशमें [ **णिस्संको** ] निःशंक [ **भमदि** ] घूमता है क्योंकि [ **जे तस्स** ] जो उसके मनमें [ **बज्झिदुं चिंता** ] बंधने की चिंता [ **कया वि** ] कभी भी [ **ण वि उप्पज्जदि** ] नहीं उत्पन्न होती [ **एवं ही** ] इस प्रकार ही [ **सावराहो चेदा** ] अपराधी आत्मा [ **संकिदो** ] शंकित रहता है कि [ **अहं तु बज्झामि** ] मैं कर्मोंसे बंधको प्राप्त होऊंगा [**जो पुण णिरावराहो**] और जो निरपराध है वह तो [**णिस्संको**] निःशंक रहता है कि [ **अहं ण बज्झामि** ] मैं नहीं बंधूंगा ।

**टीकार्थ–** जो पुरुष चोरी, परदार गमनादि अपराधों को करने वाला है, वह सशंकित रहता है ।

शंका– किस प्रकारसे वह शंकित रहता है ?

समाधान– लोगोंमें घुमते हुओ "मैं चोर हूं" यह जानकर किसी कोटपाल आदि के द्वारा बांध न लिया जाऊं । यह अन्वय दृष्टांत गाथाका अर्थ हुआ ।

जो कोओी चोरी आदि अपराध नहीं करता है वह निःशंक होता हुआ लोकमें

निश्शंको जनपदे लोके भ्रमति। **ण वि तस्स बज्झिदुं जे चिंता उप्पज्जदि कयावि** तस्य चिंता नोत्पद्यते कदाचिदपि जे अहो यस्मात्कारणात् वा निरपराधः, केन रूपेण चिंता नोत्पद्यते? नाहं बध्ये केनापि चौर इति मत्वा। एवं व्यतिरेकदृष्टांतगाथा गता। **एवं हि सावराहो बज्झामि अहं तु संकिदो चेदा** यो रागादिपरद्रव्यग्रहणं स्वीकारं करोति स स्वस्थभावच्युतः सन् सापराधो भवति सापराधोऽत्र शंकितो भवति। केन रूपेण? बध्येऽहं कर्मतापन्नो ज्ञानावरणादिकर्मणा। ततः कर्मबंधभीतः प्रायश्चित्तं प्रतिक्रमणरूपं दंडं ददाति। **जो पुण णिरवराहो णिस्संकोऽहं ण बज्झामि** यस्तु पुनर्निरपराधो भवति स तु दृष्टश्रुतानुभूतभोगाकांक्षारूपनिदानबंधादिसमस्तविभावपरिणामरहितो भूत्वा निश्शंको भवति। केन रूपेण? इति चेत्, रागाद्यपराधरहितत्वात् नाहं बध्ये केनापि कर्मणेति प्रतिक्रमणादिदंडं विनाप्यनंतज्ञानादिरूपनिर्दोषपरमात्मभावनयैव शुद्ध्यति इत्यन्वयव्यतिरेकदार्ष्टांतगाथा गता॥ ३२२, ३२३, ३२४॥

अथ को हि नामायमपराधः? इति पृच्छति–

**संसिद्धिराधसिद्धी साधिदमाराधिदं च एयट्ठो।**
**अवगदराधो जो खलु चेदा सो होदि अवराहो॥ ३२५॥**

॥ आ. ख्या. ३०४॥

---

घुमता है। क्योंकि उसे कभी भी चिंता उत्पन्न नहीं होती है अथवा वह निरपराध है।

शंका– निरपराधी को किसप्रकार की चिंता उत्पन्न नहीं होती है?

समाधान– "मुझे चोर मानकर मैं किसीसे बांध लिया जाता हूँ," यह चिंता निरपराध पुरुष को उत्पन्न नहीं होती है। यह व्यतिरेक दृष्टांत गाथापूर्ण हुआ।

जो रागादि परद्रव्यको ग्रहण (स्वीकार) करता है वह स्वस्थभावसे (स्वभावसे–स्वानुभवसे) च्युत होकर सापराधी (अपराधसहित) होता है। वह अपराधी यहाँ शंकित है, क्योंकि ज्ञानावरणादि कर्मोंसे मैं बांध लिया जाऊंगा। इसलिये कर्मबंधोंके भयसे प्रतिक्रमण–प्रायश्चित्तरूप दंड देता (भोगता) है। लेकिन जो निरपराध है वह दृष्टश्रुतअनुभूतभोगाकांक्षारूपनिदानबंध आदि सभी विभाव भावोंसे रहित होनेसे निःशंक है।

शंका– किसप्रकार निःशंक है?

समाधान– रागादि अपराधभावोंसे रहित होनेसे मैं किसी भी कर्मसे बांधा नहीं जाता हूँ। इसलिये वह प्रतिक्रमण आदिरूप दंड विधानके विना भी अनंतज्ञानादिमय निर्मल-परमात्मभावनासे (अपने स्वभावशुद्धात्माकी अनुभूतिसे) शुद्ध हो जाता है। यह अन्वयव्यतिरेक दार्ष्टांत गाथा का अर्थ हुआ॥ ३२२, ३२३, ३२४॥

अब, यह अपराध क्या हैं? ऐसा पूछनेपर उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ–** [**संसिद्धिराधसिद्धी**] संसिद्ध, राध, सिद्ध, [**साधिदमाराधिदं च**] साधित और आराधित [**एयट्ठो**] ये सब एकार्थ वाचक हैं। [**जो खलु चेदा**] जो आत्मा

**संसिद्धिराधसिद्धी साधिदमाराधिदं च एयट्ठो** कालत्रयवर्तिसमस्तमिथ्यात्वविषयकषायादिविभावपरिणामरहितत्वेन निर्विकल्पसमाधौ स्थित्वा निजशुद्धात्माराधनं सेवनं राध इत्युच्यते संसिद्धि सिद्धिरिति साधितमित्याराधितं च तस्यैव राधशब्दस्य पर्यायनामानि । **अवगदराधो जो खलु चेदा सो होदि अवराहो** अपगतो विनष्टो राधः शुद्धात्माराधना यस्य पुरुषस्य स पुरुष एवाभेदेन भवत्यपराधः । अथवा अपगतो विनष्टो राधः शुद्धात्माराधः शुद्धात्माराधना यस्य रागादिविभावपरिणामस्य स भवत्यपराधः सहापराधेन वर्तते यः स सापराधः, चेतयितात्मा तद्विपरीतः त्रिगुप्तिसमाधिस्थो निरपराध इति ॥ ३२५ ॥

अथ हे भगवन् ! किमनेन शुद्धात्माराधनाप्रयासेन यतः प्रतिक्रमणाद्यनुष्ठानेनैव निरपराधो भवत्यात्मा, कस्मात् ? इति चेत्, सापराधस्याप्रतिक्रमणादेर्दोषशब्दवाच्यापराधाविनाशकत्वेन विषकुंभत्वे सति प्रतिक्रमणादेर्दोषशब्दवाच्यापराधविनाशकत्वेनामृतकुंभत्वात् इति । तथा चोक्तं चिरंतनप्रायश्चित्तग्रंथे—

---

[ **अवगदराधो** ] राधसे रहित हो– निजशुद्धात्माकी आराधनासे रहित है [ **सो** ] वह [ **अवराहो** ] अपराध [ **होदि** ] है ।

| **टीकार्थ–** ( नास्ति कथन) | ( अस्ति कथन ) |
|---|---|
| तीन कालवर्ती सभी मिथ्यात्वविषयकषायादिविभावपरिणामोंसे रहितपनासे निजशुद्धात्माका सेवन करनेको राध, संसिद्धि, सिद्धि, साधित, आराधित ऐसा कहते हैं । | निर्विकल्पसमाधिमें ठहरकर निजस्वभावशुद्धात्माकी आराधना-सेवन करनेको संसिद्धि, सिद्धि, साधित, आराधित ऐसा कहते हैं । |

ये सभी एकार्थवाचक शब्द हैं । जिस पुरुषका शुद्धात्माका आराधन करना नष्ट हुआ है, उस पुरुष से अपराध पर्याय का अभेद करनेसे ( याने अभेदोपचार करनेसे ) वह पुरुष ही अपराधक–अपराधी है । अथवा अपगत है अर्थात् नष्ट हो गया है राध अर्थात् शुद्धात्माकी आराधना, जिसके वह रागादि विभाव परिणाम ही अपराध है । उस अपराधसे सहीत पुरुषको सापराधी कहते हैं ।

किन्तु इसके विपरीत जो आत्मा त्रिगुप्तिसमाधि ( स्वानुभव ) में रहता है वह निरपराध है ॥ ३२५ ॥

अब, शिष्य कहता है कि, हे भगवन् ! शुद्धात्मा की आराधना का ( स्वानुभवका ) प्रयास करने से क्या प्रयोजन है, जब कि प्रतिक्रमणादि अनुष्ठानसे ही आत्मा निरपराध होता है क्योंकि अपराधीके जो अप्रतिक्रमणादिक हैं वे दोष शब्द के वाच्य अपराध को नष्ट न करनेवाले होनेसे विषकुंभस्वरूप कहे जाते हैं, लेकिन जो प्रतिक्रमणादि हैं वे दोष शब्द के वाच्य अपराधका नाश करनेवाले होनेसे अमृतकुंभ कहे जाते हैं । इसीप्रकार चिरंतनप्रायश्चित्तग्रंथमें कहा है कि–

अपडिकमणं अपडिसरणं अप्पडिहारो अधारणा चेव । अणियत्तीय अणिंदा अगरुहाऽसोहीय विसकुंभो ॥ १ ॥ पडिकमणं पडिसरणं पडिहरणं धारणा णियत्तीय । णिंदा गरुहा सोही अट्ठविहो अमयकुंभो ॥ २ ॥ अत्र पूर्वपक्षे परिहारः–

**पडिकमणं पडिसरणं पडिहरणं धारणा णियत्ती य ।**
**णिंदा गरुहा सोही अट्ठविहो होइ विसकुंभो ॥ ३२६ ॥**

॥ आ. ख्या. ३०६ ॥

**अपडिकमणं अपडिसरणं अप्परिहारो अधारणा चेव ।**
**अणियत्ती य अणिंदाऽगरहाऽसोही अमयकुंभो ॥ ३२७ ॥**

॥ आ. ख्या. ३०७ ॥

पडिकमणमित्यादि । **पडिकमणं** प्रतिहरणं कृतदोषनिराकरणं । **पडिसरणं** प्रतिसरणं सम्यक्त्वादिगुणेषु प्रेरणं । **पडिहरणं** प्रतिहरणं मिथ्यात्वरागादिदोषेषु निवारणं । **धारणा**

---

" अपडिकमणं अपडिसरणं अप्पडिहारो अधारणा चेव ।
अणियत्ती य अणिंदा अगरुहाऽसोहीय विसकुंभो ॥ १ ॥
पडिकमणं पडिसरणं पडिहरणं धारणा णियत्तीय ।
णिंदा गरुहा सोही अट्ठविहो अमयकुंभो ॥ २ ॥

**अर्थात्**– अप्रतिक्रमण, अप्रतिसरण, अपरिहार, अधारणा, अनिवृत्ति, अनिंदा, अगर्हा और अशुद्धि ऐसे आठ प्रकारके लगे हुये दोषोंका प्रायश्चित्त न करना वह तो विषकुंभ है और प्रतिक्रमण, प्रतिसरण, परिहार, धारणा, निवृत्ति, निंदा, गर्हा और शुद्धि इसतरह आठ प्रकारसे लगे हुअे दोषका प्रायश्चित्त करना वह अमृतकुंभ है ।

इस तरह पूर्वपक्षका कथन करनेपर उसका उत्तर देते हैं–

**गाथार्थ**– [ **पडिकमणं** ] प्रतिक्रमण [ **पडिसरणं** ] प्रतिसरण [ **पडिहरणं** ] परिहार [ **धारणा** ] धारणा [ **णियत्ती** ] निवृत्ति [ **णिंदा** ] निंदा [ **गरुहा** ] गर्हा [ **य** ] और [ **सोही** ] शुद्धि [ **अट्ठविहो** ] यह आठ प्रकारका [ **विसकुंभो** ] विषकुंभ [ **होइ** ] है । [ **अपडिकमणं** ] अप्रतिक्रमण [ **अपडिसरणं** ] अप्रतिसरण [ **अप्परिहारो** ] अपरिहार [ **अधारणा** ] अधारणा [ **अणियत्ती** ] अनिवृत्ति [ **य** ] और [ **अणिंदा** ] अनिंदा [ **अगरुहा** ] अगर्हा [ **च** ] और [ **असोही** ] अशुद्धि ये आठ [ **अमयकुंभो एव** ] अमृतकुंभ ही हैं ।

**टीकार्थ**– प्रतिक्रमण– किये हुअे दोषोंका निराकरण करना ।

प्रतिसरण– सम्यक्त्वादि गुणोंमें प्रेरणा करना ।

प्रतिहरण– मिथ्यात्वरागादिदोषोंका निवारण करना ।

धारणा– पंचनमस्कारप्रभृतिमंत्रप्रतिमा आदि बाह्य द्रव्यके आलंबनसे चित्तको स्थिर करना ।

पंचनमस्कारप्रभृतिमंत्रप्रतिमादिबहिर्द्रव्यावलंबनेन चित्तस्थिरीकरणं धारणा। णियत्तीय बहिरंग-विषयकषायादीहागतचित्तस्य निवर्तनं निवृत्तिः। णिंदा आत्मसाक्षिदोषप्रकटनं निंदा। गरुहा गुरुसाक्षिदोषप्रकटनं गर्हा। सोहि य दोषे सति प्रायश्चित्तं गृहीत्वा विशुद्धिकारणं शुद्धिः। इत्यष्टविकल्परूपशुभोपयोगो यद्यपि मिथ्यात्वादिविषयकषायपरिणतिरूपाशुभोपयोगापेक्षया सविकल्पसरागचारित्रावस्थायाममृतकुंभो भवति। तथापि रागद्वेषमोहख्यातिपूजालाभ-दृष्टश्रुतानुभूत-भोगाकांक्षारूपनिदानबंधादिसमस्तपरद्रव्यालंबनविभावपरिणामशून्या, चिदानंदैकस्वभावविशुद्धात्मालंबनभरितावस्था निर्विकल्पशुद्धोपयोगलक्षणा, अपडिकमणं इति गाथाकथितक्रमेण ज्ञानिजनाश्रितनिश्चयाप्रतिक्रमणादिरूपा तु या तृतीया भूमिस्तदपेक्षया वीतरागचारित्रस्थितानां पुरुषाणां विषकुंभ एवेत्यर्थः।

किंच विशेषः– अप्रतिक्रमणं द्विविधं भवति ज्ञानिजनाश्रितं, अज्ञानिजनाश्रितं चेति। अज्ञानिजनाश्रितं यदप्रतिक्रमणं तद्विषयकषायपरिणतिरूपं भवति। ज्ञानिजीवाश्रितमप्रतिक्रमणं तु शुद्धात्मसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुष्ठानलक्षणं त्रिगुप्तिरूपं। तच्च ज्ञानिजनाश्रितमप्रतिक्रमणं सरागचारित्रलक्षणशुभोपयोगापेक्षया यद्यप्यप्रतिक्रमणं भण्यते तथापि वीतरागचारित्रापेक्षया तदेव

---

निवृत्ति– बाह्य विषयकषायादि ईहागत चित्तका निवर्तन करना-निवृत्ति करना।

निंदा– आत्मसाक्षीसे दोषप्रकटन करना।

गर्हा– गुरुके समक्ष अपने दोषप्रकटन करना।

शुद्धि– दोष होनेपर विशुद्धिके लिये प्रायश्चित्त लेकर शुद्धि करना। ये आठ विकल्परूप शुभोपयोग हैं। ये यद्यपि मिथ्यात्वादिविषयकषायपरिणतिरूप अशुभोपयोगकी अपेक्षा से सविकल्पसरागचारित्रकी अवस्थामें अमृतकुंभ हैं। तथापि रागद्वेषमोहख्यातिपूजालाभ, दृष्ट-श्रुत-अनुभूतभोगाकांक्षारूपनिदानबंधादि सभी परद्रव्यके आलंबनवाले विभावपरिणामसे रहित ऐसे चिदानंद-एक-स्वभाव-विशुद्ध आत्माके आलंबनवाले, भरित अवस्थावाले, निर्विकल्प शुद्धोपयोग ( स्वानुभूति ) लक्षणवाले "अपडिकमणं" इत्यादि गाथाकथित क्रमसे ज्ञानि-जनाश्रितनिश्चयाप्रतिक्रमणादिरूप जो तृतीय भूमि है, उसकी अपेक्षासे वीतरागचारित्रस्थित ( चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती स्वानुभूति ) जनोंको विषकुंभ ही हैं। यह अर्थ है।

इसका विशेष स्पष्टीकरण यह है कि, अप्रतिक्रमण दो प्रकारका हैं– १) ज्ञानिजनोंके आश्रितवाला अप्रतिक्रमण, २) अज्ञानी ( मिथ्यात्वसासादानमिश्रगुणस्थानवर्ती ) जनोंके आश्रितवाला अप्रतिक्रमण। अज्ञानीजनके आश्रितवाला जो अप्रतिक्रमण है वह विषयकषाय परिणतिवाला अप्रतिक्रमण है लेकिन सम्यग्ज्ञानी (चतुर्थादिगुणस्थानवर्ती) जीवके आश्रितवाला अप्रतिक्रमण शुद्धात्मसम्यक्श्रद्धानज्ञानअनुष्ठानलक्षणस्वानुभूतिवाला अप्रतिक्रमण हैऔर सम्यग्ज्ञानी-जीवके आश्रितवाला वह जो अप्रतिक्रमण है उसको सरागचारित्रलक्षणवाले (प्रतिक्रमणवाले) शुभोपयोगकी अपेक्षासें यद्यपि अप्रतिक्रमण कहा जाता है तथापि वीतराग (स्वानुभव) चारित्रकी अपेक्षासे सम्यग्ज्ञानीजनके आश्रितवाला वह अप्रतिक्रमण ही निश्चयप्रतिक्रमण है।

निश्चयप्रतिक्रमणं । कस्मात् ? इति चेत्, समस्तशुभाशुभास्रवदोषनिराकरणरूपत्वादिति । ततः स्थितं तदेव निश्चयप्रतिक्रमणं । व्यवहारप्रतिक्रमणापेक्षया, अप्रतिक्रमणशब्दवाच्यं ज्ञानिजनस्य मोक्षकारणं भवति । व्यवहारप्रतिक्रमणं तु यदि शुद्धात्मानमुपादेयं कृत्वा तस्यैव निश्चयप्रतिक्रमणस्य साधकभावेन विषयकषायवंचनार्थं करोति तदपि परंपरया मोक्षकारणं भवति, अन्यथा स्वर्गादिसुखनिमित्तपुण्यकारणमेव । यत्पुनरज्ञानिजनसंबंधिमिथ्यात्वविषयकषायपरिणतिरूपमप्रतिक्रमणं तन्नरकादिदुःखकारणमेव । एवं प्रतिक्रमणाद्यष्टविकल्परूपः शुभोपयोगो यद्यपि सविकल्पावस्थायाममृतकुंभो भवति तथापि सुखदुःखादिसमतालक्षणपरमोपेक्षारूपसंयमापेक्षया विषकुंभ एवेति व्याख्यानमुख्यत्वेन चतुर्थस्थले गाथाष्टकं गतं ।। ३२६, ३२७ ।।

तत्रैवं सति श्रृंगाररहितपात्रवद्रागादिरहितशांतरसपरिणतशुद्धात्मरूपेण मोक्षो निष्क्रांतः ।

इति श्री जयसेनाचार्यकृतायां समयसारव्याख्यायां शुद्धात्मानुभूतिलक्षणायां तात्पर्यवृत्तौ द्वाविंशतिगाथाभिश्चतुर्भिरंतराधिकारैर्नवमो **मोक्षाधिकारः** समाप्तः ।। ९ ।।

---

शंका– क्यों ?

समाधान– क्योंकि स्वानुभववाले अप्रतिक्रमण ( निश्चयप्रतिक्रमण ) में समस्त शुभ-अशुभ आस्रव-दोषोंका निराकरण होता है । इसलिये यह सिद्ध हुआ कि वह स्वानुभववाला अप्रतिक्रमण ही निश्चयप्रतिक्रमण है ।

यह, व्यवहार प्रतिक्रमणकी अपेक्षासे अप्रतिक्रमण शब्द के द्वारा कहा जाकर भी ज्ञानी जनोंके लिये मोक्षका कारण है लेकिन व्यवहार प्रतिक्रमण तो यदि शुद्धात्माको उपादेय ( स्वानुभवको उपादेय ) मानकर उसी निश्चयप्रतिक्रमणका ( स्वानुभवका ) उपचारसे साधक होनेसे, विषयकषायोंसे बचने के लिये करता है तो वह परंपरासे ( उपचारसे ) मोक्षका कारण होता है अन्यथा ( याने यदि शुद्धात्मानुभवको उपादेय न मानते हुये किया हुआ ) व्यवहार प्रतिक्रमण स्वर्गादिसुख के लिये पुण्यका कारण ही है (मोक्षका कारण नहीं है) और जो अज्ञानी जीवका मिथ्यात्वविषयकषायपरिणतिवाला अप्रतिक्रमण है, वह अप्रतिक्रमण नरकादि दुःखका कारण ही है ।

इस प्रकार प्रतिक्रमणादि आठविकल्प ( आठ भेदवाला ) शुभोपयोग यद्यपि सविकल्प अवस्थामें अमृतकुंभ है, तथापि सुखदुःखोंमे समतालक्षणवाले परमोपेक्षासंयम ( स्वानुभूति ) की अपेक्षासे व्यवहार प्रतिक्रमण विषकुंभ ही है, इस कथनकी मुख्यतासे चतुर्थस्थलमें आठ गाथायें पूर्ण हुयी ।

वहाँ इस प्रकार श्रृंगाररहित पात्रके समान रागादिरहित शांतरससे परिणत शुद्धात्मरूपसे मोक्ष निष्क्रांत हो गया ।। ३२६, ३२७ ।।

इस तरह श्री जयसेनाचार्यजीकृत शुद्धात्मानुभूतिलक्षणवाली समयसारकी तात्पर्यवृत्तिमें २२ गाथाओं के द्वारा, चार अंतर अधिकारोंमें यह नवम मोक्ष अधिकार समाप्त हुआ ।। ९ ।।



# अथ सर्वविशुद्धज्ञानाधिकारः ॥ १० ॥

**अथ प्रविशति सर्वविशुद्धज्ञानं ।** संसारपर्यायमाश्रित्याशुद्धोपादानरूपेणाशुद्धनिश्चयनयेन यद्यपि कर्तृत्वभोक्तृत्वबंधमोक्षादिपरिणामसहितो जीवस्तथापि सर्वविशुद्धपारिणामिकपरमभावग्राहकेण शुद्धोपादानरूपेण शुद्धद्रव्यार्थिकनयेन कर्तृत्वभोक्तृत्वबंधमोक्षादिकारणभूतपरिणामशून्य एवेति । '**दवियं जं उप्पज्जदि**' इत्यादि गाथामादिं कृत्वा चतुर्दशगाथापर्यंतं मोक्षपदार्थचूलिका व्याख्यानं करोति । तत्रादौ निश्चयेन कर्मकर्तृत्वाभावमुख्यत्वेन सूत्रचतुष्टयं । तदनंतरं शुद्धस्यापि यद्ज्ञानावरणादिप्रकृतिभिः बंधो भवति तदज्ञानस्य माहात्म्यमिति कथनार्थं '**चेदा दु पयडिअट्ठं**' इत्यादि प्राकृतश्लोकचतुष्टयं । अतः परं निश्चयेन भोक्तृत्वाभावज्ञापनार्थं '**अण्णाणी कम्मफलं**' इत्यादि सूत्रचतुष्टयं । तदनंतरं मोक्षचूलिकोपसंहाररूपेण '**विकुणादि**' इत्यादि सूत्रद्वयं कथयतीति मोक्षपदार्थचूलिकायां समुदायपातनिका ।

अथ निश्चयेन कर्मणां कर्ता न भवति इत्याख्याति—

**दवियं जं उप्पज्जइ गुणेहिं तं तेहिं जाणसु अणण्णं ।**
**जह कडयादीहिं दु पज्जएहिं कणयं अणण्णमिह ॥ ३२८ ॥**

॥ आ. ख्या. ३०८ ॥

---

अब, यहां **सर्वविशुद्धज्ञान** प्रवेश करता है । वहां संसारपर्यायका आश्रय लेकर अशुद्ध उपादानरूपसे अशुद्धनिश्चयनयसे यद्यपि कर्तृत्व, भोक्तृत्व, बंध, मोक्षादि परिणामसहित यह जीव है तथापि सर्वविशुद्धपारिणामिकपरमभावका ग्राहकवाले शुद्धोपादनरूप शुद्धद्रव्यार्थिकनयसे कर्तृत्व, भोक्तृत्व, बंधमोक्षादिके कारणभूत परिणामोंसे रहित ही है । '**दवियं जं उप्पज्जदि**' इत्यादि गाथासे शुरू करके १४ गाथाओं तक मोक्षपदार्थचूलिका कथन करते हैं । सबसे पहले निश्चयनयसे कर्मकर्तृत्वके अभावकी मुख्यतासे ४ गाथायें है । तदनंतर शुद्धद्रव्यार्थिकनयसे द्रव्य शुद्ध है तो भी जो ज्ञानावरणादिप्रकृतिबंध होता है वह अज्ञानका माहात्म्य है ऐसा कथन करने के लिये '**चेदा दु पयडिअट्ठं**' इत्यादि ४ गाथायें है । इसके आगे निश्चयनयसे भोक्तृत्वका अभाव दिखाने के लिये '**अण्णाणी कम्मफलं**' इत्यादि ४ गाथायें है । तदनंतर मोक्षचूलिकाका उपसंहार करने के लिये '**विकुणदि**' इत्यादि २ गाथायें कहते हैं । यह मोक्षपदार्थचूलिकाकी समुदाय पातनिका है ।

अब, निश्चयनयसे जीव कर्मोंका कर्ता नहीं है, ऐसा कहते हैं—

**गाथार्थ—** [ **जं दवियं** ] जो द्रव्य [ **गुणेहिं** ] जिन अपने गुणोंसे [ **उप्पज्जइ** ] उपजता है [ **तं** ] वह [ **तेहिं** ] उन गुणोंसे [ **अणण्णं** ] अन्य नहीं है याने अनन्य है ऐसा [ **जाणसु** ] जानो— द्रव्य उन गुणमय ही है [ **जह** ] जैसे [ **कणयं** ] सुवर्ण [ **कडयादीहिं** ]

**जीवस्साजीवस्स दु जे परिणामा दु देसिया सुत्ते ।**
**तं जीवमजीवं वा तेहिमणण्णं वियाणाहि ।। ३२९ ।।**
।। आ. ख्या. ३०९ ।।

**ण कुदोच्चि वि उप्पण्णो जह्मा कज्जं ण तेण सो आदा ।**
**उप्पादेदि ण किंचिवि कारणमवि तेण ण सो होइ ।। ३३० ।।**
।। आ. ख्या. ३१० ।।

**कम्मं पडुच्च कत्ता कत्तारं तह पडुच्च कम्माणि ।**
**उप्पज्जंति य णियमा सिद्धी दु ण दीसए अण्णा ।। ३३१ ।।**
।। आ. ख्या. ३११ ।।

यथा कनकमिह कटकादिपर्यायैः सहानन्यदभिन्नं भवति तथा द्रव्यमपि यदुत्पद्यते परिणमति । कैः सह ? स्वकीयस्वकीयगुणैः, तद्द्रव्यं तैर्गुणैः सहानन्यदभिन्नमिति जानीहि इति प्रथमगाथा गता । **जीवस्साजीवस्स य जे परिणामा दु देसिदा सुत्ते** जीवस्य अजीवस्य च ये परिणामाः पर्याया देशिताः कथिताः सूत्रे परमागमे तैः सह तेनैव पूर्वोक्तसुवर्णदृष्टांतेन तमेव

---

अपने कटक कडे आदि पर्यायोंसे [ इह ] लोकमें [ अणण्णं दु ] अन्य नहीं हैं–अनन्य ही है–कटकादि है वह सुवर्ण ही । [ दु ] उसी तरह [ **जीवस्साजीवस्स** ] जीव अजीवके [ **जे परिणामा दु** ] जो परिणाम [ **सुत्ते** ] सूत्रमें–आगममें [ **देसिदा** ] कहे हैं [ **तेहिं** ] उन परिणामोंसे [ **तं जीवमजीवं वा** ] उस जीव और अजीव को [ **अणण्णं** ] अनन्य है ऐसा [ **वियाणाहि** ] जानना । परिणाम हैं वे द्रव्य ही हैं । [ **जह्मा** ] जिस कारण [ **सो आदा** ] वह आत्मा [ **कुदोच्चि वि** ] किसी से भी [ **ण उप्पण्णो** ] उत्पन्न नहीं हुआ है [ **तेण** ] इस से [ **कज्जं ण** ] वह किसीका किया हुआ कार्य नहीं है [ **किंचि वि** ] किसी अन्यको भी [ **ण उप्पादेदि** ] उत्पन्न नहीं करता है [ **तेण** ] इसलिये [ **सो** ] वह आत्मा [ **कारणमवि** ] किसी का कारण भी [ **ण होदि** ] नहीं है [ **णियमा** ] नियमसे [ **कम्मं पडुच्च** ] कर्म का आश्रय करके [ **कत्ता** ] कर्ता होता है [ **तह** ] तथा [ **कत्तारं पडुच्च** ] कर्ताका आश्रय करके [ **कम्माणि उप्पज्जंते** ] कर्म उत्पन्न होते हैं [ **य अण्णा सिद्धी दु** ] और कर्ता-कर्म की अन्य कोभी सिद्धि भी [ **ण दिस्सदे** ] नहीं देखी जाती ।

**टीकार्थ–** लोकमें जैसे सुवर्ण अपनी कटकादिपर्यायोंसे अनन्य अर्थात् अभिन्न है वैसे द्रव्य भी जो परिणमन करता, उत्पन्न होता है वह द्रव्य अपने गुण पर्यायोंसे अभिन्न है, ऐसा जानो, यह प्रथम गाथाका अर्थ पूर्ण हुआ ।

सूत्रमें– परमागममें जीव और अजीव द्रव्योंके जो परिणाम-पर्याय कहे गये हैं वे ऊपरके सुवर्ण दृष्टांतके समान उन पर्यायों के साथ यह जीव या अजीव द्रव्य अनन्य-अभिन्न ही हैं,

जीवाजीवद्रव्यमनन्यदभिन्नं विजानीहीति द्वितीयगाथा गता । यस्माच्छुद्धनिश्चयनयेन नरनारकादिविभावपर्यायरूपेण कदाचिदपि नोत्पन्नः कर्मणा न जनितः तेन कारणेन कर्मनोकर्मापेक्षयात्मा कार्यं न भवति । न च तत्कर्मनोकर्मोपादानरूपेण किमप्युत्पादयति । तेन कारणेन कर्मनोकर्मणां कारणमपि न भवति, यतः कर्मणां कर्ता मोचकश्च न भवति ततः कारणाद् बंधमोक्षयोः शुद्धनिश्चयनयेन कर्ता न भवतीति तृतीयगाथा गता । कम्मं पडुच्च कत्ता कत्तारं तह पडुच्च कम्माणि उप्पज्जंते णियमा यतः पूर्वं भणितं सुवर्णद्रव्यस्य कुंडलपरिणामेनैव सह जीवपुद्गलयोः स्वपरिणामैः सहैवानन्यत्वमभिन्नत्वं । पुनश्चोक्तं कर्मनोकर्मभ्यां कर्तृभूताभ्यां जीवो नोत्पद्यते जीवश्च कर्मनोकर्मणां नोत्पादयति ततो ज्ञायते कर्म प्रतीत्योपचारेण जीवः कर्मकर्ता । तथा कर्माणि चोत्पद्यंते जीवकर्तारमाश्रित्योपचारेण नियमान्निश्चयात् संदेहो नास्ति सिद्धी दु ण दिस्सदे अण्णा अनेन प्रकारेण, अनेन कोऽर्थः ? परस्परनिमित्तभावं विहाय शुद्धोपादानरूपेण शुद्धनिश्चयेन जीवस्य कर्मकर्तृत्वविषये सिद्धिर्निष्पत्तिर्घटना न दृश्यते कर्मवर्गणायोग्यपुद्गलानां च कर्मत्वं न दृश्यते ततः स्थितं शुद्धनिश्चयेनाकर्ता जीव इति चतुर्थगाथा गता । एवं निश्चयेन जीवः कर्मणां कर्ता न भवतीति व्याख्यानमुख्यत्वेन प्रथमस्थले गाथाचतुष्टयं गतं ॥ ३२८, ३२९, ३३०, ३३१ ॥

---

ऐसा जानो । यह दूसरे गाथाका अर्थ पूर्ण हुआ । जिस कारणसे शुद्धनिश्चयनयसे नर, नारक, तिर्यंच, देव आदि विभाव पर्यायों के रूप से जीव कदाचित् भी उत्पन्न नहीं होता है, कर्मसे जीव (आत्मा) उत्पन्न नहीं हुआ है इस कारणसे कर्मनोकर्मकी अपेक्षासे आत्मा उस कर्मका कार्य नहीं है । और आत्मा उपादानरूपसे परिणमन करके किसी भी कर्मनोकर्मको उत्पन्न नहीं करता है । इस कारणसे आत्मा कर्मनोकर्मोंका कारण भी नहीं है । जिस कारणसे आत्मा कर्मोंका कर्ता नहीं और आत्मा कर्मोंका मोचक भी नहीं है, इस कारणसे आत्मा बंधमोक्षका शुद्धनिश्चयनयसे कर्ता नहीं है, यह तीसरी गाथा का अर्थ हुआ ।

जो पहले कहा गया है कि, सुवर्णद्रव्य कटकादि पर्यायोंसे अभिन्न है और जीव अपने पर्यायोंसे अभिन्न है और पुद्गल अपने पर्यायोंसे अभिन्न है । और भी कहा गया कि, कर्मनोकर्मसे-उपादानरूपसे-कर्तापनासे जीव उत्पन्न नहीं होता है । और जीवके कर्तापनासे कर्मनोकर्म उत्पन्न नहीं होते हैं । इससे यह जाना जाता है कि, कर्मको प्रतीतिमें लाकर उपचारसे जीव कर्म का कर्ता है । तथा जीवको कर्तारूपमें आश्रय करके उपचारसे कर्म उत्पन्न होते हैं । यह नियम है, इसमें संदेह नहीं है । इसप्रकार परस्परके निमित्तभावको छोडकर शुद्ध उपादानरूपसे—शुद्धनिश्चयनयसे जीवके कर्मकर्तृत्वके विषयमें सिद्धि नहीं होती अर्थात् यह बात घटित नहीं होती (नहीं देखी जाती) तथा कर्मवर्गणायोग्यपुद्गलोंका कर्मत्व भी नहीं देखा जाता (नहीं सिद्ध होता) है । इससे यह सिद्ध हुआ कि, शुद्धनिश्चयनयसे जीव परिणामोंका और कर्मनोकर्मरूप द्रव्यकर्मका अकर्ता है, यह चौथी गाथा का अर्थ हुआ । इसप्रकार शुद्धनिश्चयनयसे जीव भावकर्मका अकर्ता तथा द्रव्यकर्मका अकर्ता है, इस कथनकी मुख्यतासे प्रथमस्थलमें चार गाथायें पूर्ण हुयी ॥ ३२८, ३२९, ३३०, ३३१ ॥

अथ शुद्धस्यात्मनो ज्ञानावरणादिप्रकृतिभिर्यद् बंधो भवति तदज्ञानस्य माहात्म्यमिति प्रज्ञापयति–

**चेदा उ पयडियट्ठं उप्पज्जइ विणस्सइ ।**
**पयडी वि चेययट्ठं उप्पज्जइ विणस्सइ ॥ ३३२ ॥**

॥ आ. ख्या. ३१२ ॥

**एवं बंधो उ दोण्हं पि अण्णोण्णप्पच्चया हवे ।**
**अप्पणो पयडीए य संसारो तेण जायए ॥ ३३३ ॥**

॥ आ. ख्या. ३१३ ॥

**चेदा** आत्मा स्वस्थभावच्युतः सन् प्रकृतिनिमित्तं कर्मोदयनिमित्तमुत्पद्यते । विनश्यति च विभावपरिणामैः पर्यायैः । प्रकृतिरपि चेतयितृकार्यं जीवसंबंधिरागादिपरिणामनिमित्तं ज्ञानावरणादिकर्मपर्यायैः उत्पद्यते विनश्यति च । एवं पूर्वोक्तप्रकारेण बंधो जायते द्वयोः-स्वस्थभावच्युतस्यात्मनः कर्मवर्गणायोग्यपुद्गलपिंडरूपाया ज्ञानावरणादिप्रकृतेश्च । कथंभूतयोर्द्वयोः ? अन्योन्यप्रत्यययोः, परस्परनिमित्तकारणभूतयोः । एवं रागाद्यज्ञानभावेन बंधो भवति तेन बंधेन संसारो जायते, न च स्वस्वरूपत इत्युक्तं भवति ॥ ३३२, ३३३ ॥

---

अब, ( शुद्धनिश्चयनयसे ) आत्मा शुद्ध ही है तो भी उसको ज्ञानावरणादिप्रकृतियोंके द्वारा जो बंध होता है वह अज्ञानका माहात्म्य है, ऐसा कहते हैं–

**गाथार्थ–** [ **चेदा उ** ] चेतनेवाला आत्मा तो [ **पयडियट्ठं** ] ज्ञानावरणादि कर्म की प्रकृतियोंके निमित्तसे [ **उप्पज्जइ** ] उत्पन्न होता है [ **विणस्सइ** ] तथा विनाशको प्राप्त होता है और [ **पयडी वि** ] प्रकृति भी [ **चेययट्ठं** ] उस चेतनेवाले आत्मा के लिये [ **उप्पज्जइ** ] उत्पन्न होती है [ **विणस्सइ** ] तथा विनाशको प्राप्त होती है । आत्मा के परिणामों के निमित्तसे उसी तरह परिणमती है । [ **एवं** ] इस तरह [ **दोण्हं पि** ] दोनों [ **अप्पणो य पयडीए** ] आत्मा और प्रकृतिके [ **अण्णोण्णपच्चया** ] परस्पर निमित्तसे [ **बंधो** ] बंध होता है [ **उ तेण** ] और उस बंधसे [ **संसारो जायए** ] संसार उत्पन्न होता है ।

**टीकार्थ–** स्वस्थभावसे च्युत होता हुआ आत्मा प्रकृतिको अर्थात् कर्मोदयको निमित्त करके विभावपरिणामोंसे उत्पन्न होता है और विनाशको प्राप्त होता है । प्रकृति भी चैतन्यमय कार्य करनेवाले जीवसंबंधिरागादिविभावपरिणामोंको निमित्त करके ज्ञानावरणादिकर्मपर्यायोंके द्वारा उत्पन्न होती है और विनाश को प्राप्त होती है । इस पूर्वोक्त प्रकारसे स्वस्थभाव से च्युतवाले आत्माका और कर्मवर्गणायोग्यपुद्गलपिंडरूप ज्ञानावरण आदि प्रकृतियोंका-इन दोनोंका अन्योन्यप्रत्ययरूपसे एक दूसरेमें निमित्तकारणवालोंका बंध होता है ।

इसप्रकार रागादि अज्ञानभावसे बंध होता है, उस बंधसे संसारपरिभ्रमण– दुःख होता है और अपने स्वस्वभावसे बंध नहीं होता है– संसार नहीं होता है, ऐसा कहा गया है ॥ ३३२, ३३३ ॥

